६

कोह्येवान्यात् कः प्राण्यात् यदेष आकाश
आनन्दो न स्यात्। एष ह्येवानन्दयाति॥ ६ ॥

'कः हि एव, लोके 'अन्यात्, चेष्टां कुर्य्यात् ' कः, वा 'प्राण्यात्, प्राणन' कुर्य्यात् 'यत्, यदि 'एषः, 'आकाशे, ' आनन्दः, आनन्द-रूपः परः आत्मा 'न स्यात्,। 'एषः, परमात्मा 'हि एव, 'आनन्दयाति, आनन्दयति सुखयति लोकं धर्मानुरूपम्॥ ६ ॥

कौन शरीरचेष्टा करता, कौन जीवित रहता, यदि आकाश में वह आनन्द-स्वरूप परमात्मा न रहते। वही सारे लोकों को आनन्द वितरण करते हैं। ६।

परमात्मा के होने सेही यह अनुपम जगत उत्पन्न हुवा है, और सारे जीवों ने जीवन का उपाय लाभ किया है। वह न होते तो यह कुछ न होता,। कहां यह भूलोक, कहां यह द्युलोक, कहां यह सकल प्राणिसङ्गम, कहां यह उनकी क्रिया कलाप, कहां यह सुख-सौभाग्य होता, यदि सर्व्व-स्रष्टा, सर्व्वाश्रय, मङ्गल-स्वरूप परमेश्वर यह जगत्संसार सृजन न करके यह सुनियम प्रणाली संस्थापन न करते। वही सारे लोकों को आनन्द वितरण करते हैं। मङ्गल-स्वरूप विश्वपाता ने हम सारों के सुख का उद्देश करके जिस्से जिस प्रकार के सुख का संयोग करदिया है, हम उस्से उसी प्रकार का सुख लाभ करके कृतार्थ होते हैं। जगत की शोभा दर्शण, सुस्वाद अन्नरस आस्वादन, पिता माता का स्नेह और बन्धुगणों से

मन के सहित वाक्य जिन्हें न पाकर जिनसे निवृत्त हो जाती हैं उसी परब्रह्म के आनन्द को जिन्हों ने जाना है, वह कदापि भय को प्राप्त नहीं होते हैं ॥ ८ ॥

परमेश्वर के मङ्गल-स्वरूप में जिनका विश्वास नहीं और जो उनके प्रकृत अभिप्राय से अवगत नहीं है, वह अखण्डनीय परिपाटी शृङ्खलाबद्ध जगत के बीच में स्थित व्यक्ति की न्यायी नाना भय से भीत होते है, किन्तु जिन्हों ने परम-मङ्गलाकर परमेश्वर की मङ्गल ज्योति को विश्व-संसार में विकीर्ण देखी है, वह कभी भय को प्राप्त नहीं होते है ॥ ८ ॥

९

एषास्य परमा गतिरेषास्य परमा सम्पदेषोऽस्य परमोलोकएषोऽस्य परमआनन्दः । एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति ॥ ९ ॥

'अस्य, जीवस्य 'एषा, 'परमा गति', आनन्दरूप परआत्मैव परमा गति । सर्वासां सम्पदां विभूतीनां मध्ये 'एषा अस्य परमा सम्पत, । येऽन्ये कर्मफलाश्रया लोकास्तेऽस्यापरमा 'एष', अपर आत्मा तु 'अस्य परम लोक, । यान्यन्यानि विषयेन्द्रिय-सम्बन्ध-जनितानि आनन्दजातानि तान्यपेक्ष्य 'एष अस्य परमः

लयने, अनाधारे ब्रह्मणि 'प्रतिष्ठां, स्थितम् 'अभय', यथा स्यात् तथा 'विन्दते, । 'अथ, तदा 'सः, 'अभयं गतः भवति, अभयं प्राप्नोति ॥ ७ ॥

जिस समय साधक इस अदृश्य, निरवयव, अनिर्व्वचनीय, निराधार, परब्रह्म में निर्भय होकर स्थिति करते हैं, तभी उन्हें अभय पद प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

जैसे शिशु सन्तान भय खाकर माता की क्रोड़ में जाकर निर्भय होजाता है, वैसेही हम उस अमृतमय पुरुष की सर्व्वत्र फैली हुई क्रोड़ का आश्रय लेकर इस भयाकीर्ण संसार के भय से परित्राण पाजाते हैं। तभी हम निर्भय होकर अदृश्य किन्तु सब के द्रष्टा, निराधार किन्तु विश्व के आधार, सर्व्वाश्रय, परमेश्वर को एकमात्र सुहृत् और सहाय जान कर आत्म-समर्पण करते है, और उन्हीं का अनुवर्त्ती होकर अप्रतिहत चित्त से उनके देखाये हुये पथ में विचरण करते रहते हैं ॥ ७ ॥

८

यतोवाचोनिवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ।
आनन्दं ब्रह्मणोविद्वान् न बिभेति कदाचन ॥ ८ ॥

'यतः वाचः निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ।
आनन्दं ब्रह्मणः विद्वान् न बिभेति कदाचन, ॥ ८ ॥

# द्वितीयोऽध्यायः ।

१०

इदं वा अग्रे नैव किञ्चिदासीत् । सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम् । सवा एष महानज आत्माऽजरोऽमरोऽमृतोऽभयः ॥ १ ॥

'इदं, जगत् 'वै, 'अग्रे, पुरा 'न एव किञ्चित् आसीत्,। 'सत्, अस्तितामात्रं वस्तु निर्विशेषं निरवयवम् 'एव, हे 'सौम्य, प्रियदर्शन 'इदमग्रे, अस्याग्रे जगतः प्रागुत्पत्तेः 'आसीत्, 'एकम् एव, तस्य एकस्य सतः सहकारिकारणं द्वितीयम् अनादिवस्त्वन्तरं प्राप्तं प्रतिषिध्यते 'अद्वितीयम्, इति। यत्तत् सत् 'सः वै एष' महान् अजः आत्मा अजरः अमरः अमृत अभय', ॥ १ ॥

यह जगत् पहिले कुछ भी नहीं था। इस जगत् की उत्पत्ति के पहिले, हे प्रिय शिष्य! केवल एकही अद्वितीय सत्-स्वरूप परब्रह्म ही थे। वह जन्मविहीन, महान् आत्मा; वह अजर, अमर, नित्य और अभय हैं ॥ १ ॥

सृष्टि के पहिले केवल एक मात्र सत् पदार्थ परब्रह्म ही थे, उनके सिवा और कोई दूसरी वस्तु नहीं थी, सृष्टि के पीछे भी चेतन और अचेतन सारी वस्तु केवल एकमात्र उन्हीं के आश्रय में स्थिति करती है, इसी निमित्त वह एकमात्र

आनन्दः,। 'एतस्य एव, 'आनन्दस्य, 'मात्रां, कलां अंश 'अन्यानि भूतानि, 'उपजीवन्ति, अनुभवन्ति ॥ ९ ॥

**यह इसकी परमगति, यह इस जीव की परम सम्पद, यह इसके परमलोक, यह इसकी परम आनन्द हैं। इसी परमानन्द के एक कणामात्र आनन्द को अन्य २ सकल जीव उपभोग करते हैं ॥ ९ ॥**

जितने प्रकार की सद्गति है, उनमें से परमेश्वर ही हमारी परम गति है, उन्हें प्राप्त करके पुन्य का शेष पुरस्कार मिलजाता है। जितने प्रकार की सम्पद है, उनमें परमेश्वर हमारे लिये परम सम्पद हैं, इस सम्पद को जिन्हों ने लाभ किया है, उन्हें और कोई सम्पद सम्पद ही नहीं बोध होती है। जितने २ लोक हैं, उन सब में परमेश्वर ही हमारे लिये परमाश्रयस्वरूप परमलोक हैं, उनमें जो वास करते हैं, वह और किसी अनित्य परिमित लोक के अस्थाई अपूर्ण सुख को नहीं चाहते हैं। जितने प्रकार के आनन्द हैं, उन सब में परमेश्वर लाभ ही हमारे लिये परमानन्द का विषय है, इस ब्रह्म-लाभ-जनित परमानन्द के सामने जीवों के और २ सारे अनन्द एक कणामात्र हैं, तौभी इसी कणामात्र आनन्द को उपभोग करके सारे जीव जीवित रहते हैं ॥ ९ ॥



सृष्टि के पहले परब्रह्म भिन्न और कोई पदार्थ नहीं था, इस लिये उन्हों ने निर्म्माता की न्याय और किसी वस्तु की सहायता ग्रहण करके सृष्टि नहीं की। उन्हों ने सृष्टि-क्रिया-विषय पर आलोचना करके यह सारा जगत्-संसार सृष्ट किया। हम मिट्टी, पत्थर, लोहा आदि से द्रव्य विशेष निर्म्माण करसक्ते है, किन्तु उसे सृष्टि नहीं कह सक्ते हैं। और किसी वस्तु की सहायता के बिना अपनी इच्छा के द्वारा वस्तु उत्पादन करना सृष्टि कहलाता है। इसलिये हम में किसी पदार्थ की सृष्टि करने को शक्ति नहीं है। सृष्टि करने की शक्ति केवल एक परमात्मा में ही है; उन्होंने अकेले केवल अपनी स्वभाविक ज्ञान-शक्ति-क्रिया द्वारा चेतन और अचेतन सारी वस्तुओं की सृष्टि करके यह आश्चर्य्य विश्व-यंत्र निर्म्माण किया है॥ २॥

१२

एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च ।
खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी ॥ ३ ॥

'एतस्मात्, पुरुषात् 'जायते, उत्पद्यते 'प्राणः, एवं 'मनः, सर्वेन्द्रियाणि च, सर्वाणि च इन्द्रियाणि। तथा 'खं', आकाशः 'वायुः, 'ज्योति, अग्निः 'आप, उदकं 'पृथिवी, 'विश्वस्य, सर्वस्य 'धारिणी. ॥ ३ ॥

उन्हीं से प्राण, मन और सारी इन्द्रियां, और आकाश, वायु, ज्योति, जल और सब की अधार यह पृथिवी उत्पन्न हुई है ॥ ३ ॥

अद्वितीय कहे गये हैं। जो सत्-स्वरूप एकमात्र अद्वितीय, वही चेतन पदार्थ, वह आप को आपही जानते हैं, इसी हेतु वह आत्मा शब्द से उक्त हुये हैं। किन्तु वह आत्मा हमारे आत्मा के न्याय क्षुद्र नहीं; यही ज्ञापन करने के लिये आगे कहा गया है कि वह जन्म-विहीन, महान् आत्मा, अजर, अमर, नित्य और अभय हैं। जीवात्मा ने जैसे परमात्मा की इच्छा से परिमित शक्ति धारण करके जन्म लिया है,उन्हीं की इच्छानुसार उन्हीं का आश्रय लेकर जीवित रहता है, और जब तक उनकी ऐसी इच्छा रहेगी, तब तक यह जीवित रहेगा; परमात्मा का स्वरूप ऐसा नहीं है, वह स्वयम्भु, स्वतन्त्र और नित्व और परिपूर्ण हैं ॥ १ ॥

११

स तपोऽतप्यत स तपस्तप्त्वा इदꣳ सर्वमसृजत यदिदं किञ्च ॥ २ ॥

'स', अज आत्मा 'तपः अतप्यत, जगत्सृष्टिविषयामालोचनामकरोत् । 'सः, आत्मा 'तप', 'तप्त्वा, एवमालोच्य प्राणिकर्म्मादिनिमित्तम्, 'इदं सर्वं', जगत् देशतः कालतो नाम्ना रूपेण च 'असृजत, सृष्टवान् 'यत् इदं किञ्च, यत्किञ्चिदमनवशिष्टम् ॥ २ ॥

उन्हूं ने विश्व सृजन के विषय में आलोचना की, उन्हूं ने आलोचना कर के यह जो सब कुछ है सृष्ट किया ॥ २ ॥

ताय येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम् ॥ १ ॥

नित्येनामृतेनाभयेन कूटस्थेनाचलेन ध्रुवेनार्थी सन 'सः, ब्रह्मजिज्ञासुः अभयं शिवममृतं ब्रह्म यत् तद्विज्ञानार्थं, तस्य विशेषेणाधिगमार्थं 'गुरुम्, आचार्य्यं ब्रह्मनिष्ठं शमदमादिसम्पन्नं 'एव, 'अभिगच्छेत्, । तस्मै, ब्रह्मजिज्ञासवे 'स' विद्वान्, गुरुर्ब्रह्मवित् 'उपसन्नाय, उपगताय 'सम्यक्, 'प्रशान्तचित्ताय, उपरतकामक्रोधादिदोषाय 'शमान्विताय, शमेन इन्द्रियचाञ्चल्यरहितेन च युक्ताय 'येन, विज्ञानेन यया विद्यया परया 'अक्षरं', अक्षयत्वात् 'पुरुषं', पूर्णत्वात् 'सत्यं', परमार्थस्वाभाव्यात् 'वेद, जानाति 'तां, 'ब्रह्मविद्या, 'तत्त्वत, यथावत् 'प्रोवाच, प्रब्रूयात् ॥ १ ॥

परब्रह्म का विशेष ज्ञान लाभ करने के लिये आचार्य्य के निकट शिष्य जांयगे । वह ज्ञानापन्न आचार्य्य उपस्थित शिष्य को सम्यक् शान्त और शमान्वित-चित्त देखकर, जिस विद्या से अक्षर सत्य पुरुष जाना जाता है, उपदेश करेंगे ॥ १ ॥

सब के लिये कर्त्तव्य है, कि मन को संयत करके प्रशान्त होके परब्रह्म के विषय में उपदेश प्राप्त करने के निमित्त ब्रह्मवित् गुरु के निकट जावें और उस गुरु का कर्त्तव्य है कि, जिस जाति का जो कोई शान्त व्यक्ति ब्रह्मजिज्ञासु होकर

जल, वायु अग्नि आदि विश्व-निर्म्माण करने के सारे उप-करण और प्राण, मन और सारी इन्द्रियां, केवल उसी सर्व्व शक्तिमान् पूर्ण पुरुष की अपनी इच्छा से उत्पन्न हुई हैं॥ ३॥

१३

भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्य्यः।
भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः॥ ४॥

'भयात्, भीत्या 'अस्य, परमेश्वरस्य 'अग्निः तपति भयात् तपति सूर्य्य',। 'भयात् इन्द्रः च वायुः च मृत्युः धावति पञ्चमः॥ ४॥

इन्हीं के भय से आग जलती है, उन्हीं के भय से सूर्य्य उत्ताप देता है, उन्हीं के भय से मेघ, वायु, और मृत्य धायमान होती है॥ ४॥

सर्व्व नियन्ता परमेश्वर की इच्छा के अनुगत होकर अग्नि उत्ताप देती है, सूर्य्य प्रकाशित होता है, पानी बरस्ता है, वायु सञ्चलित होती और मृत्यु सञ्चरण करती है। कोई पदार्थ उन की इच्छा उनका शासन, अतिक्रम नहीं कर सक्ता है; चन्द्र सूर्य्य, ग्रह नक्षत्र जल, वायु जड़ पदार्थ होकर भी उनके भय से अपने २ कर्म्म में दौड़ रहे है॥ ४॥

---

# तृतीयोऽध्यायः।

१४

तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत्। तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशान्तचित्ताय शमान्वि-

जो सारी विद्यायें ब्रह्मविषयक यथार्थ तत्व का उपदेश करती हैं, वही श्रेष्ठ विद्या है, वह सर्व्व साधारण मनुष्यों को सीखनी चाहियें ॥ २ ॥

१६

यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुःश्रोत्रं तदपाणिपादं नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं यद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः ॥ ३ ॥

तदक्षरं विशिनष्टि 'यत् तत्' इति वक्ष्यमाणं बुद्धौ संहृत्य सिद्धवत् परामृशति। 'अद्रेश्यम्', अदृश्यं सर्वेषां बुद्धीन्द्रियाणां न गम्यम् 'अग्राह्यं', कर्म्मेन्द्रियाविषयं 'अगोत्रम्', अनन्वयं 'अवर्णं', शुक्लादयोऽविद्यमाना वर्णा यस्य तत्। चक्षुश्च श्रोत्रञ्च नामरूपविषये करणे सर्वजन्तूनां ते अविद्यमाने यस्य तत् 'अचक्षुः-श्रोत्रम्'। 'तत्' 'अपाणिपादं', कर्म्मेन्द्रियरहितं 'नित्यं', अजमविनाशि 'विभुं', व्यापिनं 'सर्वगतं', आकाशवत् 'सुसूक्ष्मं', रूपादिरहितत्वात् 'तत्' न व्येतीति 'अव्ययं', न ह्यनङ्गस्य स्वाङ्गापचयलक्षणो व्ययः सम्भवति शरीरस्येव। नापि पूर्णस्वभावस्य गुणद्वारको व्ययः सम्भवति सततमद्वय। 'यत्', एवम्भूतलक्षणं 'भूतयोनिं', भूतानां कारणं 'परिपश्यन्ति', सर्वतः पश्यन्ति 'धीरा', धीमन्तः ॥ ३ ॥

जो ज्ञानेन्द्रियों के विषय नहीं, कर्मेन्द्रियों से अतीत, जन्म-रहित, रूपरहित, और चक्षुःश्रोत्रविहीन है, उसी हस्त-पद-शून्य, जन्म-मृत्यु-वर्जित, सर्व्व-

उनके निकट आगमन करे, वह उसे यथावत् उपदेश प्रदान करें; और उसमें अवहेला न करें ॥ १ ॥

१५

अपरा ऋग्वेदोयजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः शिक्षा कल्पोव्याकरणं निरुक्तं छन्दोज्योतिषमिति । अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते ॥ २ ॥

'अपरा, अश्रेष्ठा विद्या 'ऋगवेदः यजुर्वेदः सामवेदः अथर्ववेदः, इत्येते चत्वारो वेदाः । 'शिक्षा कल्पः व्याकरणं निरुक्तं छन्दः ज्योतिषम् इति, अङ्गानि षट् । 'अथ, 'परा, श्रेष्ठा विद्या 'यया, 'तत् अक्षरं, ब्रह्म 'अधिगम्यते, ज्ञायते ॥ २ ॥

ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्व्व वेद, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द, और ज्योतिष; यह सब अश्रेष्ठ विद्या हैं । जिसके द्वारा अक्षर पुरुष जाना जाता है, वही श्रेष्ठ विद्या है ॥ २ ॥

परमेश्वर के स्वरूप और अभिप्राय का ज्ञान लाभ करना मनुष्य का परम पुरुषार्थ है । जिस विद्या के अध्ययन करने से वह परम प्रार्थनीय ज्ञानरत्न लाभ किया जाय, वही प्रकृत विद्या—वही श्रेष्ठ विद्या है । और सारी अश्रेष्ठ विद्या हैं । इसलिये ऋक्, यजुः, साम, अथर्व्व, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त छन्द और ज्योतिष, यह सब अश्रेष्ठ विद्या कही गई हैं । ऋक्, यजुः, साम आदि में जो २ भाग एवं और २

तर्हि तमः 'अतम', भवतु वायुस्तर्हि 'अवायुः, भवेत्तर्हि आकाशः 'अनाकाश,' भवतु तर्हि सङ्गात्मकं 'असङ्ग' 'रसोऽस्तु तर्हि 'अरस', तथा 'अगन्धम्, अस्तु तर्हि चक्षुष्कं 'अचक्षुष्कं, न हि चक्षुरस्य करणं विद्यते पश्यत्यचक्षुरिति तथा 'अश्रोत्रं, स शृणोत्यकर्ण इति । भवतु तर्हि सवाक् 'अवाक्, तथा 'अमनः, 'अतेजस्कम्, अविद्यमानं तेजोऽस्य न ह्यग्न्यादितेजोवदस्य तद्विद्यते । शारीरिकः प्राणवायुः प्रतिषिध्यते 'अप्राण', न ह्यस्य मुखमिति 'अमुखं, मीयते येन तन्मात्रं न तेन किञ्चिन्मीयते 'अमात्रम्, ॥४॥

हे गार्गि ! ब्राह्मण जिनका अभिवादन करते हैं, वही अविनाशी ब्रह्म है। वह स्थूल नहीं, वह अणु नहीं, वह ह्रस्व नहीं, वह दीर्घ नहीं हैं, वह अलोहित, असनेह, अच्छाय, अतमः, अवायु, अनाकाश, असङ्ग, अरस, अगन्ध, अचक्षु, अकर्ण, अवाक् हैं, वह मनोविहीन, तेजोविहीन, शारीरिक-प्राणविहीन, मुखविहीन है, किसी के साथ उनकी उपमा नहीं होसक्ती है ॥ ४ ॥

वह स्थूल नहीं, वह अणु नहीं, वह ह्रस्व नहीं, वह दीर्घ नहीं है, इसलिये कोई परिमाण नहीं होसक्ता है। वह अलोहित, इसलिये रक्तादि कोई वर्ण नहीं है। वह असनेह, वह जलीय वस्तु नहीं, वह अवायु, वह वायवीय पदार्थ भी नहीं, वह रस भी नहीं, और गन्ध भी नहीं है। वह ता

व्यापी, सर्व्वगत, अति-सूक्ष्म-स्वभाव, ह्रासरहित, सर्व्व भूतों के कारण परब्रह्म को धीर लोग सर्व्व भाव से देखते हैं ॥ ३ ॥

वह सृष्टि से अतीत पदार्थ, आंख से देखे भी नहीं जाते, हाथ से पकड़े भी नहीं जाते है, वह किसी इन्द्रिय के गोचर नहीं हैं, तौभी ब्रह्मपरायण धीर लोग इन सर्व्व-भूतों के कारण को इसी सृष्टि के बीच में सर्व्व भाव से उप-लब्ध करते है ॥ ३ ॥

१७

एतद्वै तदक्षरं गार्गि ब्राह्मणा अभिवदन्ति। अस्थूलमनणवह्रस्वमदीर्घमलोहितमस्नेहमच्छायमतमोऽवाय्वनाकाशमसङ्गमरसमगन्धमचक्षुष्कमश्रोत्रमवागमनोऽतेजस्कमप्राणमसुखममात्रम् ॥ ४ ॥

'एतत् वै तत्, न क्षरतीति 'अक्षर', हे 'गार्गि, गार्गी नाम काचित् ब्रह्मजिज्ञासुः तस्याः सम्बोधनं यत् 'ब्राह्मणाः अभि-वदन्ति,। अस्थूलं, तत् स्थूलादन्यत् तर्हि अणु न तत् अनणु, अस्तु तर्हि ह्रस्वं न 'अह्रस्वं, एवं तर्हि दीर्घं नापि दीर्घं 'अदीर्वं', एतैश्चतुर्भिर्विशेषणैः परिमाणं प्रतिषिद्धम्। अस्तु तर्हि लोहितगुणविशिष्टम् ततोऽप्यन्यत् 'अलो-हितं', भवतु तर्हि अपां स्नेहनं न 'अस्नेहं', अस्तु तर्हि छाया सर्वथाप्यनिर्देश्यत्वात् छायाया अप्यन्यत् 'अच्छायं', अस्तु

को जानते हैं! हमारे न्याय उन्के क्रोध भी नहीं, द्वेष भी नहीं, घृणा भी नहीं, शोक भी नहीं, और न हमारे न्याय उन्के दया, स्नेह, प्रेम, और हर्ष है। वह मङ्गल-स्वरूप, उन्के इसी मङ्गल भाव से अन्तर्भूत स्नेह करुणा प्रीति संसार में वहकर सारे जगत् को सिक्त कर रही है, वह हमारी मानसिक वृत्ति के न्याय दया, स्नेह, और प्रेम से अनन्तगुण वढ़ जाते है, हमारा प्रेम उस अनन्त प्रेम का एक कणा मात्र है॥ ४॥

१८

एतस्य वाअक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्य्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः॥ ५॥

यथा राज्ञः प्रशासने राज्यमस्फुटितं नियतं वर्त्तते एवं 'एतस्य वै अक्षरस्य प्रशासने, हे 'गार्गि, सूर्य्यश्च चन्द्रमाश्च 'सूर्य्या-चन्द्रमसौ, अहोरात्रयोर्ल्लोकप्रदीपौ लोकप्रयोजनविज्ञानवता निर्म्मितौ 'विधृतौ, 'तिष्ठतः, वर्त्तते॥ ५॥

इसी अक्षर पुरुष के शासन से, हे गार्गि! सूर्य्य चन्द्र विधृत होकर स्थिति करते हैं॥ ५॥

उन्हीं के शासन द्वारा सूर्य्य सौर जगत में स्थित होकर प्रदीपवत् उस्के अन्तर्व्वर्त्ती भूलोक और ग्रहादि अन्य २ लोकों को अपनी ज्योति से प्रकाशित करता है, अपनी शक्ति से इन्हें अपने २ पथ में आकृष्ट और तेज वितरण करके पशुपक्ष्यादि जन्तु और वृक्ष लतादि उद्भिज को जीवित कर

सारे वाह्य जड वस्तुओं के स्वभाव है। वह जड कभी नहीं, इसलिये यह सब कुछ उनमें नहीं है। वह जैसे जड़ वस्तु नहीं वैसाही हमारी न्याय जड़-शरीर-विशिष्ट भी नहीं है, इसीलिये शारीरिक प्राण नहीं और न उनके मुखादि अङ्ग हैं। हममें जिस प्रकार शरीर और मनका सम्बन्ध है और इसी सम्बन्ध से हम जिस प्रकार देखते, सुनते, और बोलते हैं, परमेश्वर इस प्रकार शरीर-मन-मिलित कोई जीव नहीं हैं, इसलिये हमारी न्याय वह आंख द्वारा नहीं देखते, और न मुख द्वारा बात कहते हैं. वह अचक्षुः, अकर्ण, और अवाक् है। वह मनोविहीन, वह देहशून्य मन भी नहीं, उनमें मन का कुछ कार्य्य ही नहीं है। वह असङ्ग, सांसारिक सुख दुःख में लिप्त नहीं हैं। जब वह जड़ भी नहीं और मन भी नहीं, तब क्या वह छाया, अन्धकार, या आकाश की न्याय कोई वस्तु होंगे? ना, वह छाया, अन्धकार, या आकाश की न्याय कोई वस्तु नहीं हैं; वह नित्य सत्य वस्तु, वह अनन्त-स्वरूप ज्ञानस्वरूप, उनके साथ किसी को उपमा नहीं होसक्ती है। जैसे जड से मन श्रेष्ठ है, वैसेही मनसे वह ज्ञान स्वरूप परमात्मा अनन्तगुण श्रेष्ठ हैं।

उनका ज्ञान सृष्ट मानसिक ज्ञान की न्याय नहीं, उनको ज्ञान- क्रिया स्वभाव से ही सिद्ध है। किसी वस्तु के जानने के लिये उस सर्व्वज्ञ पुरुष को इन्द्रियों की आवश्यकता नहीं होती; पूर्व्व वृतान्त जानने के लिये भी उनकं स्मृति-शक्ति आवश्यक नहीं होती है। वह एक ही समय में सारी वस्तुओं

२०

एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि निमेषामुहू-र्त्ताअहोरात्राण्यर्द्धमासामासाऋतवः संवत्सराइति विधृतास्तिष्ठन्ति ॥ ७ ॥

'एतस्य वै अक्षरस्य प्रशासने,' हे 'गार्गि 'निमेषाः मुहूर्त्ता' अहोरात्राणि अर्द्धमासाः मासाः ऋतवः संवत्सराः इति, एते कालावयवाः 'विधृताः तिष्ठन्ति, ॥ ७ ॥

इसी अक्षर पुरुष के शासन से, हे गार्गि ! निमेष, मुहूर्त, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु संवत्सर, सारे विधृत होकर स्थिति करते हैं ॥ ७ ॥

काल २ में जो सारी घटनायें घटती हैं, वह उन्हीं के नियम से घटती हैं, उनके अटल नियमों से बाहेर होकर एक पलक मात्र घटना भी नहीं होसक्ती है ॥ ७ ॥

२१

एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि प्राच्यो न्यान-द्यः स्यन्दन्ते श्वेतेभ्यः पर्वतेभ्यः प्रतीच्योन्याः ॥ ८ ॥

तथा 'एतस्य वै अक्षरस्य प्रशासने, हे 'गार्गि', 'प्राच्य', प्रागञ्चना पूर्वदिग्गमना' 'नद्य', 'स्यन्दन्ते, स्रवन्ति 'श्वेतेभ्यः', हिमवदादिभ्य 'पर्वतेभ्यः', 'गिरिभ्य', प्रतीच्यः, प्रतीचिदिगग-ना अन्या', नद्य स्यन्दन्ते श्वेतेभ्यः पर्वतेभ्य'। तास्तानद्योयथा प्रवर्त्तिता एवं नियता प्रवर्त्तन्ते ॥ ८ ॥

रहा है। सारों का मन हरण करने हारा चन्द्र भी उन्हीं के नियम से बद्ध होकर शून्य-पथ में विचरण एवं प्रति रजनी में नूतन २ वेष धारण करके सारों के अन्तः करण को प्रफुल्ल करता है, और अपना मनोहर आलोक प्रदान करके उद्भिज्जादि को सतेज और सजीव रखता है।

१९

एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि द्यावापृथिव्यौ विधृते तिष्ठतः ॥ ९ ॥

'एतस्य वै अक्षरस्य प्रशासने, हे 'गार्गि, द्यौश्च पृथिवी च 'द्यावापृथिव्यौ, 'विधृते, 'तिष्ठतः,। एतद्ध्यक्षरं सर्वव्यवस्थासेतुः सर्वमर्य्यादाविधरणम्। अतोनाक्षरस्य प्रशासने द्यावापृथिव्यावतिक्रमितुं शक्नुतः ॥ ९ ॥

इसी अक्षर पुरुष के शासन से, हे गार्गि! द्युलोक और भूलोक विधृत होकर स्थिति करते हैं ॥ ९ ॥

भूलोक भिन्न जितने और सूर्य्य चन्द्र ग्रह नक्षत्रादि ज्योतिर्विशिष्ट लोक हैं, उनका साधारण नाम द्युलोक है। हमारे पैरों के नीचे जो भूलोक है और हमारे मस्तक के ऊपर जो द्युलोक है, वह सभी मङ्गलस्वरूप विश्वपाता के प्रशासन से नियत और स्थित है। उनका एक कणामात्र भी उनके नियम से बहिर्भूत नहीं होसक्ता है ॥ ९ ॥

होम, योग, और तपस्या करे, उसे स्थायी फल प्राप्त नहीं होता ॥ ६ ।

मङ्गलस्वरूप परमेश्वर को हृदय में साक्षात जानकर उनके साथ प्रीति-भाव निबड़ करना होगा, जान और सुनकर उनके कार्य्य में योग देना होगा, तभी उनका सहवास-जनित अनन्त फल प्राप्त होसकेगा। उन्हें न जानकर अन्यमन- और विषयासक्त होके बाह्यआडम्बर के साथ रातदिन उनकी पूजा करने, वा लोक-रञ्जन वृथा योग यज्ञ क्रिया-कलाप में शरीर और मन को निपात करने से, अथवा मान मर्य्यादा यश कीर्त्ति प्राप्ति के लिये अपना सर्व्वस्व दे डालने से भी ईश्वर के साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं हो सक्ता है, और इसी लिये अनन्त फल लाभ नहीं किया जा सकता है। जो परमेश्वर का ज्ञान लाभ, और उनके साथ प्रीति स्थापन करके, उनके प्रिय कार्य्य सम्पन्न करने के उद्देश्य से उन्हीं का प्रतिष्ठित धर्म्माचरण करता है, उसे धर्म्म का सारा लक्षण प्राप्त होता, और वह अनन्त काल तक परम प्रार्थनीय अक्षय ब्रह्मानन्द उपभोग करता रहता है ॥ ६ ॥

२३

योवाएतदक्षरं गार्ग्यविदित्वास्माल्लोकात् प्रैति सकृपणाः। अथ यएतदक्षरं गार्गि विदित्वास्माल्लोकात् प्रैति स ब्राह्मणः ॥ १० ॥

इसी अक्षर पुरुष के प्रशासन से, हे गार्गि ! अनेकानेक पूर्व्व बाहिनी और पश्चिम बाहिनी नदी श्वेत पर्व्वतों से निकल कर बहती है ॥ ८ ॥

परम मङ्गल परमेश्वर के नियम से सारी वेगवती नदियां तुषा से ढके हुये ऊंचे पहाड़ों से निःसृत और प्रवाहित हो कर असंख्य जीव जन्तुओं को उपकारिणी और कल्याण दायिनी होती है । जो जल दृष्टि से बाहर किसी अनजाने पहाड़ के किसी अनदेखे स्थान में सञ्चित होता है, उसे हम शत २ योजन दूर रह कर भी सहज में ही प्राप्त करते है ॥ ८ ॥

२२

योवाएतदक्षरं गार्ग्य विदित्वाऽस्मिन् लोके जुहोति यजते तपस्तप्यते वहूनि वर्षसहस्राण्यन्तवदेवास्य तद्भवति ॥ ६ ॥

'य वै, 'एतदक्षरं, हे 'गार्गि, अविदित्वा, अविज्ञाय 'अस्मिन् लोके जुहोति यजते तपस्तप्यते, यद्यपि 'बहूनि वर्ष-सहस्राणि, तथापि, 'अन्तवत एव अस्य, 'तत्, फलं 'भवति, ॥ ६ ॥

हे गार्गि ! जो इस अविनाशी पुरुष को नहीं जानता, चाहे वह बहु सहस्र वर्ष इस लोक में

होम, योग, और तपस्या करे, उसे स्थायी फल प्राप्त नहीं होता ॥ ८ ।

मङ्गलस्वरूप परमेश्वर को हृदय में साक्षात जानकर उनके साथ प्रीति-भाव निबद्ध करना होगा, जान और सुनकर उनके कार्य्य में योग देना होगा, तभी उनका सङ्ग्राम-जनित अनन्त फल प्राप्त होसकेगा। उन्हें न जानकर अन्यमनः और विषयासक्त होके बाह्यअडम्बर के साथ रातदिन उनकी पूजा करने, या लोक-रञ्जन वृथा योग यज्ञ क्रिया-कलाप में शरीर और मन को निपात करने से, अथवा मान मर्य्यादा यश कीर्ति प्राप्ति के लिये अपना सर्व्वस्व दे डालने से भी ईश्वर के साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं हो सका है, और इसी लिये अनन्त फल लाभ नहीं किया जा सकता है। जो परमेश्वर का ज्ञान लाभ, और उनके साथ प्रीति स्थापन करके, उनके प्रिय कार्य्य सम्पन्न करने के उद्देश्य से उन्हीं का प्रतिष्ठित धर्म्माचरण करता है, उसे धर्म्म का सारा लक्षण प्राप्त होता, और वह अनन्त काल तक परम प्रार्थनीय अक्षय ब्रह्मानन्द उपभोग करता रहता है ॥ ८ ॥

२३

योवाएतदक्षरं गार्ग्यविदित्वास्माल्लोकात् प्रैति सकृपणः। अथ यएतदक्षरं गार्गि विदित्वास्माल्लोकात् प्रैति स ब्राह्मणः ॥ १० ॥

'यः वै एतत् अक्षरं, हे' गार्गि, 'अविदित्वा अस्मात् लोकात् प्रैति, 'सः 'कृपणः, पणक्रीत इव दासः। 'अथ यः एतत् अक्षरं, हे 'गार्गि, विदित्वा अस्मात् लोकात् प्रैति, 'सः ब्राह्मणः,॥१०॥

हे गार्गि! जो इस अविनाशी पुरुष को न जान कर इस लोक से जाते हैं, वह कृपा पात्र अति दीन है। और जो इस अविनाशी पुरुष को जान कर इस लोक से अवसृत होते हैं, वही ब्राह्मण॥ १०॥

भूमण्डल में जितने जीव है, उन सब में केवल मनुष्यही ब्रह्मज्ञान लाभ करने का अधिकारी है। परात्पर परमेश्वर और उन्के प्रतिष्ठित सारे धर्म्म को जानने का अधिकार होने से ही मनुष्य का इतना गौरव हुआ है। जो इस परमोत्कृष्ट मनुष्य जन्म को प्राप्त होकर भी उन्हें नहीं जान सकते, उनसे बढ़कर हतभाग्य और कौन है? परम प्रीतभाजन परमेश्वर की उपलब्धि करने से जो अनिर्व्वचनीय आनन्द अनुभूत होता है, उस्का स्वाद भी जो नहीं पासक्ते है, उनकी अपेक्षा दीन और कौन है? वही कृपा-पात्र अति दीन है। उन्का जन्म बोभ्झादनेवालेपशु का जन्म है। और जो उन्हें जानकार इस लोक से प्रस्थान करते है, वही परम भाग्यवान्, वही मनुष्यो में श्रेष्ठ, वही ब्राह्मण है॥ १०॥

२४

तद्वा एतदक्षरं गार्ग्यदृष्टं द्रष्टृश्रुतं श्रोत्रमतं

मन्तृविज्ञातं विज्ञात्रे तस्मिन्नु खल्वक्षरे गार्ग्याकाश ओतश्च प्रोतश्च ॥ ११ ॥

'तत् वै एतत् अक्षरं', हे 'गार्गि', 'अदृष्टं, न केनचित् दृष्टम् अविषयत्वात् स्वयन्तु 'द्रष्टृ, तथा 'अश्रुतं', श्रोतस्याविषय त्वात् स्वयन्तु 'श्रोतृ, तथा 'अमतं', मनसोऽविषयत्वात् स्वयन्तु 'मन्तृ, तथा 'अविज्ञातं', बुद्धेरविषयत्वात् स्वयन्तु 'विज्ञातृ,। 'एतस्मिन् उ खलु अक्षरे, हे 'गार्गि, 'आकाशः, 'ओतं' च प्रोतं' च, सर्वतोव्याप्त इत्यर्थः ॥ ११ ॥

हे गार्गि । इस अविनाशी पुरुष को कोई देखता नहीं, किन्तु वह सब को ही देखते हैं, कोई उन्हें सुनता नहीं, किन्तु वह सब को ही सुनते हैं, कोई उन्हें मनन नहीं कर सक्ता, किन्तु वह सब को ही मनन करते हैं, कोई उन्हें जानता नहीं, किन्तु वह सब को जानते हैं। हे गार्गि ! आकाश इसी अविनाशी परमेश्वर से ओत-प्रोत होकर व्याप्त होरहा है॥ ११ ॥

हम दर्शन श्रवण मनन आदि व्यापार द्वारा जो कुछ जान सक्ते हैं, उसे वह जानते हैं; और हम जो कुछ नहीं जान सक्ते है, उसे भी वह सब जानते है, किन्तु वह किसी के दर्शन श्रवण मनन और विज्ञान के विषय नहीं है। वह अपने को आप जैसा जानते हैं, वैसा उन्हें और कोई नहीं जान सकता है, अनन्त स्वरूप को बुद्धि जानकार अन्त नहीं कर सकती है। इसी अनन्त

'यः वै एतत् अक्षरं, हे' गार्गि, 'अविदित्वा अस्मात् लोकात् प्रैति, 'स, 'कृपणः, पणक्रीत इव दासः। 'अथ यः एतत् अक्षरं, हे 'गार्गि, विदित्वा अस्मात् लोकात् प्रैति, 'सः ब्राह्मणः, ॥१०॥

हे गार्गि! जो इस अविनाशी पुरुष को न जान कर इस लोक से जाते हैं, वह कृपा पात्र अति दीन है। और जो इस अविनाशी पुरुष को जान कर इस लोक से अवसृत होते हैं, वही ब्राह्मण॥ १०॥

भूमण्डल में जितने जीव है, उन सब में केवल मनुष्यही ब्रह्मज्ञान लाभ करने का अधिकारी है। परात्पर परमेश्वर और उनके प्रतिष्ठित सारे धर्म्म को जानने का अधिकार होने से ही मनुष्य का इतना गौरव हुआ है। जो इस परमोत्कृष्ट मनुष्य जन्म को प्राप्त होकर भी उन्हें नहीं जान सक्ते, उनसे बढ़कर हतभाग्य और कौन है? परम प्रीतभाजन परमेश्वर की उपलब्धि करने से जो अनिर्व्वचनीय आनन्द अनुभूत होता है, उसका स्वाद भी जो नहीं पासक्ते है, उनकी अपेक्षा दीन और कौन है? वही कृपा-पात्र अति दीन हैं। उनका जन्म बोझलादनेवालेपशु का जन्म है। और जो उन्हें जानकर इस लोक से प्रस्थान करते हैं, वही परम भाग्यवान्, वही मनुष्यों में श्रेष्ठ, वही ब्राह्मण है॥ १०॥

२४

तद्वा एतदक्षरं गार्ग्यदृष्टं द्रष्टृश्रुतं श्रोत्रमतं

तद्विदितादथो अविदितादधि। इति शुश्रुम पूर्वेषां ये नस्तद् व्याचचक्षिरे ॥ २ ॥

यस्मात् श्रोत्रादेरपि श्रोत्रादि ब्रह्म अतः 'न, 'तत्र, तस्मिन् ब्रह्मणि 'चक्षुः गच्छति, तथा 'न वाक् गच्छति, अभिधेयं प्रति वाग्गच्छति ब्रह्म तु अनभिधेयमतोन वाक् गच्छति 'नो मनः, गच्छति । इन्द्रियमनोभ्यां हि वस्तुनो विज्ञानं तदगोचरत्वात् 'न विद्मः, तत् ब्रह्म । इत्यतः 'न विजानीमः, 'यथा, येन प्रकारेण 'एतत्, ब्रह्म 'अनुशिष्यात्, उपदिशेत् शिष्यात। 'अन्यत, पृथक 'एव, 'तत, प्रकृत' ब्रह्म 'विदितात, ज्ञातात् वस्तुन' 'अथो, अपि 'अविदितात् 'अज्ञातात् 'अधि, 'इत्युपर्य्यर्थे अन्यत्, 'इति, 'शुश्रुम, श्रुतवन्तोवय' 'पूर्वेषां, आचार्य्याणां वचनं 'ये, आचार्य्या' 'नः, अस्मभ्य' 'तत्, ब्रह्म 'व्याचचक्षिरे, व्याख्यातवन्तः विस्पष्टं कथितवन्तः ॥ २ ॥'

वहां आंख की गम्य नहीं, वाक्य की गम्य नहीं, और मन की भी गम्य नहीं है, हम उनका विशेष कुछ भी नहीं जानते हैं, यह भी नहीं जानते कि किस प्रकार उनके विषय में उपदेश देवें। वह विदित और अविदित सारी वस्तुओं से भिन्न है, जिन पहिले आचार्य्यों ने हमें ब्रह्म के विषय में बताया है, उनसे हम ने इस प्रकार सुना है॥ २ ॥

अचर पुरुष के द्वारा आकाश व्याप्त हो रहा है, ऐसा कोई स्थान नहीं, जहां वह सर्व्वव्यापी परमेश्वर नहीं है ॥ ११ ॥

२५

भीषाऽस्माद्वातः पवते भीषोदेति सूर्य्यः। भीषाऽस्मादग्निश्चेन्द्रश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः ॥ १२ ॥

'भीषा, भयेन 'अस्मात्, ब्रह्मण' 'वात' पवते, 'भीषा उदेति सूर्य्य,। 'भीषा अस्मात् अग्निः च इन्द्रः च मृत्युः धावति पञ्चम,। नियमेनास्य ब्रह्मणोमहार्हा· वातादयः पवनादिकार्य्येषु निरन्तरं प्रवर्त्तन्त ॥ १२ ॥

इन्हीँ के भयसे वायु प्रवाहित होती है, इन्हीँ के भय से सूर्य्य उदय होता है, इन्हीँ के भय से अग्नि मेघ और मृत्यु धावित होते हैं ॥ १२ ॥

उसी मङ्गलाकर अचर पुरुष के शासन से वायु, सूर्य्य, अग्नि, मेघ, मृत्यु, आदिक सारे मिलकर इस जगत् के उपकार-साधन में नियत हो रहे हैं ॥ १२ ॥

२६

यदिदं किञ्च जगत् सर्वं प्राणएजति निःसृतम्। महद्भयं वज्रमुद्यतं यएतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ १३॥

'यत्, 'किञ्च, 'इदं', 'जगत् सर्वं', 'प्राणे, परस्मिन् ब्रह्मणि सति 'एजति, कम्पते नियमेन चेष्टते अतएव 'निःसृतं, निर्ग-

वाक्य ने जिनसे बोलने की शक्ति पाई है, वही ब्रह्म हैं। उन्हीं के अधिष्ठान से वाक्य प्रकाशित होती है, किन्तु वाक्य द्वारा वह प्रकाशित नहीं होते । लोग यही कहकर निर्द्दश्य करते है कि जिन सारे पदार्थों की उपासना की जाती है, वह ब्रह्म नहीं । कोई २ जल वायु, अग्नि शिला, पशु पची, वृच लता की उपासना करते है, कोई चन्द्र सूर्य्य ग्रह नचत्र की उपासना करते है,कोई मनकल्पित देवदेवी की प्रतिमूर्त्ती की उपासना करते हैं, और कितने लोग असामान्य-चमतापन्न मनुष्य विशेष को ईश्वरावतार जान कर उपासना करते हैं, किन्तु यह कोई भी ब्रह्म नहीं । इनकी उपासना से ब्रह्म की उपासना नहीं होती ॥ ३ ॥

३०

यन्मनसा न मनुते येनाहुर्म्मनोमतम् ।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ४ ॥

'यत्, मनसोऽवभासकं ब्रह्म 'मनसा,' न, 'मनुते, सङ्कल्पयति 'मनः, 'येन. ब्रह्मणा 'मतं, विषयीकृत' 'आहुः, कथयन्ति ब्रह्म-विदः । 'तत् एव, मनसोमनः 'ब्रह्म, 'विद्धि, 'त्वं,। 'न, 'इदं, ब्रह्म 'यत्, 'इदं, परिच्छिन्नं 'उपासते, ॥ ४ ॥

ब्रह्मवित् आचार्य्य कहते हैं, लोग मनके द्वारा जिन्हें मनन नहीं करसके, जो मनके प्रत्येक मनन को जानते हैं, उन्हीं को ब्रह्म जानो, लोग

जो श्रवण का श्रवण होकर भी श्रवणके गोचर नहीं, जो वाक्य के वाक्य होकर भी वाक्य के गोचर नहीं, जो मन के मन होकर भी मन के गोचर नहीं है, उन के विषय में इतना ही उपदेश है, कि वह विदित और अविदित सारी वस्तुओं से भिन्न है। हमारे निकट जितनी वस्तु विशेष रूप से विदित है, वह उन में से कुछ भी नहीं, और जितनी परिमित सृष्ट वस्तु अविदित है, उनमें से भी वह कुछ नहीं है। वह विदित तथा अविदित सारी परिमित वस्तु की सृष्टिकर्ता, आश्रयदाता और निर्व्वाहिता है, वह सारों के अन्तर्गत एवं सारों से भिन्न और स्वतन्त्र है। पहिले आचार्य्यों ने यही उपदेश दिया है ॥ २ ॥

२६

यद्वाचानभ्युदितं येन वागभ्युद्यते ।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥ ३ ॥

'यत्, ब्रह्म वाचा, अनभ्युदितं, अप्रकाशितं 'येन, ब्रह्मणा 'वाक्, विवक्षितेऽर्थे 'अभ्युद्यते, प्रकाश्यते प्रयुज्यतइत्येतत्। 'तत् एव, भूमाख्यं 'ब्रह्म. 'विद्धि, विजानीहि 'त्वम्,। 'न इदं', ब्रह्म यत्, 'इदं इन्द्रियमनोग्राह्यं देशकालपरिच्छिन्नं 'उपासते,॥३॥

जो वाक्य के वचनीय नहीं हैं, वाक्य जिनके द्वारा प्रेरित होती है, उन्हीं को तुम ब्रह्म जानो, लोग जिन परिमित पदार्थों की उपासना करते हैं, वह कभी ब्रह्म नहीं है ॥ ३ ॥

है कि उन्होंने यह नहीं जाना, कि अनन्त-स्वरूप ब्रह्मको सुन्दर-रूप से जानाही नहीं जाता है। वह चाहे ब्रह्म को कोई मूर्त्तिमान् पदार्थ के तुल्य समझ कर तृप्त होगये हो, यदि उन्हों ने इससे कुछ सूक्ष्म समझा है, तो देह-शून्य परिमित मन की न्यायी कोई वस्तु समझी होगी। वह यह कभी नहीं समझ सके कि उनके शरीर भी नहीं और मन भी नहीं है। उनके शरीर होता तो वह प्रत्यक्ष के विषय होते, और उनके मन होता तो वह मन से पकड़े जाते। बहुत से लोग ऐसे है, जो समझते हैं कि ब्रह्म के शरीर नहीं है, किन्तु यह स्पष्ट नहीं जान सक्ते हैं कि उनके मन भी नहीं है। वह उस शुद्ध-मुक्त-अनन्त-ज्ञान-स्वरूप में परिमित मन की सारी वृत्ति आरोप करते है, वह समझते है, कि उन मे क्रोध है, उन में द्वेष है, उनमें स्नेह है, उनमें करुणा है, उनमें पक्षपातिता है। उन में यह सब बातें होतीं, तो उन्हें सुन्दर रूप से जाना जाता, इसलिये जो समझते है कि हमने उन्हें सुन्दर-रूप से जाना है, वह उनमें सारे मन के धर्म्म, और जो उनमे स्थूल दर्शी हैं, वह उनमें शरीर के धर्म्म आरोप करते है। मन जो वस्तु है, वह प्रत्यक्ष से अगोचर, और अति सूक्ष्म वस्तु है जो इससे भी सूक्ष्म वस्तु हैं, उनमें मन का भी कोई धर्म्म नहीं है, तब हम उन्हें किस प्रकार सुन्दर रूप से जान सक्ते है? जो इस सारे जगत्कौशल के कारण है, उनमें ज्ञान अवश्य है, किन्तु वह ज्ञान क्या हमारे मानसिक ज्ञान की न्यायी परिमित है? उस अनन्त ज्ञान को क्या हम अपनी क्षुद्र बुद्धि के अधीन

जिन परिमित पदार्थों की उपासना करते हैं, वह कभी ब्रह्म नहीं हो सक्ते हैं ॥ ४ ॥

मन परिमित पदार्थ को ही मनन करसक्ता है, किन्तु अनन्त-ज्ञान-स्वरूप जो ब्रह्म हैं, उन्हें मन किस प्रकार मनन कर सकेगा ? वह मन के विषय नहीं, उस पूर्ण-स्वरूप को कोई मनन नहीं कर सकता है; किन्तु वह सब को ही मनन करते हैं। वह हमारे सारे भाव, सारी इच्छा, सारे कर्म्मों के साक्षी-स्वरूप हैं, उनके निकट अन्धकार कुकर्म्म को छिपा नहीं सक्ता और न अपवाद सत्कर्म्म को म्लान कर सक्ता है ॥ ४ ॥

३१

यदि मन्यसे सुवेदेति दभ्रमेवापि नूनं त्वं वेत्थ ब्रह्मणोरूपम् ॥ ५ ॥

अहं सुष्ठु वेद ब्रह्मेति प्रतिपत्तिः मिथ्यैव तदेवेह प्रतिपादितं 'यदि, कदाचित् 'मन्यसे, 'सुवेद इति, अहं ब्रह्म सुष्ठु वेदेति 'दभ्रं', अल्पं 'एव अपि नूनं, 'त्वं', 'वेत्थ, जानीसे 'ब्रह्मणः रूपम्, ॥ ५ ॥

यदि ऐसा समझो कि हमने ब्रह्म को सुन्दर रूप से जाना है, तब निश्चय तुमने ब्रह्म के स्वरूप को बहुत कम जाना है ॥ ५ ॥

जो समझते हैं कि हमने ब्रह्म को सुन्दर रूपसे जाना है, उन्होंने ब्रह्म के विषय में बहुत ही कम जाना है, कारण यही

भी नहीं",, इस वाक्य का मर्म्म हममें से जो जान-ते हैं । वही उसको जानते हैं ॥ ६ ॥

"हम ब्रह्म को नहीं जानते है ऐसा भी नहीं है,, अर्थात् ऐसा नहीं कि हम ब्रह्म के भाव को एकबारही कुछ नहीं जान सके हैं; हमने ज्ञानप्रसाद से उनके अनाद्यनन्त-पूर्ण-भाव, उनके सत्य सुन्दर-मङ्गल-भाव को प्रतीति किया है, किन्तु परिमित पदार्थ की न्यायी विशेष करके उन्हें बुद्धि के अधीन नहीं कर सके हैं । जिन्हो ने विशुद्ध ज्ञान-नेत्रों से उन्हें साक्षात् करके उनके पूर्ण भाव को जाना है, वही इस बचन के मर्म्म को सम्यक प्रकार जान सके है ॥ ६ ॥

३३

यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः ।
अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम् ॥ ७ ॥

'यस्य, ब्रह्मविदः 'अमतं', अविज्ञातम् अविदितम् ब्रह्मेति 'तस्य, 'मतं', ज्ञातं सम्यक् ब्रह्मेत्यभिप्रायः । 'यस्य, पुनः 'मतं', ज्ञातं विदितं मया ब्रह्मेति निश्चयः 'न, ब्रह्म 'वेद, विजानाति 'सः, । 'अविज्ञातं', अमतम् अविदितमेव ब्रह्म 'विजानतां, सम्यक् विदितवतामित्येतत् । 'विज्ञातं', विदितं ब्रह्म 'अविजानतां, असम्यगदर्शिनाम् ॥ ७ ॥

ऐसा जिनका निश्चय है, कि हम ब्रह्म के स्वरूप को नहीं जानते, उन्हीं ने ब्रह्म को जाना है; और

कर सक्ते हैं? इन्हों ने यह जगत् सृष्ट किया है, और जो आदि से हो रक्षा करते है, प्रतीति होता है, कि उनमें सृजन और रक्षण करने की शक्ति है; किन्तु वह शक्ति क्या हमारी शक्ति जैसो परिमित है? उनकी इस अनन्त शक्ति को क्या हम मनमें धारण कर सक्ते हैं? जिन्हों ने इस सृष्टि के मङ्गल के निमित्त दया, स्नेह, और प्रेम की सृष्टि की है, उनका प्रेम क्या हमारे क्षुद्र मानसिक प्रेम के न्यायी है? इस सत्य-सुन्दर-मङ्गल-स्वरूप के दुरवगाह्य गम्भीर प्रेम को कौन बुद्धिनिवेश कर सक्ता है॥ ५॥

३२

नाहं मन्ये सुवेदेति नो न वेदेति वेद च ।
यो नस्तद्वेद तद्वेद नो न वेदेति वेद च॥ ६॥

'न अहं मन्ये सुवेद, ब्रह्म 'इति, नैव तर्हि विदितं त्वया ब्रह्मेत्युक्तआह 'नो न वेद इति, वेदेवेति 'वेद च, नो । 'यः, कश्चित् 'न', अस्माकं मध्ये 'तत्, उक्तं वचनं तत्त्वतः 'वेद, स' 'तत्, ब्रह्म 'वेद,। किं पुनस्तद्वचनमित्याह 'नो न वेदेति वेद च, इति ॥ ६ ॥

हम ऐसा नहीं समझते कि हमने ब्रह्म को सुन्दर रूप से जाना है। हम ब्रह्म को नहीं जानते ऐसा भी नहीं, जानते हैं ऐसा भी नहीं। "हम ब्रह्म को नहीं जानते है ऐसा भी नहीं है, जानते हैं ऐसा

भूतेषु, 'स्थावरेषु, चरेषु च एकं' ब्रह्म 'विचिन्त्य, विज्ञाय साक्षात्कृत्य 'धीराः, धीमन्तः' 'प्रेत्य, उपरम्य 'अस्मात् लोकात्, 'अमृताः भवन्ति, ॥ ८ ॥

**यहां उन्हें जानने से ही जन्म सार्थक होता है, न जानने से महान् अनर्थ उपस्थित होता है; इसलिये धीर पुरुष स्थावर जङ्गम सारी वस्तु में एकमात्र परमेश्वर को उपलब्ध करके और इस लोक से अवसृत होकर अमर हो जाते हैं ॥ ८ ॥**

यद्यपि हमारी क्षुद्र बुद्धि ब्रह्म के स्वरूप को परिमित पदार्थ की न्यायी विशेष करके नहीं जान सकती है, तोभी हम बुद्धि के सहज ज्ञान तरङ्गद्वारा, सारे कारणों का कारण सारे आधारों का मूलाधार और सारे मङ्गलों का निदानभूत समझकर उनके पूर्ण मङ्गल भावको संशय-रहित हो कर प्रतीति करते हैं। जीवात्मा क्षीन-पाप होकर उसी अनन्त-स्वरूप ज्ञान- स्वरूप मङ्गल स्वरूप को अपने हृदय में आश्रय-रूप से साक्षात उपलब्ध करते हैं। इसी प्रकार इस पृथिवी में रहकर उन्हें जानने से ही जन्म सार्थक होता है। उनके जाने बिना हमारा जन्म और किस प्रकार सार्थक होसक्ता है? उन्हों ने जो हमें अपने जानने का अधिकार प्रदान किया है, यही तो उनकी सारी कृपाओं में प्रधान कृपा है। हम ऐसे क्षुद्र तिमिरावृत पृथ्वी के जन्तु होकर सारों से अतीत, सत्य सुन्दर मङ्गल पुरुष को जानते

जिनका ऐसा निश्चय है, कि हम ब्रह्म-स्वरूप को जानते हैं, उन्हों ने ब्रह्म को नहीं जाना है। उत्तम ज्ञानवान लोगों का यही विश्वास है, कि हम ब्रह्म स्वरूप को नहीं जानते, जो लोग इस प्रकार ज्ञानवान नहीं हैं, वह ऐसा विश्वास करते हैं, कि हम ने ब्रह्म-स्वरूप को जान लिया है ॥ ७ ॥

यही समझ कर कि हम ब्रह्म के स्वरूप को अपनी परिमित बुद्धि द्वारा विशेष नहीं जान सक्ते हैं, उनका अनाद्यनन्त पूर्ण-स्वरूप जाना जाता है। जिन ज्ञानवान् पुरुषों ने अपने विशुद्ध ज्ञान-नेत्रों से उस सत्य-सुन्द-मङ्गल के पूर्ण-भाव को प्रत्यक्षवत् प्रतीति किया है, वही समझते है, कि उनके भाव का अन्त पाया नहीं जाता है ॥ ७ ॥

३४

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः। भूतेषु भूतेषु विचिन्त्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृताभवन्ति ॥ ८ ॥

'इह, एव 'चेत्, यदि मनुष्य 'अवेदीत्, विदितवान् यथोक्तलक्षणं ब्रह्म 'अथ, तदा 'अस्ति, 'सत्यं, परमार्थत'। 'इह, जीवन् 'चेत्, यदि 'न, 'अवेदीत्, विदितवान् 'महती, दीर्घा 'विनष्टि', विनशनम्। तस्मादेवं गुणदोषौ विजानन्त. 'भूतेषु

हैं, उनकी ही महिमा प्रचार, उनका ही नाम घोषण करती हैं। क्या ज्योतिर्विद्या, क्या भूतत्व-विद्या, क्या चिकित्सा-विद्या, क्या मनोविज्ञान, क्या आत्म-तत्व, क्या धर्म्मनीति, सारी विद्या ही उनके अनन्त ज्ञान और मङ्गल भाव का उपदेश देती हैं। इन्हीं सारी विद्याओं से सारी विद्याओं की प्रतिष्ठा परिशुद्ध ब्रह्मविद्या लाभ करके ब्रह्मवान् होना और इस लोक से अवसृत होकर अमृत का आश्रय लेकर अमर होना आवश्यक है ॥ ८ ॥

---

# पञ्चमोऽध्यायः ।

३५

ईशावास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥ १॥

ईष्टे इति ईट् तेन 'ईशा, परमेश्वरेण 'आवास्यं', आच्छादनीयं 'इदं सर्वं', 'यत् किञ्च, यत् किञ्चित् 'जगत्यां, ब्रह्माण्डे 'जगत्, 'तत् सर्वम्। 'तेन त्यक्तेन, पापपणात्यागेन 'भुञ्जीथाः, परमात्मानं 'मा गृधः, गृधिमाकाङ्क्षा मा कार्षीः त्वं 'धनं', 'कस्यस्वित्, कस्यचित् ॥ १ ॥

इस ब्रह्माण्ड के बीचमें जो कुछ पदार्थ हैं वह सभी परमेश्वर के द्वारा व्याप्त हो रहे हैं। पाप-

है, इससे बढ़ कर हमारे सौभाग्य का विषय और क्या है। जगत्कौशल देखकर कौशल-कर्त्ता के अनन्त ज्ञान का परिचय पाते, शुभोद्देश्य सारे नियमों को देख कर नियन्ता के मङ्गल अभिप्राय से अवगत होते, और उनका प्रतिष्ठित धर्म्माचरण करके आत्मा को उन्नत करते, और अपने सारों के ऊपर उनका प्रेम देख कृतज्ञ होकर उनके प्रेम में मगन होते हैं। यहां रहकर यदि हमने उन्हें न जाना, उनके प्रेम में मगन न हुवे, और उनका प्रतिष्ठित धर्म्माचरण न किया, तब हम ने क्या किया। कुछ सुवर्ण मुद्रा संग्रह करके, कुछ बड़ा यशोमान लाभ करके, अथवा निकृष्ट इन्द्रिय-सुख भोग करके क्या मनुष्य आत्मा तृप्त हो सकता है। कुटिल पार्थिव वस्तु में या दोषगुण विशिष्ट अपूर्ण स्वभाव में प्रेम स्थापन करके क्या प्रेम सार्थक हो सकता है? जो लोग उस ब्रह्म को न जानकर उनके सहवास-जनित नित्य भूमानन्द से वञ्चित रहकर किसी मलिन सुख में लिप्त रहते हैं, उनका महान् अनर्थ उपस्थित होता है। वह पुन्यलोक से बहुत दूर फिरते रहते है।

## स्थावर जङ्गम सारी वस्तुओं के कौशल और उद्देश्य की आलोचना करके

ब्रह्मज्ञान को उद्दीपन करना और आत्म-प्रत्यय का पोषण करना उचित है। स्थावर जङ्गम सारी वस्तु उनकी ही सृष्टि उनका ही कौशल है, वह उनका ही मङ्गल भाव प्रकाश करती

में भिगो सकता है । इसलिये जिन्हें ब्रह्म के लाभ करने की वासना है, वह विषय-लालसा परित्याग करेंगे, वह चारो ओर से पाप चिन्ता, पापालाप, पापानुष्ठान से निरस्त रहेंगे-वह दूसरों के साथ अन्याय व्यवहार नहीं करेंगे, दूसरों की स्त्री के प्रति कुदृष्टिपात न करेंगे, दूसरे के धन पर लोभ न करेंगे ॥ १ ॥

३६

अनेजदेकं मनसोजवीयोनैनद्देवा आप्नुवन् पूर्व्वमर्षत् । तद्धावतोन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपोमातरिश्वा दधाति ॥ २ ॥

'अनेजत्, न एजत् एजृ कम्पने कम्पनं चलनं स्थिरत्वप्रच्युतिः तद्विवर्ज्जितम । 'एकं', प्रज्ञानघनं 'मनस', 'जवीयः, जववत्तरं मनसा तदप्राप्यमित्यर्थः। द्योतनात् 'देवाः चक्षुरादीनि इन्द्रियाणि 'एनत्, एतत् प्रकृतं ब्रह्म सर्वस्य' 'न, 'आप्नुवन्, प्राप्तवन्तः 'पूर्व' अर्षत्, पूर्व्वमेव गतं जवनात मनसोऽपि । 'तत्, ब्रह्म 'धावतः, द्रुतं गच्छतः 'अन्यान्, मनोवागिन्द्रियप्रभृतीन् 'अत्येति, अतीत्य गच्छतीव 'तिष्ठत्, स्वयमविक्रतमेव सत् । 'तस्मिन्, ब्रह्मणि सति 'मातरिश्वा, मातरि अन्तरीक्षे श्वयति गच्छतीति वायुः सर्व्वप्राणभृत् 'अपः, कर्माणि प्राणिनां चेष्टालक्षणानि 'दधाति, विभजतीत्यर्थः । सर्व्वाहि विक्रिया सर्व्वास्पदभूते नित्ये ब्रह्मणि सत्येव भवन्तीत्यर्थः॥ २ ॥

**चिन्ता और विषय-लालसा परित्याग करके ब्रह्मानन्द उपभोग करो, किसी के धनसें लोभ न करना ॥१॥**

जैसे पक्षी अपने बच्चों को अपने परों से ढक रखते हैं और विविध विघ्नों से उनकी रक्षा करते हैं, वैसेही परमेश्वर के द्वारा यह सारा जगत् ढका और व्याप्त हो रहा है और नियत रक्षा प्राप्त करता है । वह जगत् के राजाधिराज, वह हमारे पिता, पाता और बन्धु है, उनका शासन सर्व्वत्र फैला हुआ है, उनका प्रेम सर्व्वत्र प्रकाश पा रहा है, पापचिन्ता और विषय-लालसा परित्याग करके उसी प्रेमास्पद को लाभ और परमानन्द उपभोग करो । जैसे शरीर का विकार रोग है, वैसाही मनका विकार पाप है । रोग होने से जैसे खाने पीने में जी नहीं लगता, वैसे ही पापचरण करने से ब्रह्मानन्द उपभोग करने की इच्छा नहीं होती है, इसलिये पापचिन्ता पापानुष्ठान परित्यग द्वारा मनको स्वस्थ और पवित्र करके ब्रह्मानन्द उपभोग करो । अपराधी और असत् पुत्र अपने पिताके प्रति कभी प्रेम नहीं कर सक्ता और न अपने प्रति उनका प्रेम ही उपलब्ध करसक्ता है, उनके शासन में ही सर्व्वदा व्याकुल रहता है । वैसे ही पापाचारी मनुष्य रातदिन परमपिता के प्रतिष्ठित धर्म्म-सेतु को लङ्घन करके उपयुक्त दण्ड को प्राप्त होकर सर्व्वदा दुःखी रहता है, वह उनके शान्त-स्वरूप, उनके पवित्र स्वरूप, उनके मङ्गल-स्वरूप को अनुभव करके अपने चञ्चल, क्षुद्र और अपवित्र चित्तको किस प्रकार उनके प्रेम रस

"उन्हीं के अधिष्ठान से वायु प्राणिमात्र की सारी देह-चेष्टा विधान करता है" ॥ २ ॥

३७

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य वाह्यतः ॥ ३ ॥

'तत्, ब्रह्म यत् प्रकृतम् 'एजति, चलति 'तत्, एव च 'न एजति, नैव चलति अचलमेव सत् चलतीत्यर्थः । किञ्च 'तत् दूरे, 'तत् उ अन्तिके, समीपेऽत्यन्तमेव । न केवलमन्तिके 'तत्, 'अन्त', अभ्यन्तरे 'अस्य सर्वस्य, जगत' । 'तत्, 'उ, अपि 'सर्वस्य अस्य वाह्यतः, व्यापकत्वात् आकाशवत् ॥ ३ ॥

वह चलते हैं, वह नहीं चलते ; वह दूर हैं, वह निकट भी हैं, वह इन सारों के भीतर हैं, वह इन सारों के बाहर भी हैं ॥ ३ ॥

लोग स्थानान्तर प्राप्ति के लिये गमन करते हैं, उनके सर्व स्थान में विद्यमान रहने से चलने का प्रयोजन एक बार ही सिद्ध है, इसलिये कहा है, "वह चलते हैं" अर्थात् उनके चलने का व्यापार सम्पन्न होरहा है। वह जड की न्यायी अचल नहीं, वह मृत की न्यायी निश्चेष्ट नहीं—वह अमृत, वह प्राण-स्वरूप, वह जाग्रत जीवन्त देवता, वह मुक्तस्वभाव, महानात्मा है । किन्तु लोग जैसे स्थान से दूसरे स्थान में जाते हैं, वैसा वह

परब्रह्म एक मात्र। वह अचल, पर मन से आगे जाते हैं; सारी इन्द्रिय उस अग्रगामी परब्रह्म को प्राप्त नहीं होतीं हैं। वह स्थिर रहकर भी इन द्रुतगामी मन और सारी इन्द्रियों को अतिक्रम करके गमन करते हैं; उनके अधिष्ठान से वायु प्राणिमात्र की सारी देह-चेष्टा विधान करता है ॥ २ ॥

एक स्थान से दूसरे स्थान में जाने को चलना कहते हैं। वह एकमात्र परब्रह्म सर्व्वत्र समान रूप और पूर्ण रूप से वर्त्तमान है, ऐसा कोई स्थान नहीं जहां वह न हों; सुतरां एक स्थान से दूसरे स्थान में जाने की उन्हें सम्भावना नहीं है, इस लिये वह अचल है चलते नहीं। वह अचल होकर भी मन से वेगवान होते हैं, मन उन्हें पकड़ नहीं सक्ता है। सारी इन्द्रियां भी उन्हें ग्रहण नहीं कर सक्ती है। द्रुतगामी मन और सारी इन्द्रियां उन्हें पकड़ने के लिये चाहे जितनी चेष्टा करें, वह स्थिर रहकर भी उन से आगे बढ़ जाते है। वायु प्राणिमात्र की सारी देह-चेष्टा विधान करता है। वायु न होने से थोड़ी देर में ही शरीर विकल होजाता है, किन्तु वायु जिनसे शक्ति प्राप्त करता है, वह वर्त्तमान न रहते तो और किनसे शक्ति पाकर प्राणिओं के शरीर की रक्षा कर सक्ता, इसीलिये लिखा गया है, कि

परमात्मा में ही सारी वस्तु ठहरी हुई हैं वह आदि से ही वस्तुओं के आश्रय-स्वरूप है, उन्हीं को अवलम्बन करके सारी वर्त्तमान हो रही हैं। जो परमात्मा को सारों का आश्रय-स्वरूप जानते और सारे भूतों में उन्हें विद्यमान देखते हैं, वह फिर किसी का अनादर नहीं करते। वह देखते है कि हम सबही उस अमृत पुरुष के पुत्र है, कोई उस सर्व-नियन्ता विश्वपाता परमेश्वर के निकट अवज्ञेय और त्याज्य नहीं है, इस लिये किसी को अनादर और घृणा नहीं करते हैं। उत्तम मध्यम गुणों के अनुसार जिस्के साथ जैसा व्यवहार करना चाहिये, वैसाही करते है ॥ ४ ॥

३६

स पर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम् । कविर्म्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥ ५ ॥

'सः, परमात्मा 'पर्य्यगात्, परि समन्तात् अगात् गतवान आकाशवत् व्यापीत्यर्थः 'शुक्रं, शुक्रः शुद्धः 'अकायम, अकायः अशरीरः 'अव्रणम्, अव्रणः अक्षतः 'अस्नाविरम्, अस्नाविरं स्नावाः शिराः यस्मिन न विद्यन्ते इति 'शुद्धं, शुद्धः निर्मलः 'अपापविद्धम्, अपापविद्धं' । 'कविः, क्रान्तदर्शी सर्वदृक् 'मनीषी, मनसईषिता सर्वज्ञ ईश्वरइत्यर्थः 'परिभूः, सर्वेषामुपर्य्युपरि भवतीति । स्वयमेव भवतीति 'स्वयम्भूः, । सः नित्यमुक्त-

नहीं चलते, क्योंकि वह सर्व्वत्र पूर्णरूप से विद्यमान हैं— वह अपरिवर्त्तनीय ध्रुव सत्य और सनातन हैं। सबसे दूर जो नक्षत्र, वहां भी वह है। वह केवल दूर ही नहीं, हमारे निकट भी है, ऐसे निकट कि हमारे भीतर ही हैं और जैसे हम सब के भीतर हैं, वैसे ही बाहर भी हैं। जैसे कोई राजा अपने सिंहासन पर बैठ कर वहां से ही अपना राज्य शासन करता है, वैसा वह कोई परिमित एक स्थान स्थायी नहीं है। वह एकही समय सर्व्वस्थान में समान रूप से स्थायी होकर विश्व संसार को पालन करते है ॥ ३ ॥

३८

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानन्ततोन विजुगुप्सते ॥ ४ ॥

'य तु, मुमुक्षुः 'सर्वाणि भूतानि, परमे 'आत्मनि, ब्रह्मणि एव अनुपश्यति, 'सर्वभूतेषु च, परमम्' आत्मानं, निर्विशेषम् ब्रह्म पश्यति। स' 'तत', तस्मात् एव दर्शनात् 'न विजुगुप्सते, जुगुप्सां घृणां न करोति ॥ ४ ॥

जो परमात्मा में ही सारी वस्तुओं की अवस्थिति देखते और सारी वस्तुओं में परमात्मा की सत्ता उपलब्धि करते हैं, वह फिर किसीका अनादर नहीं करते हैं ॥ ४ ॥

र्व्व मनोरम भाव सभी उन्हीं की सुनिपुण और आश्चर्य्य रचना हैं। वह मनीषी, वह मन के नियन्ता है। इसी मन के नियन्ता परम पुरुष ने, भिन्न २ जातीय जन्तुओं के मनके भिन्न २ नियम संस्थापन किये हैं, किन्तु इन सारे नियम के स्थापन करने से बराबर यही एक उद्देश्य है कि वह सब सुख में रहैं। विशेष करके उन्होंने मनुष्य के मन को ऐसे आश्चर्य्य नियमों के अधीन कर दिया है, कि उस्से ज्ञान-धर्म्म की उन्नति के साथ उसके आत्मा की उन्नति हो सक्ती है। मनुष्य का आत्मा उनके बड़े यत्न का धन है, वह अति निपुण रूप से उसकी रक्षा करते हैं। जिस्से वह मोह तरङ्ग से-दुःख शोक से-पाप ताप से-मृत्यु के मुख से निकल कर ब्रह्म ज्ञान और ब्रह्मानन्द प्राप्त कर सके, ऐसे हो सारे धर्म्म के नियम प्रतिष्ठित किये है और ठीक दण्ड और पुरस्कार विधान किया है। वही परिभू, वही सबसे श्रेष्ठ है। वह स्वयम्भू, वह स्वप्रकाश हैं। जितने जन्तु हैं सब उन्हीं से सृष्ट और प्रकाशित हुये हैं, वह जन्मरहित अनादि, वह किसी से सृष्ट नहीं हुये और न प्रकाशित हुये है, वह चिर काल से ही स्वयं प्रकाशवान् हैं। वह सर्व्वदा प्रजा को यथोपयुक्त सारे अर्थ विधान करते हैं। जो सारे कीट पतङ्ग, पिपीलका, मत्स्य, कच्छप, कुम्भीर, पशु, पक्षी, मनुष्य है और जिन अनन्त कोटि अदृश्य सूक्ष्म जीव से जल, स्थल, आकाश, छिद्र और गुहा भरे हुये है, तिन सारों को वह अपनी २ अभिलषित अन्न पानादि विविध भोग की सामग्री यथा उपयुक्त-रूप से न्याय की

ईश्वर' यथातथाभावोयाथातथ्यं ततः 'याथातथ्यतः, यथाभूत-कर्मसाधनतः 'अर्थान्, फलानीत्यर्थः 'व्यदधात्, विहितवान् यथानुरूप' व्यभजदित्यर्थः 'शाश्वतीभ्यः, नित्याभ्यः 'समाभ्यः, संवत्सराख्येभ्यः प्रजाभ्यः प्रजापतिभ्यइत्यर्थः ॥ ५ ॥

**वह सर्व्वव्यापी, निर्म्मल, निरवयव, शिरा और व्रण रहित, शुद्ध, अपापविद्ध हैं, वह सर्व्वदर्शी, मनके नियन्ता; वह सबसे श्रेष्ठ और स्वप्रकाश, वह सर्व्वदा प्रजा को यथोपयुक्त सारे अर्थ विधान करते हैं ॥ ५ ॥**

परमात्मा सर्वव्यापी, वह सारे स्थानों में हैं, वह निर्म्मल वह निष्कलङ्क, वह निर्लिप्त हैं, कोई कलङ्क या ग्लानि उन्हें स्पर्श नहीं कर सकी है। वह निरवयव, उनके कोई अवयव नहीं है, इसलिये वह शिरा रहित, उनके शिरा नहीं हैं, वह व्रण और क्षतरहित, उनके कोई शारीरिक पीड़ा वा यन्त्रणा नहीं है। वह जैसे शरीर विहीन वैसेही मनोवि-हीन है इसलिये मनपीडा आदिक पाप और शोचना भी उनमें कुछ नहीं है। हम जैसे रोग में आतुर, शोक में व्याकुल, और पाप में तापित होते हैं, वैसा वह नहीं, उनमें रोग नहीं, शोक नहीं, पाप नहीं है, वह अव्रण, वह शुद्ध, वह अपाप-विद्ध है। वह सर्व्वदर्शी, वह कवि हैं। क्या सौर जगत् की परिपाटी शृङ्खला, क्या सुधाकर पूर्ण चन्द्र की रमणीय शोभा, क्या ज्ञान और धर्म्म रूप रत्नों का अपू-

लोकान्तर में जितनाही उन्हें जान सकेंगे, उतनाही उत्कृष्टतर पवित्र ब्रह्मानन्द उपभोग करके कृतार्थ होंगे ॥ १ ॥

४१

सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म योवेद निहितं गुहायां परमे व्योमन्। सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता ॥ २ ॥

'सत्यं', ब्रह्म 'ज्ञानं, ब्रह्म 'अनन्तं, ब्रह्म 'यः, 'वेद, विजानाति 'निहितं, स्थितं' 'परमे, 'व्योमन्, व्योम्नि देहाकाशे 'गुहायां, आत्मनि। 'सः, एवं ब्रह्म विजानन् 'अश्नुते, भुङ्क्ते 'सर्वान्, 'कामान, भोगान् ब्रह्मणा, 'विपश्चिता, मेधाविना सर्वज्ञेन, 'सह, ॥ २ ॥

जो सत्य-स्वरूप ज्ञान- स्वरूप अनन्त-स्वरूप ब्रह्म को अपने शरीर के परमाकाश में आत्मस्थ करके जानते हैं; वही उस सर्व्वज्ञ परमेश्वर के साथ कामना के सारे विषय उपभोग करते हैं॥ २॥

परमेश्वर मूल सत्य, उन्हीं से और सारा सत्य निकल कर उन्हीं के अधिष्ठान में स्थिति करता है। वह आदि सत्य, अनादि सत्य, वह सत्य के सत्य, परम सत्य, ध्रुव सत्य सनातन है।

जो अपने को आप नहीं जानता, वही जड पदार्थ है, और जो अपने को आप जानते है, वही ज्ञान-पदार्थ है। मिट्टी, पत्थर, धातु, वृक्ष आदिक अपने को नहीं जानते है,

अनुसार चिरकाल से विधान करते हैं, और वह उसे लाभ करके इधर उधर सुख में रहते हैं ॥ ५ ॥

---

# षष्ठोऽध्यायः ।

४०

तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व । ब्रह्मविदाप्नोति परम् ॥ १ ॥

'तपसा, मनसएकाग्रतया 'ब्रह्म, 'विजिज्ञासस्व, विशेषेण ज्ञातुमिच्छस्व । 'ब्रह्मवित् आप्नोति, 'परं', ब्रह्म ॥ १ ॥

एकाग्रचित्त होकर ब्रह्म को जानने की इच्छा करो । ब्रह्मज्ञानी ब्रह्मको प्राप्त होते हैं ॥ १ ॥

परब्रह्म का ज्ञान लाभ करने के लिये एकान्त मन से बार २ उनकी आलोचना करनी होगी, और शान्त समाहित होकर अन्तर्दृष्टि के द्वारा उनके सत्य सुन्दर मङ्गल भाव को प्रतीति करना होगा, तभी तो उन्हें लाभ करके तुम आप्तकाम होगे। परब्रह्म भीतर बाहर सर्व्वत्र समानरूप विद्यमान हैं, उन्हें प्राप्त करने के लिये स्थानान्तर गमन करना नहीं होता उन्हें साक्षात जाननाही उन्हें प्राप्त होना है । मनुष्य-लोक में उन्हें जानना आरम्भ किया जाता है, किन्तु अनन्त काल में भी उनका जानना शेष नहीं होता । इस लोक से लेकर

४२

य: सर्वज्ञः सर्ववित् यस्यैषमहिमा भुवि दिव्ये। तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीराआनन्दरूपममृतं यद्विभाति ॥ ३ ॥

'यः सर्वज्ञ' सर्ववित् 'यस्य, 'एष, प्रसिद्ध' 'महिमा, 'भुवि, लोके 'दिव्ये, द्युलोके। कोऽसौ महिमा स्थावरं जङ्गमञ्च यस्य प्रशासने नियतमस्ति। यथार्णवोऽयनेऽव्दाश्च यस्य शासनं नातिक्रामन्ति। तथा कर्त्तारः कर्माणि फलञ्च यच्छासनात् स्वं स्वं कालं नातिवर्त्तन्त। 'तत्, ब्रह्म 'विज्ञानेन, विशिष्टेन ज्ञानेन' 'परिपश्यन्ति सर्वतः पूर्णं पश्यन्ति उपलभन्ते 'धीराः विवेकिनः आनन्दरूपं सुखस्वरूपं 'अमृतं, 'यत्, विभाति' विशेषेण अन्तर्वाह्ये सर्वत्रैव भाति ॥ ३ ॥

जो सामान्य रूप और विशेष रूपसे सारी वस्तुओं को जानते हैं, भूलोक और द्युलोक में जिनकी ही यह महिमा है, जो आनन्द रूप और अमृत रूप से प्रकाश पाते हैं, धीर लोग ज्ञान द्वारा उन्हे सर्व्वत्र देखते है ॥ ३ ॥

वह सर्व्वज्ञ, सर्व्ववित् है। वह सारों के वास्तविक स्वरूप और यथार्थ तत्व को जानते है, और हमभी जिस पदार्थ को जिस प्रकार प्रत्यक्ष करते है, उसे भी वह जानते है। ऊपर

इसी लिये वह सारे जड पदार्थ हैं, और जीवात्मा और परमात्मा अपनेको और दूसरे को जानते हैं, इसीहेतु वह ज्ञान-पदार्थ हैं। किन्तु इनमें से स्वप्रकाश परमात्मा के अपरिमेय स्वाभाविक ज्ञान के साथ जीवात्मा के परिमित क्षुद्र मानसिक ज्ञान की बराबरी नहीं होसक्ती है। परिमित जीवात्मा में ज्ञान भी है, अज्ञान भी है, और भ्रम, प्रमाद, और मोह भीहै, किन्तु भूमा परमात्मा में भ्रम नहीं, प्रमाद नहीं, मोह नहीं अज्ञान नहीं, वह शुद्ध-बुद्ध-मुक्त-स्वभाव, वह ज्ञान से परिपूर्ण हैं। वह अनन्त-स्वरूप, वह ज्ञान में अनन्त, शक्ति में अनन्त, मङ्गल भाव में अनन्त-देश में अनन्त, और काल में भी अनन्त हैं।

जो इस सत्य-स्वरूप, ज्ञान-स्वरूप, अनन्त स्वरूप ब्रह्म को अपने आत्मा के अति निकट साक्षात् प्रतीति करते औरःउनके इच्छा के साथ अपनी इच्छा का योग देतेहैं, वही उनके साथ कामना के सारे विषय उपभोग करते हैं। परमपिता परमेश्वर जिस प्रकार उदार दृष्टिसे जगत्को देखते और क्षुद्रतम कीट पर्य्यन्त सारों का मङ्गल सङ्कल्प करते हैं, वह भी उसी प्रकार दृष्टि और इच्छा का अनुकरण करते है। जो कुछ परमेश्वर का अभिप्रेत है वही उनकी इच्छा और वही उनका कार्य्य होताहै। परमेश्वर का अभिप्राय अवश्य ही सम्पन्न हो औ उससे उनकी कामना भी सिद्ध हो। इसलिये वह परमेश्वर के साथ कामना के सारे विषय उपभोग करते, और आप्तकाम होते है, उनके सहचर अनुचर होकर, उनके विशुद्ध सहवास से परितृप्त होते हैं ॥ २ ॥

वयव, ज्योति की ज्योति, शुभ्र परमात्मा को उप-लब्धि करते हैं ॥ ४ ॥

मनुष्य का जो आत्मा ज्ञान-ज्योतिसे उज्ज्वल और धर्म्म भूषण से भूषित है, उसी में वह सुन्दर प्रकाशित होते हैं. इसीलिये हमारा आत्मा परमात्मा का श्रेष्ठ कोष है। वह निर्म्मल और शुभ्र। वह ज्योति की ज्योति, वह आत्मा की ज्योति, वह ज्ञान-ज्योति परब्रह्म है। उस ज्योति का रूप भी नहीं और अवयव भी वहीं हैं। ब्रह्मवित् पुरुष ज्ञान चक्षु द्वारा अपने आत्मा में उस सत्य की ज्योति को उपलब्धि करते हैं ॥ ४ ॥

४४

न तत्र सूर्य्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमाविद्यु-तोभान्तिकुतोऽयमग्निः। तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥ ५ ॥

'न, 'तत्र, तस्मिन् ब्रह्मणि सर्वावभासकोऽपि 'सूर्य्यः, 'भाति, तद्ब्रह्म न प्रकाशयतीत्यर्थः। 'न चन्द्रतारकं, 'न इमाः विद्युतः भान्ति, 'कुतः अयं' अग्निः, । अस्मद्गोचरः यदिदं जगत् भाति तत् 'सर्वं', 'तम् एव, परमेश्वरं 'भान्तं, दीप्यमानं 'अनुभाति, अनुदीप्यते। 'तस्य, 'भासा, दीप्त्या 'सर्वम् इदं, सूर्य्यादि जगत्, विभाति, ॥ ५ ॥

अनन्त कोटि नक्षत्र लोक, यहां यह आश्चर्य भूलोक, इस भू लोक और द्युलोक में उनकी ही यह महिमा है । वह सर्वत्र आनन्द रूप और अमृतरूप में प्रकाशित होरहे हैं । धीर लोग उन्हें समुद्र की तरङ्ग में, नदी की लहर में सूर्य के प्रकाश में चन्द्र के सौन्दर्य में, मनुष्य की सुखश्री में और पतिव्रता सती के पवित्र प्रेममें, भीतर बाहर ज्ञान चक्षु द्वारा सर्वत्र देखते हैं ॥ ३ ॥

४३

हिरण्मये परे कोषे विरजं ब्रह्म निष्कलम् । तच्छुभ्रं ज्योतिषां ज्योतिस्तद् यदात्मविदो विदुः ॥ ४ ॥

'हिरण्मये, ज्योतिर्मये विज्ञानप्रकाशे आत्मनि 'परे परम् अभ्यन्तरत्वात् तस्मिन् 'कोषे, कोषइव असेः ब्रह्मोपलब्धिस्थानत्वात् तस्मिन् 'विरजं अविद्यादिदोषरजोमलवर्ज्जितं 'ब्रह्म सर्वमहत्त्वात् 'निष्कलं', निर्गताः कलाः यस्मात् तत् निरवयवमित्यर्थः । 'तत्, 'शुभ्रं', शुद्धं 'ज्योतिषां, सर्वप्रकाशात्मनां आदित्यादीनामपि 'ज्योतिः, अवभासकम् । 'तत्, हि परंज्योति. परं ब्रह्म 'आत्मविद', आत्मानं शब्दादिविषयबुद्धिप्रत्ययसाक्षिणं ये विवेकिनो विदु जानन्ति ते 'यत्, 'विदुः', जानन्ति ॥ ४ ॥

जो अपने आत्मा को जानते हैं, वह आत्मरूप उज्ज्वल और श्रेष्ठ कोष में उस निर्म्मल, निर-

क्रीडा क्रीडनं यस्य सः 'आत्मक्रीड', परमात्मन्येव रतिः रमणं यस्य सः 'आत्मरति', शुभक्रिया विद्यते यस्य सः 'क्रियावान्'। यः एवं लक्षणोऽनतिवाद्यात्मक्रीड़आत्मरतिः क्रियावान् ब्रह्मनिष्ठः सः 'एषः', 'ब्रह्मविदां, सर्वेषां 'वरिष्ठ', प्रधानः॥ ६॥

**वह जो प्राण-स्वरूप इन सारे भूतों में प्रकाश पारहे है; ज्ञानी लोग इन्हें अतिक्रम करिके कोई बात नहीं कहते; वह परमात्मा में क्रीडा करते, वह परमात्मा में रमण करते, और सत्कर्म्मशील होते हैं। वही ब्रह्मोपासकों में सर्व्वश्रेष्ठ हैं॥ ६॥**

सर्व्व-श्रेष्ठ सर्व्वाश्रय परब्रह्म न होते, तो कुछ न होता, कुछ भी न रहता, वही तो सारों के प्राण-स्वरूप हैं। क्या सचल चन्द्र सूर्य्य, क्या सतेज वृक्षलता, क्या सबल पशुपक्षी, सारों के कारणरूप, सारों के आश्रयरूप, सारों के प्राणरूप होकर, सारे भूतों में वह प्रकाश पारहे हैं। ब्रह्मज्ञ लोग जानतेहैं कि परमेश्वर उनके परम बन्धु है। वह उसी प्रिय सुहृद का गुण कीर्त्तन करके सदाही आनन्दित रहते है। केवल उनकीही कथा कहने में उन्हें अत्यन्त प्रीति होती हैं, केवल उन्हीं का प्रसङ्ग करने में उनका मन सर्व्वदा व्यग्र रहता हैं, एकान्त मन होकर उनके स्वरूप के चिन्ता करने में उन्हें जैसा आमोद होता है वैसा और किसी में भी नहीं होता। ब्रह्मज्ञ लोग जानते हैं कि परमेश्वर उनके परम पिता और परम पूजनीय हैं, उनकी इच्छा पालन करना ही उनका

सूर्य्य उन्हें प्रकाश नहीं करसक्ता है, चन्द्र तारा भी उन्हें प्रकाश नहीं करसक्ते हैं, यह सारी बिजली भी उन्हें प्रकाश नहीं करसक्ती; तब यह अग्नि उन्हें कैसे प्रकाश करेगी। सारा जगत् उसी दीप्यमान् परमेश्वर के प्रकाशद्वारा अनुप्रकाशित होकर दीप्ति पारहाहै; यह सभी उनके प्रकाश से प्रकाशित हो रहा है॥ ५॥

सूर्य्य चन्द्र के आलोक से परमात्मा प्रकाशित नहीं होते, हमारे आत्मा की ज्योति और अन्तर्दृष्टि से वह प्रकाशित होते हैं। समस्त जगत् उसी दीप्यमान परमेश्वर के प्रकाश द्वारा अनुप्रकाशित होकर दीप्ति पाता है, उन से वियुक्त हो कर यह सारा विनष्ट हो जाता है॥ ५॥

४५

प्राणोह्येषयः सर्वभूतैर्विभाति विजानन् विद्वान् भवतेनातिवादी। आत्मक्रीड़ आत्मरतिः क्रियावानेष ब्रह्मविदां वरिष्ठः॥ ६॥

'प्राण हि, 'एष, परमेश्वर 'य, 'सर्वभूतै, सर्वभूतस्थ. 'विभाति,। तं 'विजानन्, विद्वान्, 'अतिवादी, परब्रह्म अतीत्य वदितु शीलमस्येति 'न, भवते, भवति। एवं प्राणस्य प्राणं साक्षात् वेद सोऽतिवादी न भवतीत्यर्थ। किञ्च परमात्मन्येव

स्वयम्प्रभं 'अचिन्त्यरूपं', सर्वेन्द्रियाणामगोचरत्वात् 'सूक्ष्मात् च, मनसोपि 'तत् सूक्ष्मतरं' विभाति, । किञ्च 'दूरात् सुदूरे, वर्त्तते अविदुषामत्यन्तागम्यत्वात् 'तत्, ब्रह्म 'इह, 'अन्तिके च, समीपे च 'पश्यत्सु, चेतनावत्सु 'इह एव, 'निहितं', स्थितं 'गुहायां, आत्मनि ॥ ७ ॥

वह महत्, प्रकाशवान्, अचिन्त्य-स्वरूप, और सूक्ष्म से भी सूक्ष्म हैं । वह दूर से भी बहुत दूर हैं और वह निकट भी वर्त्तमान हैं; वह यहां भी सारे बुद्धिजीवी जीवों के आत्मा में स्थिति करते हैं ॥ ७ ॥

वही वृहत् और वही महत् हैं, उनके निकट कुछ भी वृहत् और कुछ भी महत् नहीं है, वही दीप्यमान परमेश्वर सर्व्वत्र प्रकाश पारहैं है । उनका स्वरूप अचिन्त्यनीय है । वह सूक्ष्म से भी सूक्ष्म है । अति दूर नक्षत्र से भी वह दूर है और यहां अति निकट भी है, हमारे सारों के आत्मा के भीतर वह स्थिति करते है । साक्षी स्वरूप होकार सर्व्वत्र वर्त्तमान हो रहे हैं ॥ ७ ॥

४७

न चक्षुषा गृह्यते नापि वाचा नान्यैर्देवैस्तपसा कर्म्मणा वा । ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्वस्ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः ॥ ८ ॥

कर्त्तव्य है, और कुछ कर्त्तव्य नहीं । इसलिये उनका मङ्गल अभिप्राय जानने के लिये सदा यत्न करते हैं । जिस बात से उनका मङ्गल स्वरूप प्रकाश पाता है, और उनका शुभ अभिप्राय अवगत होजाता है, उसीका आन्दोलन करते, उसी की शिक्षा और उसीका उपदेश देते हैं वह उसे छोड़कर और कोई बात ही नहीं कहते है । परमेश्वर में ही उनका पूरा अनुराग और उसी से उनका नित्य आमोद है इसीलिये कहा गया है कि वह परमात्मा में क्रीड़ा करते, वह परमात्मा में रमण करते है । किन्तु इनमें से वही श्रेष्ठ हैं, जो उनसे प्रीति करके और उनके अभिप्राय से अवगत होके ही चुप नहीं रहते, किन्तु उनके इस अभिप्राय के अनुसार उनके प्रिय कार्य्य के साधन करने में प्रवृत्त रहते, और सत्कर्म्मशील होते है । हमारे में उनके प्रति जिसका जितना अनुराग और उनके अभिप्राय के अनुसार कर्म्म करने में जिसका जितना यत्न होगा, उतनी ही उसकी श्रेष्ठता और उतनी ही उसके मनुष्य जन्म की सार्थकता होगी । यही हमारा कार्य्य, और यही हमारा लक्ष्य है ॥ ६ ॥

४६

बृहच्च तद्दिव्यमचिन्त्यरूपं सूक्ष्माच्च तत् सूक्ष्मतरं विभाति । दूरात् सुदूरे तदिहान्तिके च पश्यत्स्विहैव निहितं गुहायाम् ॥ ७ ॥

'बृहत्' च, महत् सर्व्वव्यापित्वात् 'तत्', प्रकृतं ब्रह्म 'दिव्यं

# सप्तमोऽध्यायः

४८

तमीश्वराणां परमं महेश्वरं
तं देवतानां परमञ्च दैवतम् ।
पतिं पतीनां परमं परस्तात्
विदाम देवं भुवनेशमीड्यम् ॥ १ ॥

'तम्', 'ईश्वराणां, प्रभूनां 'परमं' महेश्वरं', 'तं', देवतानां, द्योतनात्मकानां 'परमं च दैवतं', 'पतिं', 'पतीनां, प्रजापतीनां 'परमं', 'परस्तात्, परतः' 'विदाम, 'देवं', द्योतनात्मकं परमेश्वरं 'भुवनेशं', भुवनानामीशम् 'ईड्यं', स्तुत्यम् ॥ १ ॥

जो सारे ईश्वरों के परम महेश्वर, सारे देवता-ओं के परमदेवता, और सारे पतिओं के पति हैं, उन्हीं परात्पर, प्रकाशवान् और स्तवनीय भुवनेश्वर को हम जानें ॥ १ ॥

जो ब्रह्माण्ड के अधिपति, राजाधिराज, और सारो के ईश्वर है। उनके ऐश्वर्य्य की सीमा नहीं है। जगत् में जो कुछ ऐश्वर्य्य है, वह सब उन्हीं का ऐश्वर्य्य है, जितने ऐश्वर्य्य के प्रभु है, सारो के वही प्रभु, सारो के वही महेश्वर है। वह इस पृथ्वी के राजेश्वरो के ईश्वर, और इस भूलोक के

'नचक्षुषा गृह्यते, केनचिदपि अरूपत्वात् 'नअपि, गृह्यते, 'वाचा, अनभिधेयत्वात् 'न अन्यैः देवैः', इतरेन्द्रियैः न 'तपसा, गृह्यते 'कर्मणा वा, न गृह्यते। किं पुनस्तस्य ग्रहण-साधनमित्याह 'ज्ञानप्रसादेन, ज्ञानस्य प्रसादः तेन' विशुद्ध सत्त्व', विशुद्धान्तः-करणः योग्योब्रह्म द्रष्टुं यस्मात् 'ततः तु, तस्मात् 'तम्, ईश्वरं 'निष्कलं सर्वावयववर्ज्जितं', पश्यते उप-लभते 'ध्यायमानः, चिन्तयन्। ब्रह्मावबोधनसमर्थमपि स्वभा-वेन सर्वमनुष्याणां ज्ञानं बाह्यविषयरागादिदोषकलुषितम् अप्रसन्नम् अशुद्धं सत् नावबोधयति ॥ ८ ॥

वह चक्षु के ग्राह्य नहीं, वाक्य के भी ग्राह्य नहीं और दूसरी इन्द्रियों के ग्राह्य भी नहीं हैं, तपस्या या यज्ञादि कर्म्म द्वारा उन्हें प्राप्त नहीं कर सकते हैं। ज्ञान-शुद्धि द्वारा शुद्ध सत्व लोग ध्यान-युक्त होकर निरवयव ब्रह्म को उपलब्ध करते हैं ॥ ८ ॥

ज्ञानालोचना और धर्म्मानुष्ठान द्वारा चित्त शुद्ध होने से इस उन्हें अपने आत्मा में ही साक्षात् लाभ करते हैं। याग-यज्ञ-व्रतानुष्ठान किम्वा उपवास अग्निसेवादि तपस्या करने से उन्हें प्राप्त नहीं किया जा सकता है। यह सारे रास्ते उनके पाने के रास्ते नहीं है। ज्ञान रूप रास्ता ही ठीक रास्ता है ॥ ८ ॥

शरीर एक विष यन्त्र, एक विशेष कार्य्य है, परमेश्वर के शरीररूप यन्त्र नहीं, वह किसी शरीर रूपयन्त्र के अधीन नहीं, और न वह किसी से बने है । यह सब उन्हीं का कार्य्य है, वह एकमात्र कारण स्वरूप हैं, उनके शरीर और इन्द्रियां नहीं हैं, तो भी वह सब कुछ जानते हैं । वही एकमात्र सब से श्रेष्ठ हैं, कोई उनके समान नहीं, और न कोई उनसे अधिक है । वही इन सबके स्रष्टा है, और सारी वस्तु सृष्ट हैं । वही इस विश्वरूप महाराज्य के राजा, और सब उनकी प्रजा हैं । वह हमारे परमपिता और हम सब उनकी सन्तान हैं । वह हमारे प्रभु और हम उनके आज्ञाधीन है । सारे उनके नियमों के अधीन हैं, उन्हीं के नियमानुसार उत्पन्न और उन्हीं के नियमानुसार भग्न होते है । क्या नभोमण्डल-पर्य्यवेक्षणकारी ज्योतिर्व्वेत्ता, क्या भूगर्भानुसन्धानकारी भू-तत्व-वेत्ता, क्या शारीरिक-नियम-निरूपक शरीर-विधान वेत्ता, क्या भौतिक पदार्थ तत्व-निर्णायक पदार्थ-विद्या विशारद पण्डितगण, क्या आत्मतत्व-सन्धायी सूक्ष्मदर्शी सुधीगण, सारे ही उनकी अचिन्त्य शक्ति का कीर्त्तन करते है । उन सब से ही उनकी महीयसी शक्ति का विस्तारित वर्णन सर्व्वत्र सुना जाता है ।

हम जैसे इन्द्रियों से प्रत्यक्ष करके थोड़ी २ बुद्धि युक्ति को परस्पर मिलाकर एक २ विषय पर आलोचना करते है, उनकी ज्ञान क्रिया वैसी नहीं । हम जैसे शरीर की मांसपेशी द्वारा बल प्रकाश करते है, उनकी बल क्रिया वैसी नहीं ।

अपेक्षा और २ श्रेष्ठ लोकनिवासी देवताओं के भी अधीश्वर हैं। जगत् के जिस भाग में जिस लोक में मनुष्यों की अपेक्षा, ज्ञान-धर्म्म-प्रीति में उन्नत जितने उत्कृष्टतर जीव हैं, वही देवता कहलाते हैं, इन सारे देवताओं के वह परम देवता, परम पूजनीय, और नियन्ता हैं। वह सारे प्रतिपालकों के प्रतिपालक हैं। वह श्रेष्ठों से श्रेष्ठ, उनसे बढ़कर और कोई नहीं है। वह हमारे सेवनीय वह हमारे स्तवनीय वह हमारे अति आदेय परम पूजनीय हैं ॥ १ ॥

४६

न तस्य कार्य्यं करणञ्च विद्यते<br>
न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते ।<br>
परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते<br>
स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥ २ ॥

'न तस्य, 'कार्य्यं', शरीरं 'करणञ्च, चक्षुरादि 'विद्यते, 'न, 'तत्समः, तेन समः 'च, न ततः 'अभ्यधिकः,'च, 'दृश्यते, । 'परा अस्य शक्तिः, 'विविधा, विचित्रा 'एव श्रूयते, अस्य ज्ञान-क्रिया बलक्रियाच'ज्ञानबलक्रिया च, 'स्वाभाविकी, ॥ २ ॥

उनके शरीर और इन्द्रियां नहीं,और न किसी को उनके समान या उनसे श्रेष्ठ देखते हैं, उनकी विचित्र और महती शक्ति सर्व्वत्र सुनी जाती और उनकी ज्ञान और बल क्रिया स्वभाव से सिद्ध है॥ २॥

यन्ता भी नहीं और न उनका कोई अवयव है। वह सबके कारण और मनके अधिपति हैं, उनका कोई जनक नहीं और अधिपति भी नहीं है॥२।

वह नित्य, निरवयव, स्वतन्त्र, जन्मरहित, महान् आत्मा हैं ॥ ३ ॥

५१

एषदेवोविश्वकर्म्मा महात्मा सदा जनानाᳫ हृदये सन्निविष्टः। हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तोय एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति॥ ४ ॥

'एषः' 'देव 'द्योतनात्मक' परमेश्वर । विश्व जगत् क्रियतेऽनेनेति 'विश्वकर्म्मा' महाश्चासौ आत्मेति 'महात्मा' सदा सर्वदा 'जनाना हृदये' 'सन्निविष्ट' सम्यक् स्थित । 'हृदा' हृत्स्थया 'मनीषा' मनस सङ्कल्पादिरूपस्य ईष्टे नियन्तत्वेनेति मनीट् तया विकल्प वर्ज्जितया 'मनसा' मननरूपेण सम्यग्दर्शनेन 'अभिक्लृप्त' ज्ञातुं शक्यतइत्येतत्। 'ये' 'एतत' ब्रह्म 'विदु' जानन्ति अमृता' अमरणधर्म्माण 'ते भवन्ति' ॥ ४ ॥

यही परमेश्वर विश्वकर्म्मा और महात्मा यह लोगोके हृदय मे सम्यक्-रूप स्थिति करते हैं। यह हृद्गत संशय-रहित बुद्धिद्वारा दृष्ट

वह स्वभावत अपनेही प्रभाव से सब कुछ जानते हैं, एवं अपनीही एक इच्छाके बलसे अपना मङ्गल अभिप्राय सम्पादन करते हैं। किसी विषयके जाननेके लिए इन्द्रिय आदिक किसीपर उनको निर्भर करना नही पड़ता, न उनकी शक्ति के प्रकाश करने के निमित्त कोई उपकरण आवश्यक होताहै उनको ज्ञान और बल क्रिया स्वभाव-सिद्ध है। जिससे यह असङ्ख्य ज्ञान विशिष्ट जीव उत्पन्न हुएहैं वह उनका कैसा आश्चर्य ज्ञान है और जिससे यह सारी वस्तु सृष्ट होकर अपनी २ शक्ति प्राप्त करती हैं, वह उनकी कैसी महती शक्ति है।

५०

न तस्य कश्चित् पतिरस्ति लोके न चेशिता नैव च तस्य लिङ्गम्। स कारणं करणाधिपाधिपो न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः॥ ९॥

'न तस्य कश्चित् पति अस्ति लोके' अतएव नच' तस्य ईशिता' नियन्ता 'न एव च तस्यलिङ्ग' यत् दृश्यते। 'स' सर्वस्य'कारण 'करणाधिपाधिप' करणानामधिपोमन तस्याधिप परमेश्वर 'नच अस्य कश्चित्' जनिता' जनयिता नच अधिप ॥ ९॥

जगत में उनका कोई पति नही और नि-

वह दुर्ज्ञेय वह सारी वस्तुओं में गूढ़रूप प्रविष्ट होरहे हैं, वह आत्मा में स्थिति करते हैं और अति सङ्कट स्थानमें रहतेहैं और नित्यहैं धीर व्यक्ति परमात्मा में अपने आत्माका संयोग करके अध्यात्म-योगसे उस परमदेवताको जान कर हर्ष शोकसे मुक्त होतेहैं ॥ ५ ॥

वह दुर्ज्ञेयहैं, विषय मोहमें हत चेतन लोग उनकोकिसी प्रकार नहीं जान सक्ते हैं, वह चाहे दर्शन-शास्त्रही पढ़े, उनके मनका संशय कभी नहीं टूटता है, उनका ज्ञान कभी तृप्त नहीं होता। सत्यका सत्य उनके निकट छाया के न्याय प्रकाश पाता रहताहै। काष्ठमें जैसे गूढ़ रूप अग्निहै वैसेही वह समस्त वस्तुमें गूढ़-रूप अनुप्रविष्ट होकर प्रच्छन्न होरहे हैं, विशुद्धमन तन्निष्ठ व्यक्ति के ज्ञान में वही परम देवता दग्धदारु निःसृत प्रज्वलित अनल के न्याय सहजही प्रकाशित होतेहैं। वह आत्माके अन्तरात्मा, वह हमारे आत्मामें सर्वदा स्थिति करते हैं। वह आकाश में भी ओतप्रोत होरहे हैं। वह पर्व्वतके गुहा गह्वरमें, वह हिमवत् कैलाश-शिखर में, वह विस्तीर्ण दावानल में, वह भीषण समुद्र-तरङ्ग में, वह निर्ज्जन, दुर्गम, सङ्कट स्थानमें स्थिति करते हैं और नित्य हैं। वह हमारे साक्षात् पिता, वह हमारे पुरातन पितामह

होने पर प्रकाशित होतेहैं। जो इनको जानते हैं वह अमर होतेहैं ॥ ४ ॥

इन्ही परमेश्वर ने विश्व सृजन किया है एवं रचना की है, अतएव यही विश्वकर्म्मा हैं। यही महात्मा, यह जीवात्मा के न्याय क्षुद्र नहीहैं। यह सारे लोगो के हृदय में प्राण के प्राण होकर सर्वदा स्थिति करते हैं। यह संशय-रहित निर्मल ज्ञानसे प्रकाशित होतेहैं। जो इनको ढूंढ़कर जानसके हैं, वह इनका सहवास-जनित भूमानन्द नित्यकाल उपयोग करते हैं ॥ ४ ॥

५२

तन्दुर्द्दर्शं गूढ़मनुप्रविष्टं गुहाहितं गह्वरेष्टं पुराणम् । अध्यात्मयोगाधिगमेन देवं मत्वधीरो हर्षशोकौ जहाति ॥ ५ ॥

'तं' दुर्द्दर्शं दुःखेनायासेन दर्शनमस्येति दुर्द्दर्शं अतिसूक्ष्मत्वात त गूढ' गहन 'अनुप्रविष्टम्' विषयविकारै प्रच्छन्नमित्येतत 'गुहाहित' गुहाया आत्मन्याहित स्थितम् । गह्वरे स्थाने विषमे अनेकानर्थसङ्कटे तिष्ठतीति 'गह्वरेष्ट' 'पुराणं' पुरातनम् । अध्यात्मयोगाधिगमेन' विषयेभ्य प्रतिसंहृत्य आत्मन परमात्मनि समाधानम् अध्यात्मयोग तस्य अधिगमस्तेन 'मत्वा' 'देव' द्योतनात्मकं 'धीर हर्षशोकौजहाति' ॥ ५ ॥

'प्राणस्य प्राणम्' 'उत' तथा 'चक्षुष चक्षु उत श्रोत्रस्य श्रोत्रं' 'मनस.' मनः' 'ये' 'विदु जानन्ति 'ते' निचिक्यु' निश्चयेन ज्ञातवन्त 'ब्रह्म' 'पुराणं' चिरन्तनम् 'अग्रं' श्रेष्ठम् ॥ ६॥

वह निश्चय रूप इस पुरातन सर्व्वश्रेष्ठ परब्रह्म को जानते हैं, जो इनको प्राण का प्राण चक्षु का चक्षु श्रोत्र का श्रोत्र और मन का मन समझते हैं ॥ ६ ॥

जो इनको सबका चैतनावान्, कारण और आश्रय समझते हैं, वही इनको निश्चय रूप जानते हैं ॥ ६ ॥

५४

एकधैवानुद्रष्टव्यमेतदप्रमेयं ध्रुवम् । विरजः पर आकाशादज आत्मा महान् ध्रुवः ॥ ७ ॥

'एकधा एव' एकेनैव प्रकारेण विज्ञान घनैकरसप्रकारेण आकाशवन्निरन्तरेण 'अनुद्रष्टव्यम्' 'एतत्' ब्रह्म । यस्मैन हि अन्यत् प्रमीयते इदन्तु 'अप्रमेयं' 'ध्रुव' नित्यं कूटस्थम् । विरज.' विगतरज अधर्मादि मल रहितं 'पर ' सूक्ष्म आकाशात्' अपि । अज''न जायते 'आत्मा' 'महान्'महत्तर सर्व्वस्मात् ध्रुव ' अविनाशी ॥ ७ ॥

परमेश्वर को एकही जानना चाहिये. यह

हैं। धीर व्यक्ति अध्यात्म योग द्वारा उसी दुर्ज्ञेय परमात्मा को जानकर हर्ष शोक से मुक्त होते हैं। परमात्मा से जीवात्मा का संयोग करने को अध्यात्म योग कहते हैं। अध्यात्म योग से जब हमारी इच्छा उनकी इच्छासे युक्त होतीहै, जबज्ञान उनकी सत्य-सुन्दर-मङ्गल मूर्त्ति देखकर तृप्त होताहै, तब उनको प्रीति उपहार देकर आनन्द सागर में लीन होताहै और विषय कामना-जनित हर्ष-शोक से मुक्त होताहै। जितनाही उनकी इच्छाके साथ हमारी इच्छा का योग होता है, जितनाही उनके ज्ञानकेसाथ हमारे ज्ञानका योगहोता है जितनाही उनकी प्रीति के साथ हमारी प्रीति का योग होताहै, उतनाही उनके साथ सम्मिलन की गाढ़ता होतीहै और उतनाही उनका पवित्र सन्निकर्ष उपलब्धि करके पवित्र होतेहैं। इसी प्रकारके योगसे उनको जान सक्तेहैं, इसी प्रकार के योगसे उनके आदिष्ट धर्म्मानुष्ठान में बल पाते हैं, इसी प्रकार के योगसे स्वर्ग होताहै, इसी प्रकार के योग से मुक्ति मिलतीहै ॥ ५ ॥

५२

प्राणस्य प्राणमुत चक्षुषश्चक्षुरुत श्रोत्रस्य श्रोत्रं मनसोये मनोविदुः। ते निचिक्युर्ब्रह्मपुराणमग्र्यम् ॥ ६ ॥

अन्य २ लोकों में मनुष्य की अपेक्षा ज्ञान-धर्म्म प्रीति में उन्नत जो सारे उत्कृष्ट जीव हैं, वह परब्रह्म की नियत उपासना करते हैं। जैसे देवता परब्रह्म की उपासना करते हैं, वैसाही मनुष्य को भी उनकी उपासना करनेका अधिकार है, यह हमारा सामान्य गौरव और सामान्य सौभाग्य नही॥८॥

५६

सर्व्वस्य वशी सर्व्वस्येशानः सर्व्वस्याधिपतिः। सनसाधुना कर्म्मणा भूयान् नो एव असाधुना कणीयान् ॥ ९ ॥

'सर्व्वस्य वशी' सर्व्वस्य वशे वर्त्तते 'सर्व्वस्य ईशान' सर्व्वस्य 'अधिपति' 'स' पुरुषोविज्ञानमय 'न साधुना कर्म्मणा' 'भूयान्' भवति वर्द्धते 'नो एव असाधुना' कर्म्मणा 'कणीयान्' अल्पतरोभवति। सर्व्वसंसारधर्म्मवर्जित स पुरुष पूर्व्वावस्थातोन हीयते न च वर्द्धतइत्यर्थः ॥ ९ ॥

सभी उनके वश में हैं, वह सबके नियन्ता और सबके अधिपति हैं। साधुकर्म्म से उनकी वृद्धि होती नहीं और न असाधु कर्म्मसे उनका ह्रास होता है ॥ ९ ॥

परमेश्वर ने जिसे जिस नियम के अधीन किया है, वह

उपमा रहित और नित्य हैं। यही नर्मल जन्म-विहीन महान् आत्मा आकाशसे अतीत. सर्व्वा-पेक्षा महत एवं अविनाशी हैं ॥ ७ ॥

यह एकमात्र और उपमा रहितहैं, ऐसी कोई वस्तु नहीं कि उसके साथ उनकी उपमा होजाय। वह समस्त वस्तु से भिन्न वह आकाश से अतीत और आकाश के बीचमे रहकर सारी घटनाओं को नियमित करते हैं ॥ ७ ॥

५५

यस्मादर्व्वाक् संवत्सरोऽहोभिः परिवर्त्तते ।
तद्देवा ज्योतिषां ज्योतिरायुर्होपासतेऽमृतम् ॥८॥

'यस्मात्' ईशानात 'अर्व्वाक् संवत्सर' संवत्सरावच्छिन्न काल 'अहोभि' स्वावयवैरहोरात्रै 'परिवर्त्तते'। 'तत्' ज्योतिषा 'ज्योति' 'आयु' 'अमृत' ब्रह्म 'देवा' 'हि' आ उपासते ॥ ८ ॥

जिनके शासन से अहोरात्र द्वारा संवत्सर परिवर्त होता आताहै, उसी ज्योतिकी ज्योति अमृत और सारोंकी आयुके कारण परब्रह्मकी देवता नियत उपासना करते हैं ॥ ८ ॥

प्रजापालक परमेश्वर ऐसी दृढ़-बद्ध नियम प्रणाली सं-स्थापन करके विश्व-राज्य पालन कर रहे हैं, कि किसी प्रकार उसका व्यतिक्रम होकर संसार के उच्छेद-दशा प्राप्ति की सम्भावना नहीं है । परमेश्वर ' लोकभङ्ग-निवारणार्थ सेतु-स्वरूप होकर समुदाय धारण कर रहे हैं" ॥ १० ॥

५ ८

अस्मिन् द्यौः पृथिवी चान्तरीक्षमोतं मनः सह प्राणैश्च सर्व्वैः । तमेवैकं जानथ आत्मानम-न्यावाचोविमुञ्चथ अमृतस्यैषसेतुः ॥ ११ ॥

'अस्मिन्' अक्षरे पुरुषे 'द्यौ पृथिवी च अन्तरीक्षम्' 'ओत' समर्पितं 'मन सह' प्राणैः' करणै 'च सर्व्वैः' । 'तम् एव' सर्व्वा-श्रयम् 'एकम्' अद्वितीयं 'जानथ' जानीत 'आत्मानम्' अजम् एक ब्रह्म 'अन्या वाच' 'विमुञ्चथ' विमुञ्चत परित्यजत । यत 'अमृतस्य' 'अमृतत्वस्य'मोक्षप्राप्तये 'एष सेतु' संसारमहोद-धेरुत्तरणहेतुत्वात् ॥ ११ ॥

इसमें द्युलोक पृथिवी अन्तरीक्ष एवं मन और इन्द्रिय समुदय आश्रित होरही हैं । उसी अद्वितीय परमात्मा को जानो और सारी वाक्य परित्याग करो यह अमृत-लाभके सेतु हैं ॥११॥

उसो नियम से है, कोई उनका शासन अतिक्रम नहीं कर सक्ता है। वह सर्व्वेश्वर, सर्व्वनियन्ता और सर्व्वाधिपति हैं। मनुष्य जैसा स्वकृत कर्म्मानुसार उत्कृष्ट वा अपकृष्ट अवस्था को प्राप्त होता है. उनको वैसो अवस्था परिवर्त्तन होने की सम्भावना नहीहै। उनका स्वरूप ऐसा उत्कृष्ट है, कि उससे अधिक उत्कृष्ट होही नही सक्ता, और ऐसा अपरिवर्त्तनीय कि कदापि परिवर्त्त होकर अपकृष्ट नहीं होसक्ता॥ ९॥

५७

एष सर्व्वेश्वर एषभूताधिपति रेषभूतपाल एषसेतुर्विधरणएषां लोकानाम सम्भेदाय॥ १०॥

एष सर्व्वेश्वर.' 'एष' भूताधिपति' भूतानामधिपतिः' एष' 'भूतपाल' भूतानामपालयिता रक्षिता 'एष सेतु' 'विधरण' सर्व्वसंसारधर्म्मव्यवस्थायाविधारयिता 'एषां लोकानां' भूरादिलोकानाम् असम्भेदाय' असम्भिन्नमर्य्यादाये। लोका सर्व्वं सम्भिन्नमर्य्यादा स्युरतोलोकानामसम्भेदाय सेतु भूतोऽय परमेश्वर॥ १०॥

यह सबके ईश्वर यह सारी वस्तु के अधिपति यह सब भूतो के पालक यह लोक-भङ्ग-निवारणार्थ सेतु-स्वरूप होकर समुदाय धारण कररहे हैं॥ १०॥

होतीहै, मृत्तिका रूपान्तर होकर जैसे घट होताहै, एव स्वर्ण अवस्थान्तर होकर जैसे कुण्डल होताहै, वह इस प्रकार किसी वस्तुके रूपमें परिणत नहीं हुए। रज्जू मे जैसे साप का भ्रम होताहै, मरीचिका मे जैसा जल भ्रम होताहै, एव शुक्तिका में जैसे रजत भ्रम होताहै, उनमे इस प्रकार भ्रम होकर जो यह जगत् प्रकाश पाताहै सो भी नही। उन्होंने यह सब जगत् सृष्टि कियाहै। जगत् उनसे पृथक् पदार्थहै। वह स्वयं न जड़ हुए और न जीव। वह सेव्य और उपास्य और हम सारे उनके सेवक और उपासक हैं॥ १२॥

६०

यदर्च्चिमद्यदणुभ्योऽणु यस्मिन् लोका निहिता लोकिनश्च। तदेतत् सत्यं तदमृतं तत् वेद्धव्यं सौम्य विद्धि॥ १३॥

'तत्' ब्रह्म 'अर्च्चिमत्' दीप्तिमत् 'यत अणुभ्य अणु' 'यस्मिन्' 'लोका' भूरादय 'निहिता' स्थिता लोकिनः च' लोकनिवासिनोमनुष्यादय। 'तत् एतत्' सर्व्वाश्रय 'सत्यं' तत्' 'अमृतम्' अविनाशि 'तत् वेद्धव्यं' मनसा ताडयितव्य तस्मिन् मन समाधानं कर्त्तव्यमित्यर्थ। यस्मादेव तस्मात् हे 'सौम्य' 'विद्धि' ब्रह्मणि मन समाधत्स्व॥ १३॥

जो ज्योतिर्म्मय, जो अणु से भी सूक्ष्मतर

ये सबके रक्षक और सबके आश्रय हैं । इनको जानो और अन्य वाक्य परित्याग करो। इनको अतिक्रम करके कोई बात न कहना, कोई चिन्ता न करना, कोई कार्य्य न करना, सम्यक् इन्हींके शरणापन्न होकर रहना, तभी पाप ताप, मोहसे मुक्ति पाकर अमृत लाभ करोगे, यह अमृत के सेतु-स्वरूप हैं ॥ ११ ॥

५६

न जायते म्रियते वा विपश्चिन्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित् ॥ १२ ॥

एष परमात्मा 'न जायते' नोत्पद्यते 'म्रियते वा' न म्रियते 'विपश्चित्' मेधावी सर्व्वज्ञः अपरिलुप्तचैतन्यस्वभावत्वात् किञ्च 'न' 'अयम्' आत्मा 'कुतश्चित्' कारणान्तरात् बभूव न' अपि एष आत्मा बभूव कश्चित् अर्थान्तरभूतः ॥ १२ ॥

इस परमात्मा का जन्म नहीं मृत्यु नहीं, यह सर्वज्ञ। यह किसी कारण से उत्पन्न हुये नहीं और आप भी कोई वस्तु बने नहीं ॥१२॥

जन्म-मृत्यु विकार-विहीन, भ्रम-प्रमाद शून्य, शुद्ध अ-पाप विद्ध परमात्मा से यह सब कुछ उत्पन्न हुवा है, किन्तु यह आप कुछ नहीं हुये। दुग्ध परिणत होकर जैसे दधि

प्रणव धनु-स्वरूप, जीवात्मा शर-स्वरूप, एवं परब्रह्म लक्ष्य-स्वरूप जानकर प्रमादशून्य होकर उसी प्रणव धनुके अवलम्बनसे जीवात्मा-रूप शर द्वारा ब्रह्मरूप लक्ष्य को विद्ध करना चाहिये और जैसे शर लक्ष्य को वेधकर और उसमें प्रविष्ट हो उसके द्वारा संपूर्ण-रूप ढक जाताहै, वैसाही जीवात्मा को ब्रह्मको विद्धकरके और उसमें प्रविष्ट होकर उसकेद्वारा संपूर्णरूप ढक जाना उचित है ॥ १४ ॥

ओङ्कार को प्रणव कहते हैं। ओङ्कार का अर्थ सृष्टि-स्थिति-प्रलयकर्त्ता, यह ब्रह्मका प्रतिपादक शब्द है। जीवात्मा को शर-स्वरूप और ओङ्कार शब्द को धनु-स्वरूप कल्पना करके दिखाया गयाहै कि जैसे किसी लक्ष्य के प्रति शर निक्षेप करने के लिये धनुका अवलम्बन करना आवश्यक होताहै, वैसाही ब्रह्मको लक्ष्य करके जीवात्मा को उसके समीप लेजाने के लिये तत्प्रतिपादक शब्दही शीघ्र उपकारी होताहै। जिसका आत्मा ब्रह्मरूप लक्ष्यको विद्धकरके उसमे प्रविष्ट हुवाहै, उसने जानाहै कि जैसे मेरा आत्मा परब्रह्म

और जिसमें सारे लोक और लोकनिवासी सारे जीव स्थापित होरहे हैं, वही सत्य, वही अमृत, वही आत्माद्वारा वेधनीय हैं। अतएव हे प्रिय शिष्य! अपने आत्मा द्वारा उनको विद्ध करो ॥ १३ ॥

हे प्रिय! अपने आत्मा को सर्व्वान्तरतम परमात्मा से दूर न करना, उनसे उसे विच्छिन्न करके दीन भाव से क्षुद्यमान न होना, किन्तु उसे पवित्र करके उनके निकट लेजाव, एकाग्र-चित्त होकर उसके द्वारा परमात्मा को विद्ध करो, एवं अध्यात्म योग-जनित परमानन्द उपयोग करो ॥ १३ ॥

६१

प्रणवो धनुः शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते।
अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत् तन्मयो भवेत् ॥ १४ ॥

'प्रणव' ओङ्कार, 'धनुः' 'शर हि' 'आत्मा' जीवात्मा 'ब्रह्म तल्लक्ष्यम् उच्यते'। 'अप्रमत्तेन' प्रमादवर्ज्जितेन जितेन्द्रियेण एकाग्रचित्तेन तल्लक्ष्य ब्रह्म वेद्धव्य' ततस्तद्वेधनादूर्द्ध' 'शरवत् तन्मय भवेत्' यथा शरोलक्ष्यमयोभवति तथा तस्य साधकस्य आत्मा ब्रह्ममयो भवेत् ॥ १४ ॥

स्थिति करके परब्रह्म में आत्मा को समाधान करना चाहिये ॥ १५ ॥

जिस स्थान में अवस्थिति करने से अन्त करण प्रशस्त हो, और पवित्र पुरुष में अनायास आत्मा का संयोग हो, उसी स्थानमें उपविष्ट होकर उपासना करनाही विधेय है। दुर्गन्ध, उत्तप्त, अपरिष्कृत, अशुचि स्थानमें अवस्थिति करने से अन्त करण में मलिनता आतीहै और उपयुक्त प्रकार ईश्वर में आत्मा का अभिनिवेश नही होताहै। किन्तु जो स्थान अति विरल, पवित्र, परिष्कृत, परिच्छन्न, स्निग्ध, और अवकुर है, जहाँ उत्तम, जल, जहा वायु का उपद्रव नहीं, जहां विहङ्गमगणो के सुश्रव्य शब्द सुने जाते हैं, एव जहां विपक्ष प्रभृति चक्षु पीडा का कोई विषय नही, उस स्थानसे अधिक और किस स्थानमें मन पूत होसक्ता है? इस प्रकार प्रयुक्त और ऐसेही सुखकर स्थानमें अवस्थिति करके उपासना करना ब्रह्मवादियो का अभिमत है। जिस स्थानमें मन प्रशस्त, पवित्र और निरुद्विग्न रह सक्ताहै, ऐसे स्थान मे उपासना करना कर्त्तव्य है, क्योंकि मन उद्विग्न, उत्यक्त और मलिन होनेसे पवित्र-स्वरूप ईश्वरकी उपासना सुचारु-रूप सम्पन्न नहीं होतीहै ॥ १५ ॥

६२

त्रिरुन्नतं स्थाप्यसमं शरीरं हृदीन्द्रि-

द्वारा ढका हुवा है, वैसाही सारा जगत् उनके द्वारा ढका हुवा है ॥ १४ ॥

६२

समे शुचौ शर्कराविह्निवालुकाविवर्ज्जिते शब्द-जलाश्रयादिभिः । मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीड़ने गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत् ॥ १५ ॥

'समे' निम्नोन्नतरहितेदेशे 'शुचौ' शुद्धे 'शर्कराविह्निवालुकाविवर्ज्जिते' शर्करा क्षुद्रोपला वह्निवालुका तप्तवालुका तास्योर्विवर्ज्जिते 'शब्दजलाश्रयादिभि' विहङ्गादीना शब्दः जलम् आश्रयोमण्डपम् इत्यादिभि 'मनोऽनुकूले' मनोरमे स्थाने न तु' चक्षुपीडने' चक्षु पीडने प्रतिवाद्यनभिमुखे 'गुहानिवाताश्रयणे गुहायामेकान्ते निवाते प्रचण्डवायुवर्ज्जिते आश्रयणे आश्रये प्रयोजयेत्' प्रयुञ्जीत चित्तं परमे ब्रह्मणि ॥ १५ ॥

कङ्करशून्य, तप्त-वालुका-वर्ज्जित, समान और शुचि देशमें उत्तम जल उत्तम शब्द और आश्रयादि द्वारा मनोरम स्थान में, प्रतिवादियों से दूर और सुन्दर वायु-सेवित निरल स्थान में

पार मे व्यापृत होने न देकर मनके साथ आत्माको परमात्मा में समाधान करना चाहिये एव हृदयकी प्रीति उनकोअर्पण करके कृतार्थ होना चाहिये ॥ १६ ॥



# अष्टमो अध्याय:

६४

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखोविश्वतोबाहु-रुत विश्वतस्पात् । संबाहुभ्यां धमति सम्पतत्रै-र्द्यावाभूमी जनयन् देवएकः ॥ १ ॥

'सर्व्वत्र चक्षूषि विद्यन्ते अस्येति 'विश्वतश्चक्षु' उत' तथा सर्व्वत्रमुखानि विद्यन्ते अस्येति विश्वतोमुख' सर्व्वत्रबाहवो विद्यन्ते अस्येति 'विश्वतोवाहु' 'उत' सर्व्वत्र पादा विद्यन्ते अस्येति 'विश्वतस्पात' । स परमेश्वर 'बाहुभ्या' सधमति पक्षिणा 'द्यावाभूमी' द्यावापृथिवी 'जनयन्' सृष्टवान् 'देव एक' ॥ १ ॥

सर्व्वत्र उनकी आंख, सर्व्वत्र उनका मुख सर्व्वत्र उनकी बाहु और सर्व्वत्र उनके पद विद्यमान होरहे हैं। वह मनुष्य-देह मे बाहु

याणि मनसा सन्निवेश्य । ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान् स्रोतांसि सर्व्वाणि भयावहानि ॥ १६ ॥

त्रीणि उरोग्रीवाशिरांसि उन्नतानि यस्मिन् शरीरे तत् 'त्रिरुन्नतं' 'शरीरं' 'समं' 'स्थाप्य' संस्थाप्य 'हृदि' 'इन्द्रियाणि' चक्षुरादीनि 'मनसा' 'संनिवेश्य' संनियम्य 'ब्रह्मोडुपेन' ब्रह्मैव उडुपं तरणसाधनं तेन 'प्रतरेत' अतिक्रमेत् 'विद्वान्' 'स्रोतांसि सर्व्वाणि' संसारसागरस्य 'भयावहानि' ॥ १६ ॥

वक्ष, ग्रीवा और शिर उठाकर समभाव से शरीर स्थापन करके मन के साथ चक्षु आदि सारी इन्द्रियोंको हृदय में सन्निवेशकर संसार सागर के सारे भयानक स्रोतों को ब्रह्म-स्वरूप भेलक द्वारा पार करना चाहिये ॥ १६ ॥

पहिले जिस प्रकार उपासना के उपयुक्त स्थानका विषय कहागयाहै, उस उपासना के समय किस प्रकार उपवेशन करना चाहिये, वह भी इस वचन से जाना जाता है। वक्ष, ग्रीवा और शिर उठाकर आराम से बैठने पर शरीर और मनका कोई व्यतिक्रम नहींहोताहै, अतएव उपासनाके समय इसी प्रकार बैठकर इन्द्रिय-प्रवृत्ति और सारी मनोवृत्तिको हृदय में सन्निवेश करके उनके नानाप्रकार बाह्य-विषय-व्या-

सर्व्वतः पाणयः पादाश्च यस्य तत्' 'सर्व्वतः पाणिपादं' सर्व्वतोऽक्षीणिशिरांसि मुखानि च यस्य तत् 'सर्वतोऽक्षिशिरो मुखं' 'सर्व्वत ' श्रुति श्रवणमस्येति 'श्रुतिमत्' 'लोके' प्राणिनिकाये 'सर्व्वमावृत्य' सव्याप्य 'तिष्ठति' ॥ २ ॥

सर्व्वत्र उनके हस्त,पद सर्व्वत्र उनका मुख आंख और मस्तक हैं, सर्व्व लोकोमें उनके श्रोत्र विद्यमान होरहे हैं। वह सारे जगतको व्याप कर स्थिति करते हैं ॥ २ ॥

उनको सर्व्वत्र विद्यमान जानकर, हे मनुष्य लोगो शुभकर्म्म करने में उत्साही हो और पापाचरण करने में भय करो ॥ २ ॥

६६

सर्व्वाननशिरोग्रीवः सर्व्वभूतगुहाशयः। सर्व्वव्यापी सभगवान तस्मात् सर्व्वगतः शिवः ॥ ३ ॥

सर्व्वाणि आननानि शिरांसि ग्रीवाश्चास्येति 'सर्व्वाननशिरोग्रीव·' सर्व्वेषां भूतानां गुहायां हृदये शेते इति 'सर्व्वभूतगुहाशय·' 'सर्व्वव्यापी'च 'स' 'भगवान्' ईश्वरः यस्मादेव 'तस्मात्' 'सर्व्वगत ' 'शिवः' मङ्गल· ॥ ३ ॥

यही नाना-शिरो-मुख-ग्रीवा विशिष्ट पर-

संयोग करते हैं. एवं पक्षि-शरीरमें पक्ष संयोग करते है अद्वितीय परमेश्वर ने द्युलोक और भूलोक की सृष्टि की है ॥ १ ॥

सर्वत्र उनकी आँख, वह सबके साक्षीहैं, सारोंके भीतर बाहर वह समान रूप देखते हैं; तामसी निशा का घोर अन्धकार भी उनकी दृष्टि को ढाक नहीं सका है । सर्वत्र-ही उनका मुख, पापी उनके रुद्रमुख को देखते, और पुण्यात्मा उनके उत्साह-जनक प्रसन्न मुख का दर्शन पातेहैं। सर्वत्रही उनके बाहु; इस विश्व ससार के सारे कार्य्यों में उनका बल और उनका कौशल प्रकाश पाताहै । सर्वत्रही उनके पद विद्यमान होरहे हैं। वह सर्वत्र पूर्णरूप स्थिति करतेहैं। वह मनुष्य-देहमे बाहुऔर पक्षि शरीरमे पक्ष-संयोग करतेहैं। कार्य्यनिर्वाह और सुख साधनार्थमें जिसे जिस प्रकार के अङ्गका प्रयोजन है उसे उसी प्रकार का अङ्ग दिया है। अद्वितीय परमेश्वर ने द्युलोक और भूलोक की सृष्टि की है ॥ १ ॥

६५

सर्व्वतः पाणिपादन्तत् सर्व्वतोऽक्षिशिरोमुखम् । सर्व्वतः श्रुतिमल्लोके सर्व्वमावृत्य तिष्ठति ॥ २ ॥

हैं, उनके पद नहीं तौभी वह गमन करते हैं, उनके आंख नहीं, तौभी वह देखते हैं, और उनके करण नहीं, तौभी वह सुनते हैं। वह सारी जानने योग्य वस्तुओं को जानते हैं किन्तु उनका कोई ज्ञाता नहीं धीरलोगोंने उनको सब का आदि और पूर्ण और महान् कहा है॥ ४॥

परिमित चुद्रजीव के न्याय उनके हस्त पद आदिक कोई अवयव नहीं, तौभी हस्त पद आदिक का कार्य्य उन-को अचिंत्य ऐश्री शक्तिद्वारा सहजही सम्पन्न होता है॥ ४॥

६८

यएषसुप्तेषु जागर्त्ति कामं कामं पुरुषोनिर्म्मि-माणः। तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते। तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्व्वे तदुनात्येति कश्चन॥५॥

'य एष' पुरुष 'सुप्तेषु' प्राणिषु 'जागर्त्ति' न स्वपिति कथं 'कामं कामं' तन्तमभिप्रेतं अन्नपानाद्यर्थं 'निर्म्मिमाणः' निष्पादयन्। 'तत् एव' 'शुक्रं' शुभ्रं शुद्धं 'तत् ब्रह्म' नान्यत् गुह्यं ब्रह्मास्ति 'तत् एव' 'अमृतम्' अविनाशि 'उच्यते' किञ्च पृथिव्यादय 'सर्व्वे' 'लोकाः' 'तस्मिन्' ब्रह्मणि 'श्रिताः' आश्रि-

मेश्वर सब जीवोंके हृदय में अवस्थित हैं। वही परमेश्वर सर्व्वव्यापी. सुतरां सर्व्वगत एवं वह मङ्गल स्वरूप हैं॥ ३॥

सर्व्वव्यापी और सर्व्वगामी परमेश्वर सबके हृदय मे सर्व्वदाही स्थितिकरतेहैं। उन्होंने सबजीवोंके मङ्गल-उद्देश सेही इस विचित्र सृष्टिकी रचना कीहै। जो व्यक्ति जो कुछ मङ्गल लाभ करता है वह उसी मङ्गल-स्वरूप परमेश्वर से प्राप्त होताहै। वह हमारे ज्ञान-दाता, सुख-दाता, और मुक्तिदाता हैं, वह हमारे सारे मङ्गल के निदानभूत हैं॥३॥

६७

अपाणिपादो जवनोग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स-शृणोत्यकर्णः। सवेत्ति वेद्यं नच तस्यास्तिवेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम्॥ ४॥

'अपाणिपाद' 'जवन' दूरगामी ग्रहीता' यदुपादेय तस्य। 'पश्यति' सर्व्वम् 'अचक्षु' अपि सन् 'स शृणोति अकर्णः' अपि। 'स वेत्तिवेद्यम्' अमनस्कोऽपि सर्व्वज्ञत्वात् 'न च तस्य अस्ति वेत्ता' तम् आहुः अग्र्यं' प्रथमं सर्व्वकारणत्वात् 'पुरुषं' पूर्णं 'महान्तम्' ॥ ४॥

उनके हस्त नहीं. तौभी वह ग्रहण करते

जातस्य गुहायां हृदये 'निहित' स्थितः । 'तम्' 'ईशम्' 'अक्रतुं' विषयभोगसङ्कल्परहितम् अस्य च 'महिमानं' 'पश्यति' यः स 'वीतशोक' 'धातु' ईश्वरस्य 'प्रसादात्' । प्रसन्ने हि परमेश्वरे तद्‌याथात्म्यज्ञानमुपपद्यते ॥ ६ ॥

परमात्मा सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म एवं महत् से भी महन् हैं । वह प्राणियोंके हृदय में वासकरते हैं । विगत-शोक व्यक्ति भोगाभिलाष-वर्जित ईश्वर को और उनकी महिमा को उन्हींके प्रसाद से देखते हैं ॥ ६ ॥

हमारे आत्मासे भी वह सूक्ष्म एवं असीम आकाश से भी वह महान् हैं । उनको दर्शन करने के लिये दूर भ्रमण करना नहीं होता, वह हमारे हृदय, मन, आत्मासेही वास करते हैं । वह भोगाभिलाषवर्ज्जित, नित्य परितृप्त आनन्दमयहैं, जो साधक उनका दर्शन पातेहैं, उनका शोक फिर नही रहता, उनके प्रेममें मग्न होनेसे उनका फिर कोई अभाव नही रहता है ॥ ६ ॥

७०

एकोवशी सर्व्वभूतान्तरात्मा एकंरूपं वहुधा-

ता. सर्व्व लोककारणत्वात् तस्य। 'तत्' ब्रह्म 'उ' 'न' 'अत्येति' अतिवर्त्तते 'कश्चन' कश्चिदपि ॥ ५ ॥

जब सारे प्राणी निद्रा में अभिभूत रहते हैं, तब वह पूर्ण पुरुष जाग्रत रहकर सारों के प्रयोजनीय नाना अर्थ निर्म्माण करते रहते हैं, वही शुद्ध, वही ब्रह्म. वही अमृतरूप कहलाते हैं, उन्हीं में सारे लोक आश्रित होकर ठहरे हुये हैं, कोई उन्हें अतिक्रम नहीं करसका है ५॥

हम जाग्रत रहें या सोवें, वह सर्व्वक्षणही जाग्रत रह कर हमारे नाना विध प्रयोजनीय अर्थ सारे विधान करते रहते हैं। जब हम अपने मङ्गल साधनार्थ में श्रम करने से विरत होते हैं, तब वह विरत नही होते। वह हमारा अविश्रान्त हित-साधन करते हैं ॥ ५ ॥

६९

अणोरणीयान् महतोमहीयान् आत्मा गुहायां निहितोऽस्य जन्तोः। तमक्रतुंपश्यति वीतशोकोधातुः प्रसादान्महिमानमीशम् ॥ ६ ॥

'अणो' सूक्ष्मादपि 'अणीयान्' अणुतर 'महत' 'महीयान्' महत्तर। सच 'आत्मा' परमेश्वर अस्य जन्तो, प्राणि-

कर अपने एक रूपको बहुप्रकार किया है, आप अन्य को
वस्तु नहीं हुए, इसी एकमात्र सबके नियन्ता और सर्व्व भू
के अन्तरात्मा को जिन्होंने अपने आत्मा में साक्षात् पाकर
उनके साथ सहवास लाभ किया है, उनको जैसा विषयातीत
शाश्वत सुख भोग होता है, वैसा दूसरे को कदापि नहीं
होता ॥ ७ ॥

७१

नित्योऽनित्यानां चेतनश्चेतनानामेकोबहूनां
योविदधाति कामान् । तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति
धीरास्तेषाꣳ शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम् ॥ ८ ॥

'नित्य अनित्याना' 'चेतन' 'चेतनाना' चेतयिता सर्व्वजन्तू-
नाम्। किञ्च सर्व्वेश्वरः सर्व्वज्ञ 'एक' सन् 'बहूना कामिना
संसारिणाँ कर्म्मानुरूपं 'कामान्' 'य' अनायासेन 'विदधाति'
ददाति। 'तम्' 'आत्मस्थं' 'ये अनुपश्यन्ति' 'धीरा.' 'तेषा शा-
न्ति.' 'शाश्वती' नित्या 'न इतरेषाम्' ॥ ८ ॥

जो सारी अनित्य वस्तुओंमें केवल एकमात्र
नित्य, जो सारे चेतनों के केवल एकमात्र चेत-
यिता, अकेले जो सारी काम्य वस्तु विधान करते
हैं, उनको जो धीरलोग अपने आत्मामें साक्षात्

यः करोति। तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषाम् सुखं शाश्वतं नेतरेषाम् ॥ ७ ॥

यहि परमेश्वर सर्व्वगतः स्वतन्त्रः 'एक' 'वशी' सर्व्वस्य जगत् वशे वर्त्तते 'सर्व्वभूतान्तरात्मा' सर्व्वेषां भूतानामन्तरात्मा 'एकं रूप' वहुधा' वहुप्रकारं 'य करोति' आत्मसत्तामात्रेण अचिन्त्यशक्तित्वात्। 'तम्' 'आत्मस्थं' स्वकीये आत्मनि स्थितं 'ये' 'धीराः' विवेकिन 'अनुपश्यन्ति' साचादनुभवन्ति 'तेषा' 'शाश्वतं' नित्यं 'सुखम्' आनन्दलचणं भवति 'न इतरेषाम्' अनेवंविधानाम् ॥ ७ ॥

जो एकमात्र, सबके नियन्ता, और सर्वभूतों के अन्तरात्मा हैं, और जो एकरूपको वहुप्रकार करते हैं, उन्हें जो धीरलोग अपने आत्मामें साक्षात् दर्शन करते हैं, उन्हें नित्य सुख होता है, दूसरों को वह कदापि नहीं होता ॥ ७ ॥

सभी उनके वशमें हैं, और सबही के वह नियन्ता हैं। वह हमारे सबके आत्माके भीतर स्थिति करते हैं। उन्होंने अकेले किसी की सहायता न लेकर इस विचित्र जगत् की सृष्टि की है, उन्होंने नित्य स्वकीय स्वरूप में अविकृत रह

जिस समय यहां सारी हृदय-ग्रंथि भग्न होतीहैं, तभी जीव अमर होते हैं, यहां तकही उपदेश जानना ॥ ९ ॥

अज्ञान और मोहजाल हमारी हृदय-ग्रन्थि हैं। पापासक्ति और कुसंस्कार-रूप हृदय-ग्रन्थि सारी विनष्ट न करके परम पवित्र पुरुष के प्राप्त होने की सम्भावना नहींहै। जब यह सारी दुश्छेद्य हृदय-ग्रन्थि छेदन करसकोगे, तभी जानो कि जिस प्रकृष्ट पथके अवलम्बन करने से उनके समीपस्थ हुआजाताहैं और अकुतोभय आनन्द में उनके सहित नित सहवास कियाजाता है, उसी पथ के तुम पथिक हुये हो मृत्यु को अतिक्रम करके परम पुरुष को लाभ कियाहै। यह अनुशासन, यही उपदेश है ॥ ९ ॥



# नवमोऽध्यायः

७२

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते । तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति ॥ १ ॥

देखतेहैं, उन्हें नित्य शान्ति मिलती है। दूसरों को वह कभी नहीं होती॥ ८॥

इस जगत्‌की सारी वस्तुही अनित्य, केवल वही एकमात्र नित्यहैं। उन्होंने सारे जीवों को चेतन देकर सृष्ट कियाहै; वही उनको अन्न देकर पालन करतेहैं, वह इस असंख्य प्रजा की सारी कामनायें अकेले पूर्ण करते हैं। इसी एक पृथिवी लोकमेंही उनकी कितनी प्रजाहै और इस एक २ प्रजा का कितना प्रयोजन है। वह इन सारों के प्रयोजन को यथा-उपयुक्त-रूप अकेले विधान करतेहैं। वह एक क्षुद्रतम कीट के प्रयोजन को भी नहीं भूलते हैं। जो इस सारोंके सहृत् कल्याण रूप परम देवता का अपने हृदय-मन्दिरमें साक्षात् दर्शन करते हैं; उनका तृप्ति-सरोवर कभी नही सूखता, सदाही पूर्ण रहताहै, उनको नित्य शान्ति मिलती है॥ ८॥

७२

सदा सर्व्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रंथयः।
अथ मर्त्योऽमृतोभवत्येतावदनुशासनम्॥ ९॥

'यदा सर्व्वे' 'प्रभिद्यन्ते' भेदमुपयान्ति विनश्यन्ति 'हृदयस्य' मनस. 'इह' जीविते एव ग्रन्थय' ग्रन्थिवदृढबन्धनरूपाः अज्ञानप्रत्यया। 'अथ मर्त्य अमृत भवति' 'एतावत्' एतावन्मात्रम् 'अनुशासनम्' सर्व्वश्रुतीनामुपदेश॥ ९॥

सखा हैं । परमात्मा जीवात्मा में साक्षिरूप अवस्थिति करके उसे कर्म्म-फल प्रदान करते हैं, जीवात्मा उनको प्राप्त हो उपभोग करता है । परमात्मा प्रेमदान करके जीवात्मा को पालन करते हैं, जीवात्मा संसार में रहकर उनसे प्रीति करके उनका प्रिय कार्य्य साधन करता है । परमात्मा स्रष्टा, जीवात्मा सृष्ट; परमात्मा नियन्ता, जीवात्मा उनका अधीन; परमात्मा प्रदाता, जीवात्मा भोक्ता; परमात्मा हमारे एकमात्र सहाय, हम उनके प्रसाद से विषयसुख, आत्मप्रसाद, ब्रह्मानन्द उपभोग करते हैं । जीवात्मा इसी शरीररूप नीड़ में रहकर अखिलमाता के क्रोड़ में पुष्ट होता है, उपयुक्त होने पर इस शरीर से मुक्त होकर और उनका अनुचर बनकर उनके साथ नित्यकाल सञ्चरण करेगा ॥ १ ॥

७४

समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः । जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः ॥ २ ॥

'समाने वृक्षे' एकस्मिन् शरीरे 'पुरुष' भोक्ता जीव कामकर्म्मफलारागादिगुरुभाराक्रान्त 'निमग्न'। अत 'अनीशया' पुत्रोमम विनष्टोमृता मे भार्य्या किं मे जीवितेन इत्येवं दीनभावोऽनीशा तया 'शोचति' सन्तप्यते 'मुह्यमानः' अनेकैरनर्थ-

'द्वा' द्वौ 'सुपर्णा' सुपर्णौ शोभनपतनौ पक्षिणौ 'सयुजा' सयुजौ सहैव सर्व्वदा युक्तौ 'सखाया' सखायौ आत्मानौ क्षेत्रज्ञ परमेश्वरौ समानम्' अविशेषम् अधिष्ठानतया एकं 'वृक्षम्' उच्छेदसामान्यात् शरीरं 'परिषस्वजाते' परिष्वक्तवन्तौ। 'तयो.' वृक्षं परिष्वक्तयो 'अन्य' एक. क्षेत्रज्ञ 'पिप्पलं' कर्म्म-निष्पन्नं फलं 'स्वादु' यथा भवति तथा 'अत्ति' भक्षयति उपभुंक्ते। 'अनश्नन्' अभुञ्जान 'अन्य' इतर' ईश्वरः नित्य शुद्धबुद्ध-मुक्तस्वभाव सर्व्वं च भोज्यभोक्त्रोः प्रेरयिता 'अभिचाकशीति' पश्यत्येव केवलम्। दर्शनमात्रं हि तस्य प्रेरयितृत्वं राजवत्॥१॥

**दो सुन्दर पक्षी एक वृक्षको अवलम्बन कर रहेहैं वह सर्व्वदा एकत्र रहते और दोनों एक दूसरे के सखाहैं उनमेंसे एक सुखके साथ फल भोग करता है. दूसरा निरशन रहकर केवल दर्शन करता है॥ १॥**

दो सुन्दर पक्षी, जीवात्मा और परमात्मा, परमात्मा के सौन्दर्य की आभा पाकर जीवात्मा भी सुन्दर होगया है। जीवात्मा अपने अन्तरतम परमात्माके साथ सर्व्वदाही एकत्र युक्त हैं, उनके बीच में आकाश का भी व्यवधान नहीं; वह दोनो एक शरीर में अवस्थिति करते हैं, एवं एक दूसरे के

धूय निरञ्जनः परमं साम्यमुपैति । महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ॥ ३ ॥

'यदा' यस्मिन काले 'पश्य' पश्यति यः सर्विद्वान् साधकः 'पश्यते' पश्यति 'रुक्मवर्णं' रुक्मस्येव ज्योतिरस्य स्वयं ज्योतिःस्वभावं नित्यचैतन्यस्वरूपं 'कर्त्तार' 'सर्व्वस्य जगत ईशं' 'पुरुषं' 'ब्रह्मयोनिं' ब्रह्म च तद्योनिश्चासौ ब्रह्मयोनिः तम् । 'तदा' स 'विद्वान्' 'पुण्यपापे' 'विधूय' निरस्य 'निरञ्जन' निर्लेप विगतक्लेश 'परम' प्रकृष्ट 'साम्य' समताम् उपैति' प्रपद्यते । 'महान्त' 'विभु' व्यापिनम् 'आत्मानम्' ईश्वर 'मत्वा' 'धीर' धीमान् न शोचति' ॥ ३ ॥

जिस समय ज्ञानापन्न साधक सप्रकाश विश्व के कर्त्ता और नियन्ता और कारण-स्वरूप पूर्ण ब्रह्मको देखतेहैं तब वह पुण्य पापको परित्याग करके निर्लिप्त होकर परम साम्य प्राप्त करते हैं. धीर व्यक्ति महान् सर्व्वव्यापी परमात्मा को जानकर फिर शोक नहीं करते हैं ॥ ३ ॥

जिस समय ज्ञानापन्न धर्म्मनिष्ठ ब्रह्मोपासक अपने ज्ञाननेत्र द्वारा उनको प्रत्यक्षवत् दर्शन करते हैं, तब वह उनको लाभ करके पापसे मुक्त होते हैं, एव पुण्यके फलकी आकाङ्क्षा

प्रकारैरविवेकतया चिन्तामापद्यमानः । जुष्टं सेवितमनेकै यदा' यस्मिन् काले 'पश्यति' ध्यायमानः अन्यम् ईशं सर्व्वस्य जगत असंसारिणम् अशनायापिपासा शोकमोहजरामृत्यु-धर्म्मातीतम् 'अस्य च परमेश्वरस्य' महिमानं विभूतिम् इति वीतशोक तदा भवति ॥ २ ॥

जीवात्मा शरीरमें निमग्न रहकर और दीन भावसे मुह्यमान होकर सर्व्वदा शोक करता रहता है किन्तु जब सर्व्व-सेव्य ईश्वरको और उनकी महिमा को देख पाता है तब उसको फिर शोक नहीं रहता है ॥ २ ॥

जब परमेश्वर को भूलकर केवल विषय-सुख के लिये संसार में निमग्न होते हैं, तब हमें पग २ में शोक होता है, किन्तु जब प्रीतिपूर्व्वक सर्व्व सेव्य परमेश्वर और उनकी महिमा देखते और श्रद्धापूर्व्वक उनका प्रतिष्ठित धर्म्मसाधन करते रहते हैं, तब फिर शोक नहीं रहता, परमानन्द उद्भव होता है ॥ २ ॥

७५

यदा पश्यः पश्यते रुक्मवर्णं कर्त्तारमीशं पुरुषं ब्रह्मयोनिम् । तदा विद्वान पुण्य पापे वि-

७७

अदृष्टमव्यवहार्य्यमग्राह्यमलक्षणमचिन्त्यम-व्यपदेश्यमेकात्मप्रत्ययसारं प्रपञ्चोपशमं शान्तं शिवमद्वैतम् ॥ ५ ॥

अयं ज्ञानमक्षरम् 'अदृष्टम् अव्यवहार्य्यम्' 'अग्राह्य' कर्म्मेन्द्रिय 'अलक्षणम्' अलिङ्गम् 'अचिन्त्यम्' अव्यपदेश्य शब्दै । एक जगत्कारण ब्रह्मास्तीति आत्मनः प्रत्यय सार प्रमाण यस्याधिगमे तत् 'एकात्मप्रत्ययसारं' 'प्रपञ्चस्य' संसारस्य उपशम उपरति निवृत्तिः यत्र तं 'प्रपञ्चोपशमं' संसारधर्म्मातीतं 'शान्त 'शिवम्' 'अद्वैतम्' एकम् ॥ ५ ॥

परमेश्वर चक्षु के अगोचर, कर्म्मेन्द्रिय के अग्राह्य और अव्यवहार्य्य हैं। वह किसी लक्षण द्वारा गम्य नहीं, वह किसी शब्द द्वारा व्यपदेश्य नहीं, वह अचिंत्य हैं। एक आत्मप्रत्ययही उनके अस्तित्वके प्रति प्रमाण हुवाहै। वह सारे संसार-धर्म्मके अतीत, वह शान्त, मङ्गल, अद्वितीय हैं॥ ५ ॥

वह अनन्तज्ञानस्वरूप परमेश्वर चक्षु के गोचर नहीं,

करके भी फिर कर्म्म नहीं करते हैं। वह विषय से निर्लिप्त होकर लोगोंके हितके लिये एवं अपनी प्रीतिके लिये उनका प्रियकार्य्य साधन करते हैं। जब प्रभु हृदय में आसीन होते हैं, तब सारी मनोवृत्ति संयत होतीहै, तभी चित्त साम्य-भाव प्राप्त हो विशुद्ध होताहै। धीर लोग उनको जानकर फिर दीनभाव से मुह्यमान हो शोक नहीं करते हैं॥ ३॥

७६

परमेवाक्षरं प्रतिपद्यते सयोह वै तदच्छाय-मशरीरमलोहितꣳ शुभ्रमक्षरं वेदयते॥ ४॥

'परम् एव अक्षर' सत्यं पुरुषाख्यं 'प्रतिपद्यते' प्राप्नोति 'स' 'य ह वै' 'तत्' 'अच्छाय' तमोवर्ज्जितम् अशरीरं शरीर-वर्ज्जितम् 'अलोहितं' लोहितादिगुणवर्ज्जितं 'शुभ्रं' शुद्धम् 'अक्षर' ब्रह्म वेदयते' विजानाति॥ ४॥

जो उसी छाया-रहित, लोहितादि गुण रहित, परिशुद्ध. अविनाशी परब्रह्म को जानते हैं, वह उसी अक्षय पुरुषको प्राप्त होतेहैं॥ ४॥

परमेश्वर सर्व्वदा सर्व्वत्र विद्यमान होरहेहैं विशुद्धचित्त होकर उनको जानलेने से, उनको प्राप्तहुआ जाताहै॥ ४॥

संसार जिनसे स्रष्ट होकर नियमित होरहाहै, वहसारे संसार-धर्म्म से अतीत हैं उनमें राग द्वेष आदिक मानसिक कोई भी वृत्ति नहीं, इसलिये वह शान्त हैं । वह मङ्गल-स्वरूप, वह सारों के मङ्गलोद्देश्य सेही इस संसार को नियत पालन करतेहैं। उनके समान या उनसे अधिक और द्वितीय कोई भी नहीं, वह अद्वितीय हैं॥ ५ ॥

७८

तदेतत् प्रेयः पुत्त्रात् प्रेयोवित्तात् प्रेयोऽन्यस्मात् सर्व्वस्मात् अन्तरतरं यदयमात्मा ॥ ६ ॥

'तत् एतत्' ब्रह्म अक्षरं 'प्रेयः' प्रियतरं 'पुत्रात्' तथा 'प्रेय' वित्तात्' हिरण्यरत्नादेः तथा 'प्रेय अन्यस्मात्' यत् यत् लोके प्रियत्वेन प्रसिद्ध तस्मात् 'सर्व्वस्मात्' अन्तरतरात् 'अन्तरतर' 'यत् अयं आत्मा' यदेतत् ब्रह्म । योहि लोके निरतिशय प्रिय सर्व्वयत्नेन लब्धव्योभवति तदेतत् ब्रह्म सर्व्वलौकिकप्रियेभ्यः प्रियतमं तस्मात् तल्लाभे महान् यत्न आस्थेयः ॥ ६ ॥

जो यह परमात्मा सबकी अपेक्षा अन्तरतर हैं, वह पुत्र से प्रिय, वित्त से प्रिय और और सारों से प्रिय हैं॥ ६ ॥

उनसे अधिक आन्तरिक प्रियतर सुहृत हमारा और कोई नहीं है॥ ६ ॥

उनको हस्त द्वारा ग्रहण किया नहीं जाता, उनको मनद्वारा कल्पना नहीं किया जाता, उनको परिमित वस्तु के न्याय बुद्धि द्वारा विशेष कर जाना नहीं जाताहै। केवल निर्म्मल सहज ज्ञानसे वह प्रकाशित होतेहैं और एक आत्मप्रत्यय के बलसे ही ज्ञानगोचर सत्य सुन्दर मङ्गल पुरुष के अस्तित्व में हम विश्वास करते हैं। ज्ञान जिस अकृत अमृत अनन्त पुरुष को प्रकाश करता है, आत्मा उसी पूर्ण पुरुष के अस्तित्व में प्रत्यय करता है। ज्ञान से सत्य प्रकाश पाताहै, और उसी सत्यमें हमारे आत्माका प्रत्ययहोताहै। अतएव इसी स्वभाव-सिद्ध आत्म-प्रत्ययही उनके अस्तित्व के प्रामाण्य स्थापन का एकमात्र हेतु है। जब आत्मप्रत्यय-सिद्ध अनन्त पुरुष सहज ज्ञानमें प्रकाशित होतेहैं; तब बुद्धि उनकी जगद्रचना का कौशल देखकर उनके विज्ञान का परिचय देती और जगत् के मङ्गलोद्देश्य नियम दिखाकर उसी नियन्ता के मङ्गल भाव को व्यक्त करती है। यद्यपि परिमित बुद्धि अनन्त पुरुष के ज्ञानको शेष नहीं करसकी, तोभी उस सहज ज्ञान को यतिमात्र पोषण करती हैं। इसीलिये ब्रह्मजिज्ञासु मनुष्य अति जगत्-कार्य्य के अन्तर्व्वाह्य की आलोचना से बुद्धि को मार्ज्जित करने में कभी अवहेला नहीं करते हैं। बुद्धि को सुमार्ज्जित होनेपर सहज ज्ञान और आत्म-प्रत्यय के अधिकार और उद्देश्य को हम विशेषरूप सुस्पष्ट समझ सकते हैं।

है कि जो व्यक्ति परमेश्वर की अपेक्षा दूसरे को प्रिय कहता है, उसका प्रिय अवश्यही विनाश होगा। विषयासक्त विमुग्ध लोगों के प्रति ज्ञानी ब्रह्मोपासक लोगों को इस उपदेश के देने का अधिकार है, और उनके उपदेश को जो ग्रहण नहीं करते, वह दुःख पाते हैं। सबके अन्तरतर मङ्गलाकर परमात्माही सबकी अपेक्षा प्रियतर हैं। उनसे प्रीति करनेमें उनके प्रेमास्पद सबसेही प्रीति करना होताहै और इस जगत्-संसार के मङ्गलके निमित्त उन्होंने जिसके साथ विशेष स्नेह और प्रीति करने का आदेश कियाहै, उसके साथ समधिक प्रीति और स्नेह करना होताहै। किन्तु परमात्मा की अपेक्षा दूसरी वस्तुको अधिक प्रीति करके उसमें मुग्धहोना विशुद्ध विहित प्रीतिकी रीति नहीहै ॥ ७॥

८०

आत्मानमेव प्रियमुपासीत। सयआत्मानमेव प्रियमुपास्ते न हास्यप्रियं प्रमायुकं भवति ॥ ८॥

ऋजुशिला अन्यत् प्रियम् 'आत्मानम् एव' ब्रह्मैव प्रियम् उपासीत'। 'स यः' 'आत्मानम् एव' ब्रह्मैव 'प्रियम् उपास्ते' 'न ह अस्य प्रिय' प्रमायुक' प्रमरणशील भवति ॥ ८॥

परमात्माको ही प्रियरूप में उपासना करनी चाहिये। जो परमात्मा को प्रियरूप में उपा-

७९

**सयोऽन्यमात्मनः प्रियं ब्रुवाणं ब्रूयात् प्रियꣳ रोत्स्यतीति ईश्वरोह तथैव स्यात् ॥ ७ ॥**

'स य' कश्चित् ब्रह्मप्रियवादी 'आत्मनः' ब्रह्मणः सकाशात् 'अन्य' पुत्रादिकं 'प्रियं ब्रुवाणं' 'ब्रूयात्' किं ब्रूयात् तवाभिमतं पुत्रादिलक्षणम् 'प्रिय' 'रोत्सति' आवरणं प्राणसंरोधनं प्राप्स्यति विनङ्क्ष्यति 'इति'। स 'ईश्वरः' समर्थः पर्य्याप्तोऽत्राविव वक्तु' 'ह'। 'तथा' एव स्यात् यत्तेनोक्तं प्राणसंरोधन तत् प्राप्स्यति ॥ ७ ॥

जो व्यक्ति परमात्मा की अपेक्षा दूसरे को प्रिय कहता है, उसे जो ब्रह्मवादी कहें, कि तुम्हारा जो प्रियहै, वह विनाश होगा, तो उन्हें ऐसा कहने का अधिकार है, वास्तविक ही वह जो कहते हैं, वही होताहै ॥ ७ ॥

पुत्र दारा धन जन सभी अनित्य। इस संसारमें इन सारी प्रिय वस्तुओं के साथ कभी न कभी अवश्यही विच्छेद होगा, किन्तु अन्तरतम प्रियतम परमात्मा के साथ इस काल में क्या परकाल में भी कभी विच्छेद न होगा। यह निःसंशय वाक्य

उपदेश वाक्य सारे अति श्रद्धापूर्व्वक श्रवण करना चाहिये। जगत् में उनकी महिमा दर्शन करके एवं आचार्य्यों के निकट उनका माहात्म्य सुनकर उसी सबकी बार२ आलोचना करके उसका मनन करना चाहिये एवं फिर उसका निदिध्यासन करना चाहिये, उनकी सत्ता में निःसंशय होकर उनमें आत्मा का समाधान करना चाहिये ॥ ९ ॥

८२

स वा अयमात्मा सर्व्वेषां भूतानामधिपतिः सर्व्वेषां भूतानाꣳ राजा ॥ १० ॥

'स वै अयम्' अजः 'आत्मा' 'सर्व्वेषां भूतानाम् अधिपति'। 'सर्व्वेषां भूतानां राजा' ॥ १० ॥

यह जो परमात्मा हैं, वह सारे भूतों के अधिपति एवं सारे भूतोंके राजा हैं ॥ १० ॥

वह सारों को नियम में रखते हैं, एवं उपयुक्त दण्ड पुरस्कार चिरकाल विधान करते हैं ॥ १० ॥

८३

तद्यथा रथनाभौ च रथनेमौ चाराः सर्व्वे समर्पिताः। एवमेवास्मिन्नात्मनि सर्व्वाणि भूता-

सना करते हैं, उनका प्रिय कभी भी मरणशील नहीं होता है ॥ ८ ॥

जिन्होंने हमारे मानस क्षेत्र में प्रीति पुष्प की सुकोमल कलिका स्थापन की है यत्नपूर्व्वक उसे प्रस्फुटित करके तद्द्वारा उनकी अर्चना करनी चाहिये। अविनश्वर परमेश्वर जिनके प्रिय हैं उनका प्रिय कदापि मरणशील नहीं, उनके साथ किसी समय उनका विच्छेद सम्भव नहीं है ॥ ८ ॥

८१

आत्मा वाअरे द्रष्टव्यः श्रोतव्योमन्तव्योनिदिध्यासितव्यः ॥ ९ ॥

प्रीतिरात्मन्येव मुख्या तस्मात 'आत्मा वै अरे' 'द्रष्टव्य' दर्शनार्ह जगद्रूपकार्य्यद्वारेण श्रोतव्य आचार्य्यात 'मन्तव्य' तत्त्वत तत 'निदिध्यासितव्य' निश्चयेन ध्यातव्य ॥ ९ ॥

परमात्मा का दर्शन श्रवण, मनन और निदिध्यासन करना चाहिये ॥ ९ ॥

परमात्मा का दर्शन करना चाहिये अर्थात् उनके इस विश्वकार्य्य से उनकी ज्ञानशक्ति महिमा प्रतीत करना चाहिये और सारों का प्राणरूप उनको सर्व्वत्र वर्त्तमान जानना चाहिये एवं आचार्य्यों के निकट उनकी महिमा प्रतिपादक

'युजे' अहं समादधे 'वा' व युष्माकं कारणभूतं 'ब्रह्म' अस्माकमपि 'पूर्व्व्यं' चिरन्तनं 'नमोभि'। हे अनादिमत् आ-द्यन्तशून्यपरमात्मन् 'त्वं' 'विभुत्वेन' व्यापकत्वेन 'वर्त्तसे' यतः तत्तः 'जातानि भुवनानि' 'विश्वा' विश्वानि ॥ १२ ॥

हम नमस्कार पूर्व्वक तुम्हारे और अपने चिरन्तन परब्रह्म के साथ आत्मा का समाधान करें। हे अनादिमत् परमात्मन्! तुम सर्व्वत्र व्याप्त होरहेहो। तुम्हीसे यह सारेभुवन उत्पन्न हुयेहैं ॥ १२ ॥

ब्रह्मवादी आचार्य्य शिष्यों को कहतेहैं कि हम नमस्कार पूर्व्वक तुम्हारे और अपने चिरन्तन परब्रह्मको समाधि करें, तुम भी हमारे साथ उनकी समाधि करो ॥ १२ ॥

८५

इहैव सन्तोऽथ विद्मस्तद्वयं न चेदवेदिर्महती विनष्टिः। य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति अथेतरे दुःखमेवापियन्ति ॥ १३ ॥

'अथ' 'इह एव सन्त' अहो वयं कृतार्थाः 'तत्' ब्रह्म 'विद्म' विजानीम। तत् 'न चेत्' वेदितवन्तोवयं ततोऽहम् अवेदिः स्याम्। वेदन वेद वेदोऽस्यास्तीति वेदी। वेदैव वेदिः न वे-

नि सर्व्वे देवाः सर्व्वे लोकाः सर्व्वे प्राणाः सर्व्व एत आत्मानः समर्पिताः ॥ ११ ॥

'तत् यथा रथनाभौ च रथनेमौ च अराः सर्व्वे समर्पिता'। 'एवम् एव' 'अस्मिन् आत्मनि' जन्मादिविक्रियारहिते 'सर्व्वाणि भूतानि सर्व्वे देवाः सर्व्वे लोकाः सर्व्वे प्राणाः' 'सर्व्व एते आत्मान' प्रतिशरीरानुप्रवेशिनोजीवाः 'समर्पिता' ॥ ११ ॥

जैसे रथचक्र के नाभि और नेमि देश में सारे अर समर्पित रहते हैं, वैसेही इस परमात्मा में सारे भूत और सारे देवता, सारे लोक सारे प्राण, यहसारे जीव समर्पित होरहे हैं॥ ११॥

जल वायु अग्नि प्रभृति सारे भूत, लोकान्तरवासी मनुष्य को अपेक्षा उत्कृष्टतर धर्म्मजीवि सारे जीव, सूर्य्य चन्द्र ग्रह नक्षत्र पृथिव्यादि सारे लोक, प्राणियोंकी सारी प्राणन-क्रिया एव असंख्यलोकस्थित अनन्त जीवों के सारे आत्मा, इसी परमात्मा को अवलम्बन करके ठहरे हुयेहैं ॥ ११ ॥

८४

युञ्जे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभिः । अनादिमत्त्वं त्रिभुत्वेन वर्त्तसे यतोजातानि भुवनानि विश्वा ॥ १२ ॥

को प्राप्त होते। ऐसा होने से संसार के विपद्-सागर मे
पतित होकर और कहाँ आश्रय पाते! लोगों के निकट नि
ष्ठुर आघात पाकर और कहा शीतल होते! पाप-ताप से
मृत्युभय से हमें और कौन परित्राण देता॥ १३॥

८६

ततोयदुत्तरतरं तद्रूपमनामयम्। यएत-
द्विदुरमृतास्ते भवन्ति अथेतरे दुःखमेवापिय-
न्ति॥ १४॥

'तत' कार्य्यात् उत्तरं कारणं ततोप्युत्तरम् 'उत्तरतरं
कारणस्य कारणं 'यत्' ब्रह्म 'तत्' 'अरूप' रूपरहितम् अना
मयं' रोगशोकरहितम्। 'ये एतत् विदु' 'अमृताः' अमरण
धर्म्माण 'ते भवन्ति' 'अथ इतरे' ये तद्ब्रह्म न विदुस्ते 'दु
खम् एव अपियन्ति'॥ १४॥

जो कारण के कारण, वह रूपहीन और
निरामय हैं। जो इनको जानते हैं, वही अमर
होतेहैं, तद्भिन्न सारे दुःख पातेहैं॥ १४॥

इस संसार में जिन सारे कारणो से यह सारे कार्य
उत्पन्न होतेहैं, उन सारे कारणो के कारण परब्रह्म हैं। वह
रूपहीन और निरामय हैं जो इनको ज्ञानचक्षु द्वारा प्रत्यक्ष
कारके इनके स य अच्छेद्य सम्बन्ध निबद्ध करते हैं, वह अमर

दे अवेदि । यद्यवेदि स्यों कोदोष स्यात् । 'महती' 'विन-
ष्टि' विनाशनम् । अहो वयमस्मान्महतोविनाशनान्निर्मुक्ताः
यत्तत् ब्रह्म वयं विदितवन्त । 'ये एतत् विदुः अमृता ते
भवन्ति' । 'अथ' ये पुनर्नैव ब्रह्म विदु. ते 'इतरे' ब्रह्मविदो-
ऽन्ये 'दु.खम् एव' 'अपियन्ति' प्रतिपद्यन्ते ॥ १३ ॥

यहीं रहकर हमने उन्हें जाना है, यदि हम उन्हें न जानते तो महा-विनाश को प्राप्त होते । जो उन्हें जानते हैं, वही अमर होते है, उनके सिवाय सारे दुःख पाते हैं ॥ १३ ॥

क्या आश्चर्य ! हमने यहाही रहकर उनको जाना है, इस अन्धकारमय संसार मे निमग्न और आच्छन्न रहकरभी हमारी ज्ञानचक्षु उस सत्यज्ञान-ज्योति को ग्रहण कर सकी है और हृदय उनको विशुद्ध प्रीति अर्पण करके पाप ताप से परित्राण पाता है । इससे और अधिक आश्चर्य क्या है ! इससे हम धन्य हुये हैं । उन्होंने इस भूलोक मे और २ जितने जन्तु सृष्ट किये हैं, उनको यह क्षमता और अधिकार प्रदान नहीं किया, हमारे ऊपर अतीव कृपा करके यह सब दिया है, इससे हम कृतार्थ हुये हैं इसके द्वारा हमने सकल सम्पद् प्राप्त की है । यदि हम उनको यहा न जानसके और उनके साथ प्रकाश्य नित्य सम्बन्ध निबद्ध न करते तब हम अशेष दुर्गति

आंखसे नहीं देखसक्ता, क्योंकि वह ज्ञानस्वरूप हैं, ज्ञान-स्वरूप को ज्ञानसेही जाना जाताहै । जो इनको जानते हैं, वह इनके साथ नित्य सहवास लाभ करते हैं ॥ १५ ॥

८८

सर्व्वेन्द्रियगुणाभासं सर्व्वेन्द्रियविवर्ज्जितम् । सर्व्वस्यप्रभुमीशानं सर्व्वस्य शरणं सुहृत् ॥ १६ ॥

सर्व्वेन्द्रियगुणा आभास्यन्ते प्रकाश्यन्ते येन ब्रह्मणा तत् 'सर्व्वेन्द्रियगुणाभास' स्वयन्तु 'सर्व्वेन्द्रियविवर्ज्जित' सर्व्व-करणरहितम् । 'सर्व्वस्य' जगत' 'प्रभुम् ईशान' 'सर्व्वस्य' 'शरणं' रक्षित्र 'सुहृत्' मित्रम् ॥ १६ ॥

उनके द्वारा सारी इन्द्रियों के गुण प्रकाश पातेहैं, किन्तु वह आप सारी इन्द्रियों से विवर्ज्जित रहते हैं । वह सबके प्रभु, सबके ईश्वर, सबके आश्रय और सबके सुहृत् हैं ॥ १६ ॥

उन्होंने हमें ज्ञान, सुख और सामर्थ्य प्रदान करने के लिये हमारी इन्द्रियों को तदुपयोगी विविध गुणोंसे भूषित कियाहै । आंख जो विश्वाधिपके विश्वराज्य की अत्याश्चर्य्य शोभा अवलोकन करके परितृप्त होतीहै, कान जो मनोहर

होतेहैं। तद्भिन्न कोई और सांसारिक शोक और दुःख को अतिक्रम नही करसक्ता है ॥ १४ ॥

८७

ततः परं ब्रह्म परं वृहन्तं यथानिकायं सर्व्व-भूतेषु गूढ़म् । विश्वस्यैकं परिवेष्टितारमीशं तं ज्ञात्वाऽमृताभवन्ति ॥ १५ ॥

तत विश्वकार्य्यस्य परं' कारणं 'परं' 'ब्रह्म' 'वृहन्तं' महत् 'यथानिकाय यथाशरीरं 'सर्व्वभूतेषु गूढम्' अन्तर-वस्थितम्। 'विश्वस्य एकं' परिवेष्टितारं' स्वात्मना सर्व्वं व्याप्यावस्थितम् । 'तम्' 'ईशं' परमेश्वरं 'ज्ञात्वा' 'अमृता' भवन्ति' ॥ १५ ॥

विश्वकार्य्य के कारण परब्रह्म सबकी अपेक्षा महत् हैं.वह सर्व्वभूतों और शरीरों में गूढ़रूप स्थिति करतेहैं। इस विश्व संसार के एकमात्र परिवेष्टिता परमेश्वर को जानकर इन लोग अमर होतेहैं ॥ १५ ॥

उनहीसे यह सारा जगत् उत्पन्न हुवा है, अतएव वह विश्वकार्य्य के कारण और महान् हैं। वह अन्तर बाहर सारे स्थानोंमें सर्व्वदा स्थिति करते हैं, तथापि कोई उनको

उन्होंने जीवोंके उपकार के लिये इन अत्याश्चर्य्य सारी इन्द्रियों को सृजन किया है और उनके अधिष्ठान मेंही इन इन्द्रियों के सारे गुण प्रकाश करते हैं, किन्तु वह आप सकल इन्द्रिय-विवर्ज्जित हैं। उनके ज्ञानके निमित्त में भी इन्द्रियों की अपेक्षा नहीं, उनके कर्म्म के निमित्त में भी इन्द्रियों का प्रयोजन नहीं है; वह आंख कान विहीन होकर भी सभी देखते हैं और सभी सुनते हैं और पाणि-पाद व्यतीतहीं सर्व्वत्र गमन करते और सब कुछ ग्रहण करते हैं। यह सबके प्रभु, सबके ईश्वर, सबके आश्रय और सबके सुहृत हैं॥ १६ ॥

८६

महान् प्रभुर्वै पुरुषः सत्त्वस्यैषप्रवर्त्तकः। सुनिर्म्मलामिमाᳬ शान्तिमीशानोज्योतिरव्ययः ॥१७

'महान्' 'प्रभु' समर्थं जगदुत्पत्तिस्थितिसंहारे 'वै' 'पुरुष' 'एष' 'ईशान' 'ज्योतिः' परिशुद्धोविज्ञानप्रकाश 'अव्यय' अविनाशी 'सत्त्वस्य' धर्म्मस्य 'प्रवर्त्तक' प्रेरयिता। कमर्थमुद्दिश्य 'इमां' 'सुनिर्म्मलां' 'शान्तिम्' उद्दिश्य॥ १७॥

यह महान् पुरुष सबके प्रभु हैं। यह ज्ञान ज्योतिः-स्वरूप अनन्त ईश्वर सुनिर्म्मला शान्ति के उद्देश्य से धर्म्मके प्रवर्त्तक होते हैं।

विहङ्गरव, सुमधुर सङ्गीतस्वर और ब्रह्मगुणानुकीर्त्तन श्रवण करके अमृताभिषिक्त होताहै, रसना जो नाना रस-मिलित चर्व्य, चोष्य, लेह्य पेय विविध प्रकार की सुस्वादु सामग्री का स्वाद ग्रहण करके चरितार्थ होतीहै, घ्राणेन्द्रिय नासिका जो अशेष प्रकार सुगन्धि पुष्पों का मनोहर सौरभ ग्रहण करके एवं सर्व्वाङ्गव्यापी स्पर्शेन्द्रिय जो सुस्निग्ध सुमन्द मारुत हिल्लोल से स्निग्ध होकर मनुष्यके सुखसरोवर को पूर्णकरती है, सकल-मङ्गलाकर परमेश्वरही इन सबके एकमात्र कारण है। उन्होंने इन इन्द्रियों को जिस प्रकार की शक्ति प्रदान की है उनके सारे विषयोंको भी उनके उपयोगी सृष्टकिया है, तभी हम उनके लिये प्रचुर सुखसे सुखी होतेहैं। उन्हों ने हमें दो हाथ दियेहैं, तभी हम सारी वस्तुएं ग्रहण कर सक्ते हैं। उन्होने हमें गमनेन्द्रिय द्वारा युक्त किया है, तभी हम सारी वस्तुये ग्रहण करसक्ते हैं। उन्होने हमे गमनेन्द्रिय द्वारा युक्त कियाहै, तभी हम सर्व्वत्र गमनागमन करने मे समर्थ होतेहैं। उन्होने हमें वागीन्द्रिय दी है, तभी हम मनके सारे भाव प्रकाश करके सुखीहोतेहैं। उन्होने हमारी एक२ इन्द्रिय को सुखभण्डार का एक २ द्वाररूप किया है। हमारी प्रत्येक ज्ञानेन्द्रिय और प्रत्येक कर्म्मेन्द्रिय एक २ कल्याणमय प्रस्रवण तुल्य होकर अविरत कल्याणवारि विनिर्गत करती है, जिससे सारे कल्याण के अद्वितीय आकरस्वरूप विश्वविधाता को अद्भुत महिमा प्रकाश पातीहै।

के मध्यस्थित पूजनीय परमात्मा को सारे देवता नियत उपासना करते हैं॥ १ ॥

जगत् के यह अद्वितीयकर्त्ता जैसे ईश्वर, महेश्वर, परमेश्वर, परमात्मा, परब्रह्म आदि शब्दोंके वाच्य हैं, वैसाही ओं शब्दके वाच्य भी हैं। जो सृष्टि-स्थिति-प्रलय कर्त्ता हैं, वही ईश्वर, वही ब्रह्म, वही ओङ्कारके प्रतिपाद्य महान् पुरुष हैं। पृथिवी अपेक्षा अन्य २ उत्कृष्टतर लोकनिवासी देवता नियत उनकी आराधना करतेहैं। हम भी यदि महत् और श्रेष्ठ होने की इच्छा करें, तो हमारा कर्त्तव्य है, कि देवताओं की न्याय उसी विशुद्ध मङ्गलस्वरूप के अधीन और अनुगत रहकर और उनके प्रति प्रीति-वृत्ति को उन्नत और उज्ज्वल करके उनकी उपासना में रत रहें॥ १ ॥

६१

ओमित्येवं ध्यायथ आत्मानं स्वस्ति वः पाराय तमसः परस्तात् । ओङ्कारेणैवायतनेनान्वेति विद्वान् यत्तच्छान्तमजरममृतमभयं परञ्च २॥

'ओम् इति एवम्' ओङ्कारालम्बना सन्तः 'ध्यायथ' चिन्तयत 'आत्मानं' ज्ञानस्वरूपं परं ब्रह्म 'स्वस्ति' निर्विघ्नमस्तु 'वः' युष्माकं 'पाराय' परकुलाय 'तमसः' अज्ञानतमसः 'परस्तात्' ब्रह्मस्वरूपावगमनाय इत्यर्थः । ओङ्कारेण एवं 'आ-

इस मङ्गलमय महान् पुरुष ने हमें केवल इन्द्रियसुख
कर पशुओं के न्याय संसार में बद्ध नहीं किया है । किन्तु
मूल्य धर्म्म देकर हमें स्वाधीन कर दिया है । वह विषयसुख
सहस्र गुण उत्कृष्ट आत्मप्रसाद के लिये, हमारी सुनिर्म्मला
ान्ति के लिये स्वय धर्म्म के प्रवर्त्तक हुये हैं । वह हमारे
ात्मा में शुभ बुद्धि और धर्म्मबल नियत प्रेरण करते हैं ।
इम उनके प्रसाद से धर्म्मबल पा स्वाधीन हो मुक्तिके अधि-
कारी हुवे हैं ॥ १७ ॥

---

# दशमोऽध्यायः

९०

ओमिति ब्रह्म सर्व्वेऽस्मै देवावलिमाहरन्ति ।
मध्ये वामनमासीनं विश्वे देवाउपासते ॥ १ ॥

'ओम् इति ब्रह्म' ओङ्कारोहि ब्रह्मप्रतिबुद्धेरारोहणायाालम्बनम् । 'अस्मै' ब्रह्मणे 'सर्व्वे' 'देवा' 'बलि' पूजाम् 'आहरन्ति' । 'मध्ये' 'वामनं' सम्भजनीय सर्व्वै 'आसीन' 'विश्वे' सर्व्वे 'देवा' उपासते ॥ १ ॥

जो ओङ्कार के प्रतिपाद्य वही ब्रह्म हैं । सारे
देवता इनको पूजा आहरण करते हैं । जगत्

'य' सविता 'न' अस्माकं 'प्रचोदयात्' प्रेरयति सत्कर्म्मानुष्ठानाय ॥ ३ ॥

उसी जगत्-प्रसविता परम देवता के वरणीय ज्ञान और शक्तिका ध्यान करें, जो हमारी सब बुद्धिवृत्तियां प्रेरण करते हैं ॥ ३ ॥

जिन्होंने यह जगत् प्रसव किया है, वह पिता माता के न्याय इस विश्व का पालन करते हैं, उनका अचिन्त्य ज्ञान और उनकी महती शक्ति विश्वनिवासी असंख्य जीवोंके कल्याण साधनमेंही तत्पर रहती है। वह हमारे धर्म्मपथमें सहाय्य करनेके लिये सब बुद्धिवृत्ति बार २ प्रेरण करते हैं। उनकी साधना में हम सब प्रकार के पाप ताप से निस्तार पाते हैं ॥ ३ ॥

६३

माहं ब्रह्म निराकुर्य्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्तु ॥ ४ ॥

'अहं ब्रह्म' 'मा' 'निराकुर्य्यां' न त्यजेयं 'मा' माम् उपासकं 'ब्रह्म' 'मा' 'निराकरोत्' नात्यजत्। मत्कर्त्तृक ब्रह्मण· 'अनिराकरणम् अतिरस्करणम् 'अस्तु' ॥ ४ ॥

ब्रह्म ने हमें परित्याग नहीं किया, हम भी

यतनेन' साधनेन 'अन्वेति' प्राप्नोति 'विद्वान्' 'यत् तत् शान्तम्' 'अजर' जरावर्ज्जितम् 'अमृतं' मृत्युवर्ज्जितम् 'अभयं' 'परं' 'निरतिशयं' 'च' ब्रह्म ओङ्काराख्यम् ॥ २ ॥

ओङ्कार प्रतिपाद्य परब्रह्म का ध्यान करो और निर्विघ्न हो तुम अज्ञानतिमिर से उत्तीर्ण हो। ज्ञानी लोग ओङ्कार साधन द्वारा उसी शान्त, अजर, अमर, अभय निरतिशय ब्रह्म को प्राप्त होतेहैं ॥ २ ॥

विशुद्ध उज्ज्वल ज्ञानद्वारा उसी ओङ्कार प्रतिपाद्य परब्रह्म का ध्यान करो तब निश्चय तुम संसार के अज्ञान तिमिर से उत्तीर्ण होगे और शान्त, अजर, अमर अभय, निरतिशय ब्रह्मको प्राप्त होगे ॥ २ ॥

६२

तत् सवितुर्वरेण्यं भर्गोदेवस्य धीमहि धियो-योनः प्रचोदयात् ॥ ३ ॥

'तत् सवितु' तस्य सवितु जगत्प्रसवितु प्रेरकस्य सर्व्वकामानाम् विज्ञानानन्दस्वभावस्य अन्तर्यामिनो ब्रह्मणः देवस्य' द्योतनात्मकस्य परमेश्वरस्य 'वरेण्य वरणीय 'भर्ग' भर्गं तेज ज्ञान शक्तिं धीमहि ध्यायेम वयम्। 'धियः' बुद्धिवृत्ती

उसी अमृतपुरुष को जानो एवं उनको सबसे, और अपने से भी अधिक प्रीति करो, तब तुम्हारी मृत्युपीडा अवसान होगी। जिन्होंने ब्रह्मको लाभ कियाहै, ब्रह्मके साथ जिनका नित्य सहवास हुआहै; वह यहां रहकर भी संसारको अतिक्रम करते हैं, एवं मृत्युपाश से परित्राण पाते हैं, उनके निकट शून्य पूर्ण होजाता है, विपद् मङ्गल का आधार होती और मृत्यु अमृत का सोपान बनजाती है ॥ ५ ॥

६५

योदेवोऽग्नौ योऽप्सु योविश्वं भुवनमाविवेश। यओषधीषु योवनस्पतिषु तस्मै देवाय नमोनमः ६ ॥

'यः देवः अग्नौ यः अप्सु' 'यः' 'विश्वं भुवनं' स्वेन रचितं संसारम् 'आविवेश' प्रविष्टवान् । 'यः' 'ओषधीषु' ओषधिषु 'यः वनस्पतिषु' तस्मै 'देवाय' परमेश्वराय नमः नमः' द्विर्वचनमादरार्थम् ॥ ६ ॥

जो देवता अग्नि में जो जल में जो विश्व संसार में प्रविष्ट होरहे हैं जो ओषधि में, जो वनस्पति में उसी देवता को बार २ नमस्कार करें ॥ ६ ॥

जो अग्निके भीतर रहकर उसे नियम मे रखते हैं, और असीम समुद्र के भीषण तरङ्ग मे विराज करते हैं, जिनकी

उनको परित्याग न करें । वह हमसे सर्व्वदा अ-
परित्यक्त रहें ॥ ४ ॥

करुणामय विश्वपिता हमें किसी विषय में नहीं भूले । हम प्रत्येक निमेषही उनको कृपावारि प्राप्तहोतेहैं एवं प्रत्येक वार निःश्वास क्रियामें ही उनको करुणासमीरण का सेवन करते हैं । वह हमें किसी विषय में भूले नहीं एव किसी समय किसी विषय में भूलेंगे भी नहीं, वह हमें नियत प्रीति दृष्टि से देखते हैं । अतएव हम भी उनको न भूलें, कृतज्ञ होकर नियत उनको प्रीतिसुधा पान करें और उनको करुणादत्त सारी अनुज्ञा सन्तुष्टचित्तसे पालन करने में प्रवृत्त रहें ॥ ४ ॥

९४

तं वेद्यं पुरुषं वेद यथा मा वोमृत्युः परिव्य-
था ॥ ५ ॥

'तं' 'वेद्यं' वेदनीय पूर्णत्वात् 'पुरुषं' परं ब्रह्म 'वेद' 'यथा' व 'युष्मान् मृत्युः मा' 'परिव्यथा' मा परिव्यथयतु । न चेत् विज्ञायते पुरुषोमृत्युर्निनित्तां व्यथामापन्ना दुःखिनः एव यूयं स्थ अतस्तन्मा भूत् युष्माकमित्यभिप्राय ॥ ५ ॥

तुम्हें मृत्यु पीड़ा न हो इस प्रकार प्रयुक्त उसी वेद्यपुरुष को जानो ॥ ५ ॥

अनादि अनन्त, जो महत् से महत् एवं नित्य और निर्व्विकार हैं, उनको जानकर जीव मौत के मुखसे छूट जाता है ॥ १ ॥

सृष्टि से अतीत ज्ञानमय परमेश्वर कदापि शब्द स्पर्शादि इन्द्रियों के विषय नहीं । वह निराकार, निर्विकार, नित्य और महान् हैं । उनको जान लोग मृत्यु के मुखसे मुक्त होकर अनन्तकाल तक ब्रह्मधाम में उन्नत होते रहते हैं ॥ १ ॥

९७

एषसर्व्वेषु भूतेषु गूढ़ोत्मा न प्रकाशते । दृश्यते त्वग्र्‌यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥ २ ॥

'सर्व्वेषु भूतेषु' 'एष' 'गूढोत्मा' गूढ आत्मा प्रच्छन्न ब्रह्मात्मा 'न प्रकाशते' असंस्कृतबुद्धेरविज्ञेयत्वात् । 'दृश्यतेतु' संस्कृतया 'बुद्ध्या' 'अग्र्‌यया' अग्रमिव अग्र्‌या तया एकाग्रत योपेतया 'सूक्ष्मया' सूक्ष्मवस्तुनिरूपणपरया कैः 'सूक्ष्मदर्शिभिः' सूक्ष्मं द्रष्टुं शीलं येषां ते पण्डिते ॥ २ ॥

यह परमात्मा सब भूतोंमें गूढ़रूप प्रच्छन्न होरहे हैं. इस प्रकार वह प्रकाश नहीं होते । सूक्ष्मदर्शी ब्रह्मज्ञ एकनिष्ठ सूक्ष्म बुद्धिद्वारा उनको देखते हैं ॥ २ ॥

करुणा निदाघकाल की तृप्तिकर वारिधारा में और प्रासाद ओषधि वनस्पति में देदीप्यमान होरही है, जो भूलोक द्युलोक, अन्तरीक्ष में, सब स्थानमेंही स्वप्रकाश होरहे हैं; उसी देवता को बार २ नमस्कार करें ॥ ६ ॥



# एकादशोऽध्यायः।

९६

अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथारसं नित्यमगन्धवच्च यत्। अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं निचाय्य तं मृत्युमुखात् प्रमुच्यते ॥ २ ॥

'अशब्दम् असपर्शम् अरूपम्' 'अव्यय' न व्येति न क्षीयते 'तथा अरस नित्यम् अगन्धवत् च यत्' ब्रह्म। अविद्यमानमादिकारणमस्य तदिदम् 'अनादि' तथा अविद्यमानोऽन्तोयस्य तत् 'अनन्त' 'महत' महत् परिमाणात् अपि पर' महत् निरतिशयत्वात् 'ध्रुव' कूटस्थं नित्य 'निचाय्य' अवगम्य तम्' एवभूत ब्रह्मात्मान 'मृत्युमुखात्' मृत्युगोचरात 'प्रमुच्यते' वियुज्यते ॥ १ ॥

जिसमें शब्द नहीं, स्पर्श नहीं, रूप नहीं, रस नहीं गन्ध नहीं, जिसका क्षय नहीं, जो

साधकों के निकट आत्मस्वरूप प्रकाश करते हैं॥

यदि उनको पाने के निमित्त अनुराग और यत्न न रहे; तब चाहे प्रबल मेधाही हो, चाहे प्रचुर उपदेश वाक्यही सुना हो, किसीसे उनको लाभ नही कियाजाताहै। जो पिपासातुर पथिक के न्याय व्याकुल होकर एकान्त मे उनकी प्रार्थना करतेहैं, उन्हींके निकट परमात्मा आत्मस्वरूप प्रकाश करते हैं, तब वहीं साधक आप्तकाम होकर पवित्र और परितृप्त होताहै ॥ ३ ॥

९९

उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान् निबोधत। क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत् कवयोवदन्ति ॥ ४ ॥

'उत्तिष्ठत' हे जन्तवः ब्रह्मज्ञानाभिमुखाभवत 'जाग्रत' अज्ञाननिद्राया घोररूपाया सर्व्वानर्थवीजभूताया क्षयं कुरुत। कथं 'प्राप्य' उपगम्य 'वरान्' प्रकृष्टान् आचार्य्यान् ब्रह्मविद् तदुपदिष्ट सर्व्वव्यापिनं ब्रह्मात्मान 'निबोधत' अवगच्छत। यथा 'क्षुरस्य' 'धारा' अग्र 'निशिता' तीक्ष्णीकृता दुःखेनात्ययोयस्या सा 'दुरत्यया' पद्भ्या दुर्गमनीया तथा 'दुर्गं' दुःसम्पाद्यं 'पथ' पन्थान ब्रह्मज्ञानलक्षण मार्गं तत् 'कवय' मेधाविन 'वदन्ति' ॥ ४ ॥

परमात्मा सबकी शक्ति की शक्ति मे, सबके प्राण के प्राण में, सबके आत्मा के आत्मा में, गूढ़रूप प्रविष्ट होरहे हैं; विषयमोहमें मुग्धलोगोंके निकट वह प्रकाशित नही होते। सूक्ष्मदर्शी धीरलोग एकनिष्ठ समार्ज्जितबुद्धिसे उसी ज्ञानस्वरूप परमेश्वर को ज्ञानालोक मे देखते हैं ॥ २ ॥

९८

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्योन मेधया न बहुना श्रुतेन। यमेवैषवृणुते तेन लभ्यस्तस्यैषआत्मा वृणुते तनूं स्वाम् ॥ ३ ॥

'न अयम्' 'आत्मा' ब्रह्मात्मा 'प्रवचनेन' प्रकृष्टवचनेन 'लभ्य' ज्ञेय 'न' अपि 'मेधया' ग्रन्थार्थधारणाशक्त्या 'न बहुना' 'श्रुतेन' श्रवणेन । केन तर्हि लभ्यइत्युच्यते । 'यम् एव' ब्रह्मात्मानम् 'एष' साधक 'वृणुते' प्रार्थयति 'तेन', साधकेन लभ्य'। स 'एष' 'आत्मा' ब्रह्मात्मा 'तस्य' आत्मकामस्य 'वृणुते' प्रकाशयति पारमार्थिकी 'स्वां' स्वकीया 'तनुम्' ।३॥

अनेक उत्तम वचनद्वारा वा मेधाद्वारा, अथवा बहु श्रवण द्वारा इस परमात्मा को लाभ नहीं किया जाता जो साधक उनको प्रार्थना करते हैं वही उनको लाभ करते हैं। परमात्मा ऐसे

'एतत् अमृतम् अभय' 'शान्त' सन् लोक 'उपासीत' ॥ ५ ॥

**यह जो ब्रह्महैं, इनके पहिले और कुछ नहीं यह अमृत और अभय है। शान्त होकर इनकी उपासना करनी चाहिये ॥ ५ ॥**

जो इस विश्वके कारण, उनका और पूर्व्व कारण नहीं, वह अनादि अनन्त, अमृत और परिपूर्ण हैं। इस अभय के शरणापन्न होने से और किसीका भय नहीं रहता। शान्त होकर उनको उपासना करनी चाहिये। शान्ति ईश्वरप्रीति की निवास भूमि है। जब मन निर्म्मल और स्थिर हृद के न्याय शान्त होताहै, तब आत्मामे ईश्वरका स्वरूप प्रतिभात होताहै, नही तो प्रबल वित्तैषणा और मनैषणा द्वारा चित्त विक्षिप्त होने पर और इन्द्रियलौल्यजन्य मन की अशुचि से परम पवित्र ब्रह्मानन्द उपभोग करनेमे सामर्थ्य नही रहता है। अतएव शान्त होकर उनको उपासना करनीचाहिये ॥५॥

---

# द्वादशोऽध्यायः ।

१०१

वृक्षइव स्तब्धोदिवि तिष्ठत्येकः । तेनेदं पूर्णं पुरुषेण सर्व्वम् ॥ १ ॥

हे सब जीवो ! उठो अज्ञाननिद्रा से जाग्रत् हो और उत्कृष्ट आचार्य्य के निकट जाकर ज्ञान लाभ करो । पण्डित लोगों ने इस पथको तीक्ष्ण छुरीकी धारके न्याय दुर्गम कहाहै ॥ ४ ॥

हे सब जीव ! उठो, अज्ञाननिद्रा से जागो, और कितने दिन उसमें डूबे रहोगे, और कबतक परम धनको भूले रहोगे समय जाताहै, मृत्यु निकटहै जडता और दीर्घसूत्रता परित्याग करो उत्तम ज्ञानवान् आचार्य्य के निकट जाकर सारी आशा के यष्टिस्वरूप उस परम प्रेमास्पद को जानो, सहस्र ग्रंथ पाठसे जो न होगा, वह उत्तम आचार्य्यके वाक्यसे होगा। ईश्वर का पथ अवलम्बन करने में बुद्धि को मार्जित करना होताहै इन्द्रियों को वशीभूत करना होताहै, तितिक्षा का अभ्यास करना पड़ता है सारी धर्मप्रवृत्ति को उन्नतकरना और ईश्वर प्रीतिसे मनको मग्न करना होताहै, अतएव यह पथ अति दुर्गम है । तथापि ईश्वर के प्रसाद और साधन के अनुराग से यह दुर्गम पथ भी सुगम होजाता है ॥ ४ ॥

१००

तदेतद् ब्रह्मापूर्व्वम् एतदच्युतमभयं शान्तउपासीत ॥ ५ ॥

तत् एतत् ब्रह्म नास्य पूर्व्वं कारणं विद्यतइति अपूर्व्वम्'

अति भयानक आग्नेयगिरिके अग्न्युत्पात उत्पन्नहोकर चतु-पार्श्ववर्त्ती पशुपक्षि-मनुष्य-सम्वलित ग्राम नगर दग्ध करते रहतेहैं और राजविप्लव और तुमुल संग्राम उपस्थित हो-कर नरकण्ठ नि:सृत शोणितप्रवाह पृथिवीतल प्लावितकरता रहता है; तब भी यह अपने चिराभिप्रेत चरम कल्याण स-म्पादन-विषय में स्थिर-निश्चय रहकर समानरूप शान्त भाव से अवस्थिति करते हैं ।

वह स्वकीया स्वप्रकाश महिमा में स्थिति करतेहैं । और सब उनको अवलम्बन करके ठहरे हुये हैं, वह किसी को अवलम्बन करके नहीहैं, वह स्वकीय महिमा में ही स्थिति करते हैं । उसी पूर्णपुरुष द्वारा यह समस्त जगत् पूर्ण हो-रहाहै ॥ १ ॥

१०२

यथा सौम्य वयांऽसि वासोवृक्षं संप्रतिष्ठन्ते ।
एवं ह वै तत् सर्व्वं परआत्मनि संप्रतिष्ठते ॥२॥

'यथा' येन प्रकारेण हे 'सौम्य' प्रियदर्शन 'वयांसि' पक्षिण 'वासोवृक्ष' वासार्थं वृक्ष 'संप्रतिष्ठन्ते एवं ह वै तत् सर्व्वं' स्थावरजङ्गम 'परे आत्मनि' अक्षरे ब्रह्मणि 'संप्रतिष्ठते' ॥२॥

हे प्रिय ! जैसे पक्षि सब अपने वासस्थान वृक्ष में स्थिति करतेहैं, वैसाही सब परमात्मा में स्थिति करते हैं ॥ २ ॥

वृक्षः इव स्तब्ध निश्चल 'दिवि' द्योतनात्मनि स्वे महिम्नि ष्ठति 'एक.' अद्वितीयः परमात्मा । 'तेन' अद्वितीयेन 'पुरुष' पूर्णेन इदं सर्व्वं 'पूर्णं' नैरन्तर्य्येण व्याप्तम् ॥ १ ॥

अद्वितीय परमात्मा वृक्षके न्याय स्तब्ध रह कर अपनी स्वप्रकाश महिमा में स्थिति करते हैं। उसी पूर्णपुरुष द्वारा यह समस्त जगत् पूर्ण होरहा है ॥ १ ॥

विश्वपति के आश्रय में यह विश्वचक्र निरन्तर घूमता और अधिकसे अधिक उन्नति प्राप्तहो उनका सारा शुभ अभिप्राय सम्पादन करता है। वह साक्षीरूप, नियन्तारूप, निरन्तर निस्तब्ध भाव से स्थिति करके अपने अभिप्रेतके शुभोत्पादन में नि मग्न रहते हैं। प्रवाह के बल से नदी तीरस्थ नगर और ग्राम भग्न होतेहैं, जलप्लावनसे देश प्रदेश प्लावित होतेहैं, प्रलयपवात और भीषण भूमिकम्प उपस्थित होकर लक्ष लक्ष जीवश्रेणी मृत्यु के मुखमें पड़ते हैं; किन्तु सर्व्वज्ञ मङ्गलालय परमेश्वर इन समस्त आपातत दुःखजनक व्यापार को उत्तरकालीन उन्नतिसाधन के अनुकूल करके अव्याकुलित निस्तब्ध भावसे अवस्थिति करते हैं। जब अति घोर शिलावर्षण और मेघगर्जन-सहकृत मुहुर्मुहु वज्रपात द्वारा पृथिवीमण्डल को प्रलयावस्था उपस्थित ज्ञान पड़ताहै,

साक्षी और सङ्गरहित एवं दृष्ट पदार्थ के जो सारे गुण हैं वह उनमें कुछ भी नहीं ॥ ३ ॥

जो इस भूलोक के ईश्वर, वह ग्रह चन्द्र नक्षत्र आदि सारे लोकों के ईश्वर हैं। जिन्होंने हमें सृजन किया है और जो हमारे प्रभु हैं, वह सब जगत के सृष्टिकर्त्ता और सबके प्रभु हैं। वही एक देवता सब भूतों में गूढरूप प्रच्छन्नभावसे रहकर असीम चराचर को पालन करते हैं। वह सर्व्वव्यापी और सबके अन्तरात्मा हैं, हमारे जो यह सब आत्मा हैं, उनमें से भी प्रत्येक के भीतर वह पूर्णरूप रहते हैं। वह सबके साक्षी और कर्म्माध्यक्ष हैं। वह सब स्थानोंमे रहकर सबको देखते हैं। वह जो केवल साक्षीरूप होकर हमें निरपेक्ष-भाव से देखते हैं, ऐसा नहीं, किन्तु कर्म्माध्यक्ष होकर उप-युक्त दण्ड और पुरस्कार देकर हमारी अधिक से अधिक उन्नति साधन करते हैं। वह सर्व्वव्यापी और सबके प्रभु होकर भी किसीमे आसक्त नहीं, वह सङ्ग-रहित है। दृष्ट पदार्थ शरीर और मनके धर्म्म कुछ भी उनमे नहीं, वह शुद्ध ज्ञान-स्वरूप हैं ॥ ३ ॥

१०४

सर्व्वा दिश ऊर्द्ध्वमधश्च तिर्य्यक् प्रकाशयन् भ्राजते यद्वनड्वान्। एवं स देवो भगवान् वरेण्यो योनिः स्वभावानधितिष्ठत्येकः ॥ ४ ॥

सारी वस्तुही सर्व्वव्यापी सर्व्वाशय का आश्रय लेकर ठहरी हुई हैं। जड जगत् के साथ उनका जैसा सम्बन्ध है, हमारे साथ उसकी अपेक्षा भी उनका और एक उच्चतर सम्बन्ध है। हम उनके वैसेही आश्रित हैं, जैसे पुत्र पिताका आश्रित होताहै ॥ २ ॥

१०३

एकोदेवः सर्व्वभूतेषु गूढ़ः सर्व्वव्यापी सर्व्वभूतान्तरात्मा । कर्म्माध्यक्षः सर्व्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलोनिर्गुणश्च ॥ ३ ॥

'एक' अद्वितीय 'देवः' द्योतनस्वभाव परमेश्वर 'सर्व्वभूतेषु' 'गूढ.' प्रच्छन्न 'सर्व्वव्यापी' 'सर्व्वभूतान्तरात्मा' सर्व्वेषां भूतानाम् अन्तरात्मा अन्तर्य्यामी । 'कर्म्माध्यक्ष.' सर्व्वप्राणिकृतविचित्रकर्म्मणामध्यक्ष । सर्व्वाणि भूतानि अधिवासयतीति 'सर्व्वभूताधिवास' प्रतिष्ठा सर्व्वस्य जगतः 'साक्षी' सर्व्वद्रष्टा 'चेता केवल' असङ्ग 'निर्गुण. च' सत्त्वादिगुणरहितश्च ॥ ३ ॥

एक जो परमेश्वर हैं वह सब भूतोंमें गूढ़-रूप स्थिति करते हैं, वह सर्व्वव्यापी और सब भूतोंके अन्तरात्मा हैं। वह सब कार्य्योंके अध्यक्ष, वह सब भूतोंके आत्मा, वह ज्ञानस्वरूप, सबके

१०५

नैनमूर्द्ध्वं न तिर्य्यञ्चं न मध्ये परिजग्रभत् ।
न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद् यशः ॥५॥

'एनं' ब्रह्मात्मानम् 'ऊर्द्ध्व' ऊर्द्ध्वदिशि कश्चिदपि 'न परिजग्रभत्' न परिगृहीतवान् 'तिर्य्यञ्चम्' न पार्श्वे न च 'मध्ये' ऊर्द्ध्वादिषु दिक्षु ब्रह्म न केनापि परिग्राह्यम् । 'न' 'तस्य' ईश्वरस्य सर्व्वज्ञस्य अचिन्त्यशक्तेः सदृशाभावात् 'प्रतिमा' उपमा 'अस्ति' 'यस्य' ईश्वरस्य 'नाम' अभिधानं 'महद्यश' महद्दिगाद्यन वच्छिन्न सर्व्वत्र परिपूर्णं यश कीर्त्ति ॥ ५ ॥

क्या ऊर्द्ध्वदेश, क्या तिर्य्यक्, क्या मध्यदेश में इनको कहीं भी कोई पकड़ नहीं सक्ता है । उनकी प्रतिमा नहीं उनका नाम महद् यशः है ॥ ५ ॥

अत्युन्नत-मानसिक-वृत्ति-समन्वित श्रेष्ठ जीव भी उस असीम ज्ञानसमुद्र, अमृतमय और मङ्गलमय के गाम्भीर्य्य का परिमाण करने में समर्थ नहीं होते हैं । उनकी प्रतिमा नहीं उनकी उपमा नहीं, उनके अनुरूप कोई भी पदार्थ नहीं है । सूर्य्य उनकी ज्योति का आभास भी प्रकाश नहीं करसक्ता, वज्र उनके बलकी एक मात्राभी नहीं देखासक्ता, पिता माता

'सर्व्वादिश ऊर्द्ध्वम् अध च' 'तिर्य्यक्' पार्श्वदिशः 'प्रकाशयन्' 'भ्राजते' दीप्यते 'यत्' यथा 'उ' 'अनड्वान्' आदित्यः। 'एव स. देव' द्योतनस्वभाव· परमेश्वरः 'भगवान्' ऐश्वर्य्यसमन्वित· 'वरेण्य.' वरणीय सम्भजनीय· 'योनि' कारणं कृत्स्नस्य जगत पृथिव्यादीनाम्। 'स्वभावान्' स्वस्वभावान् गुणान् 'अधितिष्ठति' नियमयति 'एक' अद्वितीय परमात्मा॥४॥

सूर्य्य जैसे ऊर्ध अधः तिर्य्यक् समुदाय दिक् प्रकाश करके आप प्रकाश पाता है, अद्वितीय ऐश्वर्य्यवान् विश्वप्रकाश जगत्-कारण रमणीय परमेश्वर वैसाही प्रकाश पाते हैं। अकेले वह सारे भूतों से उनके अपने २ भाव सब नियोजन करते हैं॥ ४॥

सूर्य्य जैसे सबको प्रकाशकरके आप प्रकाश पाताहै, अद्वितीय परमेश्वर भी वैसाही इस सृष्टिके बीचमें प्रकाश पारहे हैं। उनका कोई प्रकाशक नहीं उनका कोई स्रष्टा नहीं, वह स्वयम्भू वह स्वप्रकाश हैं। वह वायुमें शब्द, अग्निमें शौर्य्य, जलमें शैत्य अन्नमें बल पदमें गति वृष्टि में तृप्ति, नक्षत्र में ज्योति, अर्थात् सारे भूतोंमें उनके अपने २ सब भाव नियोजन करते हैं॥ ४॥

संशय-रहित बुद्धिद्वारा देखने पर प्रकाशित होते हैं, जो इन्हें इस प्रकार जानते हैं, वह अमर होतेहैं ॥ ६ ॥

परमेश्वर चक्षु के गोचर नहीं, वह केवल ज्ञाननेत्र के गोचर हैं। जो उनके अनुराग में एकाग्रचित्त होकर युक्ति योगसे अपनी बुद्धि को मार्ज्जित और संशयवर्ज्जित करतेहैं वह उस ज्ञानगोचर सत्यसुन्दर मङ्गलपुरुष को प्रत्यक्ष देखते हैं और उनको लाभ करके अमर होतेहैं—उनके साथ नित्य सहवासजनित अक्षय ब्रह्मानन्द उपभोग करते हैं ॥ ६ ॥

१०७

श्रवणायापि बहुभिर्योन लभ्यः शृण्वन्तोपि बहवोयन्न विद्युः । आश्चर्य्योवक्ता कुशलोऽस्य लब्धा आश्चर्य्योज्ञाता कुशलानुशिष्टः ॥ ७ ॥

'श्रवणाय' श्रवणार्थं 'अपि य' ब्रह्मात्मा 'न लभ्य बहुभि' अनेकैः। 'शृण्वन्तः अपि बहव' अनेके अन्ये य' ब्रह्मात्मानं न विद्युः' न विदन्ति अभागिनोऽसंस्कृतात्मानोन विजानीयु किञ्च अस्य 'वक्ता आश्चर्य्य.' अद्भुतवद्दिवानेकेषु कश्चिदेव भवति। तथा श्रुत्वापि 'अस्य' ब्रह्मात्मन 'लब्धा कुशल' निपुण एव भवति। तस्य निपुण 'ज्ञाता' 'आश्चर्य्य' कश्चिदेव भवति

का यज्ञरूप स्नेह हृदयबन्धुकी नि स्वार्थ प्रीति पतिव्रता सती का पवित्र प्रेम उनके प्रेम का छायामात्र है। उनके शरीर नहीं वह शरीर के निर्माता उनके मन नहीं वह मन के स्रष्टा, उनका यश आकाश के न्याय सर्व्वत्र व्याप्त होरहाहै, उनकी महिमा भूलोक और द्युलोक के प्रत्येक अंशमें देदीप्यमान होरही है, अतएव उनका नाम महद् यश है ॥ ५ ॥

१०६

न सन्दृशे तिष्ठति रूपमस्य न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम् । हृदा मनीषा मनसाभिक्लृप्तो य एनमेवं विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ ६ ॥

अस्य' ईश्वरस्य रूप' स्वरूपं रूपादि रहित निर्व्विशेष सन्दृशे' दर्शनविषये 'न तिष्ठति'। इन्द्रियागोचरत्वादेव न चक्षुषा पश्यति' कश्चन' कोऽपि एनम् ईश्वर चक्षुरित्युपलक्षणं सर्व्वैरिन्द्रियैरपि कोपि न तत् ग्रहीतुं शक्नुयात्। 'हृदा' हृत्स्थया मनस ईष्टे नियन्तृत्वेन इति मनीट् तया 'मनीषा' बुद्ध्या विकल्पवर्ज्जितया मनसा' मननरूपेण सम्यक् दर्शनेन अभिक्लृप्त' अभिसमर्थित' अभिप्रकाशितः ईश्वरोभवति। ये एनं यथा एव विदु अमृता ते भवन्ति ॥ ६ ॥

इनका स्वरूप चक्षु के गोचर नहीं, इस लिये कोई इन्हें चक्षु द्वारा देख नहीं पाता। यह हृद्गत

ज्ञान भातिशय यत्नसाध्य है। उनके लाभ करनेके लिये मनोगत स्पृहा और एकान्त यत्न न होने से उनको जाना नहीं जाता, न उनके समाधिसाधन मे समर्थ हुआजाताहै ॥ ७ ॥

१०८

पराचः कामाननुयन्ति बालास्ते मृत्योर्यन्ति विततस्य पाशम् । अथ धीरा अमृतत्वं विदित्वा ध्रुवमध्रुवेष्विह न प्रार्थयन्ते ॥ ८ ॥

'पराच' बहिर्गतानेव 'कामान्' विषयान् अनुयन्ति' अनुगच्छन्ति 'बाला' अल्पप्रज्ञा 'ते' तेन कारणेन; मृत्यो वितत-स्य' विस्तीर्णस्य सर्व्वतोव्याप्तस्य 'पाशं' पाश्यते बध्यते येन तं यन्ति' गच्छन्ति। यतएव 'अथ' तस्मात् 'धीराः' विवेकिन अमृतत्वं' 'ध्रुवं' 'विदित्वा' 'अध्रुवेषु' अनित्येषु सर्व्वपदार्थेषु इह' संसारे 'न प्रार्थयन्ते' किञ्चिदपि ॥ ८ ॥

सब अल्पबुद्धि लोग बहिरविषय मेही आसक्त होकर विस्तीर्ण मृत्युके पाशमें बद्ध होतेहैं, धीर लोग ध्रुव अमृतत्वको जानकर संसार के सब पदार्थों मेंसे कुछ भी नहीं चाहते हैं ॥ ८ ॥

जो बहिरविषयही देखता है, जो अपने आत्मा और आत्मा के अन्तरात्मा को देख नही सक्ता, वह बहिरविषय

कुशलानुशिष्ट कुशलेन निपुणेनाचार्य्येणानुशिष्ट संशिक्षितः
सन्॥ ७॥

सुनने का उपाय न होने से अनेक जिस परब्रह्म को लाभ नहीं करसक्तेहैं. अनेक सुनकर भी जिन्हें नहीं जान सक्ते हैं, उनके ज्ञान का उपदेश करसके, ऐसा वक्ता अति दुर्लभ है, जो अत्यन्त निपुण, सोई उन्हें लाभ करसक्ता है। निपुणरूप अनुशिष्ट हुवाहै, ऐसा ज्ञाताभी दुर्ल्लभ है॥ ७॥

अनेक परमेश्वर के यथार्थ स्वरूप और प्रकृत अभिप्राय के विषयमें उपदेश न पाकर उनका ज्ञान लाभ करनेमें समर्थ नही होतेहैं। अनेक उनके विषय मे सुनकर भी उत्कृष्टबुद्धि और समुचित श्रद्धा के न होनेसे उनको जान नही सक्तेहैं। बुद्धिवृत्ति मार्ज्जित न होने से परमेश्वर के स्वरूप और अभिप्राय से सुन्दर रूप अवगत हुवा नही जाताहै। इस निमित्त परमात्मतत्त्वज्ञानी सब देश और सब जातियो में अति अल्पहैं। सद्बुद्धिशाली श्रद्धावान व्यक्ति के बिना कोई उनको जान नही सक्ता और विशुद्ध-चित्त परमात्मज्ञानी के बिना उनके विषयमें कोई उपदेश नही करसक्ताहै। उनका वक्ता भी दुर्लभ उनका लब्धा भी दुर्लभ, अतएव परमात्म-

संसारात् 'मा' मां 'सत' ब्रह्म 'गमय' । 'तमसः' अज्ञानात् मां मां 'ज्योतिः' ब्रह्माधिगमनं 'गमय' । 'मृत्यो' 'मा' मां 'अमृतं गमय' । हे 'आविः' स्वप्रकाशब्रह्मचैतन्य 'मे' मदर्थं आवी एधि' आवीरेधि अज्ञानावरणापनयेन प्रकटीभव । हे 'रुद्र' परमेश्वर 'यत्' 'ते' तव 'दक्षिणं मुखम्' उत्साहजनकम् आह्लादकरं 'तेन' अशनायापिपासाशोकमोहान्वितं मां' पाहि रक्षस्व 'नित्यं' सर्व्वदा ॥ ८ ॥

जिसके द्वारा हम अमर न हों, उससे हम क्या करेंगे । असत् से हमको सत्स्वरूप में ले-जाव, अन्धकारसे हमको ज्योतिःस्वरूपमें लेजाव मृत्युसे हमको अमृतस्वरूप में लेजाव । हे स्व-प्रकाश ! हमारे निकट प्रकाशित हो । हे रुद्र ! तुम्हारा जो प्रसन्न मुखहै, उसके द्वारा हमारी सर्व्वदा रक्षा करो ॥ ८ ॥

जिसके द्वारा अमृत पुरुष का सहवास लाभकरके अमर न हों, उसे लेकर हम क्या करेंगे ? विषय विभव, मान यश, आमोद प्रमोद, सारेही अस्थायी, इनके स्थायी होने परभी प्रियतम ईश्वर को न पावे, तो इनको लेकर क्या करेंगे ? अतएव हे परमेश्वर ! जिससे हम तुमको पासकें, उसीके

में आसक्त होकर, अपनी प्रवृत्ति का दास बन, विस्तीर्णमृत्यु के पाशमें बद्ध होताहै। विस्तीर्ण मृत्यु का रूप यह जड़-जगत् और पशुप्रकृति एवं मृत्यु का पाश यह कार्य्यकारण शृङ्खल युक्त प्राकृतिक नियम है। जड़जगत् और पशुप्रकृति का ऐकारणशृङ्खलयुक्त प्राकृतिक नियम मृत्युपाश में बद्ध हो-रहाहै। ऐसा उत्कृष्ट मानवजन्म लाभ करके भी जो संसार की विषयकामना में अभिभूत हो स्वेच्छाचार बालकके न्याय व्यवहार करता है, वह भी मृत्यु पाश में बद्ध होताहै, और स्वाधीनता से भ्रष्ट हो परम पद और चरम गतिसे वह दूर रहता है। धीरलोग अमृतस्वरूप के साथ आत्मा का नित्य योग जानकर इस अनित्य संसार में कुछभी नहीं चाहतेहैं। वह धर्म्मनियमानुसार अपनी प्रवृत्ति पर आत्मा का कर्त्तृत्व स्थापन करके जगत्पिता का मङ्गल अभिप्राय सम्पन्न करने में समर्थ हो सर्व्वतोभाव से तृप्त होतेहैं॥ ८॥

१०९

येनाहं नामृता स्यां किमहं तेन कुर्य्याम्। असतोमा सद्गमय तमसोमा ज्योतिर्गमय मृत्यो-र्माऽमृतंगमय। आविरावीर्म्मएधि। रुद्र यत्ते द-क्षिणं मुखं तेन मां पाहि नित्यम॥ ९॥

येन अहं न अमृता स्यां किम अहं तेन कुर्य्याम्। असत:

जायते कुतश्चिदिति 'अज.' अविद्यमानः प्राणवायुर्यस्मिन् असौ 'अप्राण' 'हि' अविद्यमानं मनोयस्मिन् सोऽयं 'अमना' 'य' ब्रह्मात्मानं 'पश्यन्ति' उपलभन्ते 'यतय' यत्नशीलाः क्षीणदोषा. क्षीणपापा ॥ २ ॥

प्रकाशवान्, निरवयव. पूर्णपुरुष, सबके बाहर भी हैं और सबके भीतर भी हैं. एवं जन्म-रहित. उनके शारीरिक प्राण भी नहीं और मन भी नहीं. उन्हें क्षीणदोष यत्नशील धीर पुरुष देखते हैं ॥ २ ॥

वह प्रकाशवान्. वह सर्वत्र प्रकाशित होरहे हैं। इस अपरिसीम विश्व का प्रत्येक पदार्थ उनकी सत्ता का प्रमाण देताहै. इसकी प्रत्येक शक्ति उसी मूलशक्ति को प्रकाशकरती है। उनकी कोई मूर्त्ति नहीं. वह पूर्ण पुरुष हैं; वह सारी वस्तुओंके बाहर भी हैं और सारी वस्तुके भीतर भी स्थिति करते हैं। वह जन्मरहित. वह सर्व्वकाल में विद्यमान और अविनश्वर स्वभावहै। वह मनुष्यों के न्याय प्राणवायु अवलम्बन करके जीवित नहीं रहते वह स्वयं प्राण वह प्राण के प्राणहैं। मन उनकी है इस हवा परिमित पदार्थ है अतएव

सत्यको ही जय होतीहै, मिथ्या की जय नहीं होती। सत्य बोलने, मनको एकाग्र करने और सम्यक् ज्ञानसे इस परमात्माको लाभ किया जाताहै। ऋषिलोग इन सारे अनुष्ठानों से तृप्तचित्त होकर सत्यके परम निधान परब्रह्मको प्राप्त होतेहैं ॥ १ ॥

शान्तचित्त होकर सत्यको जानो, और सत्य को जानकर सत्यके पथ पर चलो, तभी सत्यकी जयसे तुम जययुक्त होगे। यदि परमेश्वरको लाभ करना चाहते हो; तब सत्यकी शरण ग्रहण करो, मिथ्या और कपटता को परिहार करो। सत्यके अवलम्बन से, मनकी एकाग्रता से, सम्यक् ज्ञानसे, उस सत्य के परम निधान परब्रह्म को लाभ कियाजाता है। पहिले पहिल आप्तकाम निर्दोष ऋषि लोग केवल यही सब उपाय अवलम्बन करके संसिद्ध हुयेथे ॥ १ ॥

१११

दिव्योह्यमूर्त्तः पुरुषः सबाह्याभ्यन्तरोह्यजोऽप्राणोह्यमनाः। यं पश्यन्ति यतयः क्षीणदोषाः ॥ २ ॥

'दिव्य' द्योतनवान् 'हि' 'अमूर्त्त' सर्व्वमूर्त्तिवर्ज्जितः 'पुरुष' पूर्णः सह वाह्याभ्यन्तरेण वर्त्ततइति 'सबाह्याभ्यन्तर' 'हि' न

११२

अदृष्टोद्रष्टाऽश्रुतः श्रोताऽमतोमन्ताऽविज्ञातो-
विज्ञाता ॥ ४ ॥

'अदृष्ट' न दृष्ट चक्षुर्गोचरत्वमनापन्नः कस्यचित् स्वयन्तु 'द्रष्टा' तथा 'अश्रुत' श्रोत्रगोचरत्वमनापन्नः स्वयन्तु श्रोता' तथा 'अमत' मननविषयत्वमनापन्न स्वयन्तु 'मन्ता' यत स्रो-ऽदृष्टोऽश्रुताऽमतोऽतएव 'अविज्ञातः' स्वयन्तु 'विज्ञाता' ॥ ४ ॥

इस परमात्मा का किसीने दर्शन नहीं किया, किन्तु वह सबका दर्शन करते हैं. किसीने उन्हें श्रुतिगोचर नहीं किया किन्तु वह सभी सुनते हैं कोई उन्हें मनन नहीं करसका किन्तु वहसभी मनन करते हैं किसीने उन्हें नहीं जाना किन्तु वह सभी जानते हैं ॥ ४ ॥

पूर्ण पुरुष परमेश्वर के चक्षुकर्णादि कोई इन्द्रिय नहीं; किन्तु हम चक्षु कर्णादि इन्द्रिय द्वारा जो कुछ जान सक्ते हैं, वह स्वयम् सर्व्व पुरुष वह सब जानते हैं. और जो कुछ हम नही जानसक्ते हैं. वहभी वह जानते हैं। वह नि शेष-रूप सबका सब जानते हैं किन्तु कोई उनके स्वरूप का अंत नही जान सक्ता है ॥ ४ ॥

स्वभावसिद्ध है। जो पापाचरण से विरत रहकर पवित्र हो उनको ढूंढते हैं, वह उनको देख पाते हैं ॥ २ ॥

११२

योदेवानामधिपोयस्मिन् लोकाअधिश्रिताः। यईशेऽस्य द्विपदश्चतुष्पदः सवाएषमहानजआत्मा ॥३॥

'य' परमेश्वर 'देवाना' 'अधिप' स्वामी 'यस्मिन्' परमेश्वरे सर्व्वकारणे 'लोका' 'अधिश्रिता' आश्रिताः । 'य' परमेश्वर 'अस्य' 'द्विपद' मनुष्यस्य 'चतुष्पद' गवादेः 'ईशे' ईष्टे 'सः वै एषः महान् अज' 'आत्मा' ब्रह्मात्मा ॥ ३ ॥

जो देवताओं के अधिपति, जिनमें सारे लोक आश्रित होरहे हैं, जो इन सारे द्विपद और चतुष्पद जन्तुओं को शासन में रखते हैं, वही यह जन्मविहीन महान् आत्मा हैं ॥ ३ ॥

वह आंख के अगोचर कीटानुकीट से लोकांतर निवासी देवगण तक, सारे जीवों के एकमात्र अवलम्बन और अधिपति हैं, जिनके शासन के अधीन रहकर क्या मनुष्य क्या पशु सबही चिरकाल प्रतिपालित होते हैं, वही यह जन्मविहीन महान् आत्मा हैं ॥ ३ ॥

# चतुर्दशोऽध्यायः ।

११७

योवै भूमा तत् सुखं नाल्पे सुखमस्ति । भूमैव सुखं भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्यः ॥ १ ॥

'य: वै' 'भूमा' महत् निरतिशयं ब्रह्म 'तत् सुखं' 'न अल्पे' ब्रह्मातिरिक्ते कस्मिंश्चिदपि वस्तुनि सुखं' संपूर्णं 'अस्ति'। 'भूमा एव सुखं' अत 'भूमा तु एव विजिज्ञासितव्य:' ॥ १ ॥

जो भूमा, जो महान्, वह सुखस्वरूप, क्षुद्र पदार्थसें सुख नहीं। भूमा ईश्वरही सुखस्वरूप इस लिये उन्हीं को जानने की इच्छा करना चाहिये॥ १ ॥

मनुष्य का मन परिमित क्षुद्र पदार्थ में कभी भी सुखी नही होसक्ता है। उसी भूमामेंही हमारा सुख, अल्प विषय में सुख नही। विषयसुखमें हमारा आत्मा तृप्त नही होता। विषयसुख अभी क्षणभंगुर, अतीवक्षुद्र—कभी धर्मके अनुकूल और कभी प्रतिकूल, कभी सेव्य और कभी त्याज्य। वही भूमा ईश्वरही हमारी तृप्ति के स्थल हमारे पवित्र शान्ति-निकेतन। इसलिये उन्हींकोही ढूंढना चाहिये, उन्हींकोही जानने की इच्छा करनी चाहिये॥ १ ॥

शरीर के परम उत्कृष्ट स्थानमें बुद्धि के बीच दो जन प्रविष्ट होरहे हैं, उनमें से एक जन स्वकृत कर्म्मफल भोग करता है, और एक जन वही फल प्रदान करताहै, ब्रह्मवित् तत्वज्ञ उन्हें छाया और आतप के न्याय परस्पर भिन्न कहते हैं, और पञ्चाग्नि और त्रिणाचिकेतकर्म्मी भी ऐसाही कहते रहते हैं ॥ ७ ॥

जीवात्मा और उसका आश्रय सर्व्वव्यापी परमात्मा दोनोंही शरीर के भीतर अवस्थिति करते हैं, और हम दोनो कोही संशयरहित बुद्धिद्वारा उपलब्धि करते हैं। छाया और आतप जैसे परस्पर विलक्षण और भिन्न हैं जीवात्मा और परमात्मा वैसेही भिन्न पदार्थ हैं। जैसे आतप व्यतीत छाया नहीं रहसकी है, वैसाही परमात्मा के आश्रय व्यतीत जीवात्माकी सत्ता सम्भव नहींहोती। परमात्मा जीवको कर्म्मानुरूप फलप्रदान करते हैं, जीवात्मा वही फल भोग कर वद्धित होता रहता है। केवल तत्त्वदर्शी ब्रह्मवित् लोगो नें ही इन दोनोंका ऐसा विलक्षण स्वभाव निश्चय कियाहै, ऐसा नहीं, अग्निहोत्री कर्म्मी भी ऐसाही कहा करते हैं ॥ ७ ॥



स्तात् सदक्षिणतः सउत्तरतः । ईशानोभूतभव्यस्य सएवाद्य सउ श्वः ॥ ३ ॥

'सएव' भूमा 'अधस्तात्' विद्यते तथा 'स उपरिष्टात् सः पश्चात सः पुरस्तात् स दक्षिणतः स उत्तरतः' । सभूमा 'ईशान' 'भूतभव्यस्य कालत्रयस्य 'सः एव' नित्य' कूटस्थः 'अद्य' इदानी वर्त्तमान 'सः' 'श्व' 'उ' अपि वर्त्तिष्यते ॥ ३ ॥

वह नीचे, वह ऊपर, वह पीछे, वह आगे, वह दक्षिण, वह उत्तरसें हैं । वह भूत भविष्यत्को नेता । वह आज भी हैं, आगे भी रहेंगे ॥ ३ ॥

क्या ऊपर, क्या नीचे; क्या पीछे, क्या आगे; क्या दहिने क्या बायें, हमारे चारों ओर सब स्थान में वह दीप्यमान होरहे हैं । हम यदि पर्व्वत की चोटी पर चढें, वहा भी वह विराजमान, यदि गभीर समुद्रके गर्भमें प्रवेश करें, वहाँ भी वह वर्त्तमान हैं । दिवाकर की मध्याह्नकाल की किरण में जिस प्रकार वह स्वप्रकाश हैं, वैसाही तामसी विभावरी की घन्धतम तिमिर में भी जाज्वल्यमान होरहे हैं । सब स्थान मेंही उनका राज्य, सब स्थानमेंही उनकी दृष्टि है । जैसे वह सर्व्वदेश व्यापी वैसाही वह सब काल विद्यमान हैं । वह जैसे इस काल के नियन्ता हैं, वैसाही परकाल के भी नियन्ता हैं, वह प्राज भी हैं पागे भी रहेंगे । ३ ॥

११८

**सभगवः कस्मिन् प्रतिष्ठितइति स्वे महिम्नि ॥२॥**

हे 'भगव' भगवन् 'स' भूमा ब्रह्मात्मा 'कस्मिन् प्रतिष्ठित इति' इत्युक्तवन्तं शिष्यं प्रति आह आचार्य्य 'स्वे महिम्नि' आत्मीये महिम्नि प्रतिष्ठितोभूमा ॥ २ ॥

शिष्यने पूछा, हे भगवन् ! वह कहाँ प्रतिष्ठित हैं ? आचार्य्य ने उत्तर दिया, वह अपनी महिमा मेंही प्रतिष्ठित हैं॥ २ ॥

परमेश्वर निरालम्ब, स्वतन्त्र और मुक्त स्वभाव । और सारी वस्तु जैसे उनको अवलम्बन करके स्थिति करती हैं, उनकेही ऊपर निर्भर करती हैं; वह इस प्रकार किसीको अवलम्बन करके स्थिति नहीं करतेहैं । यह विश्वरूपशृङ्खल उन्हींमें आवद्ध रहकर लम्बमानहै, वह एकमात्र शंकुस्वरूप होकर सब कुछ धारण कर रहे हैं, किन्तु वह किसीमें भी आवद्ध नहीं, उनको कोई धारण नहीं कर रहा है । वह निरवलम्ब पूर्णब्रह्म अपनी महिमा मेंही अवस्थिति करतेहैं, अपने में आपही नित्य रहते हैं; उनका कोई जनक भी नहीं और उनका कोई आश्रय भी नहीहै॥ २ ॥

११९

**सएवाधस्तात सउपरिष्टात् सपश्चात् सपुर-**

अर्थ. सुखसौभाग्य के प्रेरयितास्वरूप अति निकटस्थ जानते हैं और निष्काम होकर मनकी प्रीति से उनकी उपासना करते हैं। उनके निकट उन लोगों की कुछभी प्रार्थना नही, केवल उनको लाभ करने के लिये शुद्धबुद्धि चाहते हैं ॥ ४ ॥

१२१

स वृक्षकालाकृतिभिः परोऽन्योयस्मात् प्रपञ्चः परिवर्त्ततेऽयं । धर्म्मावहं पापनुदं भगेशं ज्ञात्वा-त्मस्थमम्टतं विश्वधाम । विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा शिवं शान्तिमत्यन्तमेति ॥ ५ ॥

'स' परमेश्वर 'वृक्षकालाकृतिभि' वृक्षकालाकृतिभ्यः वृक्षात् संसारात् कालात् आकृतेश्च 'पर.' 'अन्य' प्रपञ्चाकारस्-ह 'यस्मात्' ईश्वरात् 'अयं' 'प्रपञ्च.' संसार. 'परिवर्त्तते'। ज्ञात्वा त 'धर्म्मावह' धर्म्मस्याकरभूत 'पापनुद' पापस्य क्षयि-तार 'भगेश' भगस्य ऐश्वर्य्यस्य ईश स्वामिन आत्मस्थ सर्व्व-प्राणात्मनि स्थित 'अमृतं' अमरणधर्म्माण 'विश्वधाम' विश्व-स्याधारभूत। ज्ञात्वा च 'विश्वस्य एकं परिवेष्टितार' 'शिव' एति प्राप्नोति शान्तिम् अत्यन्तम्' ॥ ५ ॥

वह संसार. काल और साकार वस्तु सबसे ही श्रेष्ठहैं और इसीलिये भिन्नहैं जिनके कारने

१२०

यएकोऽवर्णोबहुधा शक्तियोगात् वर्णाननेकान्निहितार्थोदधाति। विचैति चान्ते विश्वमादौ सदेवः सनोबुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥ ४॥

'य' 'एक' अद्वितीय परमात्मा 'अवर्ण' निर्व्विशेष 'बहुधा' नाना 'शक्तियोगात्' 'निहितार्थं' गृहीतप्रयोजन सन्नाना 'वर्णान्' प्रयोजनपदार्थान् 'अनेकान्' 'दधाति' विदधाति प्रजाभ्य । 'आदौ' 'अन्ते' 'च' मध्ये च विश्व' यस्मिन् 'वि एति' व्याप्नोति स' 'देव' द्योतनस्वभाव विज्ञानैकरस परमेश्वर । स' 'न' अस्मान् 'शुभया' 'बुद्ध्या' 'संयुनक्तु' संयोजयतु ॥ ४ ॥

जो एक और वर्णहीन, और जो प्रजागण के प्रयोजन जानकर बहुप्रकार शक्तियोगसे विविध काम्य वस्तु विधान करतेहैं, सारा ब्रह्माण्ड आद्यन्त में जिनसे व्याप्त होरहा है वह दीप्यमान परमेश्वर, वह हमें शुभ बुद्धि प्रदान करें ॥ ४ ॥

नानावर्णो के सृजनकर्त्ता वह जो एक परमेश्वर हैं, वह आप वर्णहीन होकर भी विशुद्धसत्वज्ञानियों के निकट ज्वाज्वल्यमान प्रकाश होरहे हैं। वह इस सत्य पुरुष की धर्म्म,

है, तब वह अपनी स्वाधीनतासे भ्रष्ट होकर मृत्यु पाश में बद्ध होती है और आन्तरिक दुःसह ग्लानि भोग करता रहता है॥ पापमोचयिता ईश्वर भिन्न तब उसकी और कोई गति नहीं॥ जब वही पापाक्रान्त आत्मा अकृत्रिम अनुताप में दग्ध होकर 'ऐसा और न करेंगे' बोलकर उनके शरणापन्न होता है- तभी वह उसे पापसे मुक्त कर फिर अपने सत्पथ में समुन्नत करते हैं। यही उनकी महिमा यही उनकी करुणा है। इस पापमय दुःखमय संसार में उसी एकमात्र शुद्ध अपापविद्ध अमृत ईश्वर को अपने आत्मामें ही प्राप्त हो और उनको पाप के मोचयिता और अक्षयमुक्तिदाता जानकर जीव अत्यन्त शान्ति प्राप्त होता है॥ ५॥

## १२२

स विश्वकृद्विश्वविदात्मयोनिर्ज्ञः कालकालो गुणी सर्व्वविद्यः। प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः संसारमोक्षस्थितिबन्धहेतुः॥ ६॥

स' परमेश्वर 'विश्वकृत्' विश्वस्य कर्त्ता विश्वं वेत्तीति विश्ववित्' आत्मनो योनिरिति 'आत्मयोनिः' जानातीति 'ज्ञ' 'कालकाल' कालस्य कर्त्ता 'गुणी' विचित्रशक्तिमान् 'सर्व्वविद्य'। 'प्रधानक्षेत्रज्ञपति' प्रधान प्रपञ्च क्षेत्रज्ञोवि-ज्ञानात्मा तयोश पालयिता 'गुणेश' गुणानामीशः 'संसारमो-

सेही यह प्रपञ्च संसार परिवर्त्तित होता है। वह धर्म्मके आवह, पापके मोचयिता, ऐश्वर्य्यके स्वामी हैं। उसी सबके आत्मस्थ, अमृत, विश्व के आश्रय को, उसी मङ्गलस्वरूप एकमात्र परिवेष्टिता को जानकर जीव अत्यन्त शान्ति प्राप्त होतेहैं ॥ ५ ॥

इस जगत् संसार में जो कुछ वस्तु है, उसकी न्याय वह कुछ भी नहीं, न वह बाह्यविषय के न्याय और न अन्तरस्थ मनके न्यायहैं। वह विषय और मन सबकेही सृष्टिकर्त्ता, इस लिये वह सबसे श्रेष्ठ और सबसे भिन्न हैं। वह सत्यस्वरूप, ज्ञानस्वरूप, अनन्तस्वरूप हैं, उनके साथ किसी की भी उपमा नहीं होती। वह जैसे इस आकाशमें रहकर नियन्तारूप सारे जड़जगत् और पशु प्रकृति को नियम में रखतेहैं वैसाही वह मनुष्य के आत्मा में धर्म्मावहरूप अवस्थिति करके रात दिन धर्म्मबुद्धि प्रेरण करते हैं। जड़जगत् और पशु पक्षी नियम न जानकर नियम में बद्ध होकर कार्य्य करतेहैं, आत्मा कर्त्तव्यज्ञानके आलोक से धर्म्म के नियम को जानकर स्वाधीनभाव से धर्म्मकार्य्य साधन करता है। जब आत्मा मानसिक कुप्रवृत्ति के वशीभूत हो और धर्म्म नियम के कर्त्तव्यज्ञान के आदेश को अवहेला करके पापद्वारा आक्रान्त होता

तीति 'सर्व्वगः' 'अस्य भुवनस्य' 'गोप्ता' पालयिता । 'यः' 'ईशे' ईष्टे 'अस्य जगतः' नित्य एव' नियमेन 'न अन्य हेतु विद्यते' ईशनाय' शासनाय । 'तं' 'ह' हशब्दोऽवधारणे 'देवं परमेश्वरं आत्मनि या बुद्धि, तां प्रकाशयतीति आत्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुः 'वै' अहं 'शरणं 'प्रपद्ये व्रजामि ॥ ७ ॥

वह चैतन्यमय, मरणधर्म्मरहित और सर्व्व स्वामीरूप सम्यक् स्थिति करते हैं । वह प्रज्ञावान्, सर्व्वगामी और इस जगत् के प्रतिपालक हैं । जो इस जगत्को नित्य नियमसे रखते हैं, तद्व्यतीत विश्वशासन का और कोई हेतु नहीं । हम मुमुक्षु होकर उसी आत्मबुद्धिप्रकाशक परमेश्वरके शरणापन्न हों ॥ ७ ॥

वह हमारे आत्मामें कर्त्तव्यज्ञान धर्मबुद्धि प्रकाश करते हैं । राजा जैसे स्वाधीन प्रजाकेलिये सारे राजनियम प्रचार करते हैं धर्माविप परमेश्वर वैसेही मनुष्य के आत्मा को स्वाधीन करके उसमें धर्म के सारे नियम प्रकाश करते हैं । हम शुभबुद्धिकी आलोचना द्वारा कर्त्तव्यज्ञान के आलोक में हृदयपट पर चिरमुद्रित सारे धर्मनियम पाठ कर और तदनुयायी आचरण करके भद्र हों, साधु हों, विनयी हों, सुशील

क्षस्थितिबन्धहेतुः' संसारमोक्षस्थितिबन्धानां हेतुः कारणं॥६॥

वह विश्वकर्त्ता विश्ववेत्ता सारे आत्मा के स्रष्टा, प्रज्ञावान्, काल के कर्त्ता, गुणवान् और सर्व्वज्ञ हैं। वह जड़ क्या जीव सबके प्रतिपालक सर्व्व गुण के महेश्वर और संसार की स्थिति, बन्ध और मोक्ष के हेतु हैं ॥ ६ ॥

वह सबके स्रष्टा, सबके पाता, सबके सुहृत्, सबके प्रभु हैं। कोई वस्तु उनका शासन अतिक्रम नहीं कर सकती है। उन्हीं के नियम से जीवात्मा शरीर में बद्ध होकर ज्ञान और धर्म्म से स्वाधीन हो मुक्तिका अधिकारी हुवा है और अन्त मे उन्हीं के प्रसाद से उनका लाभ कर संसारबन्धन से मुक्त होगा ॥ ६ ॥

१२२

सतन्मयोह्यमृतईशसंस्थोज्ञः सर्व्वगोभुवनस्यास्य गोप्ता। यईशेऽस्य जगतोनित्यमेव नान्योहेतुर्व्विद्यतईशनाय। तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं मुमुक्षुर्व्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥ ७ ॥

'स' परमेश्वर 'तन्मय' चैतन्यज्योतिर्म्मय 'हि' 'अमृत' अमरणधर्म्मा ईशश्चासौ संस्थश्चेति 'ईशसंस्थ' ईश स्वामी सम्यक् स्थितिर्यस्यासौसंस्थः। जानातीति 'ज्ञ' 'सर्व्वग' गच्छ-

प्रिय और शान्त हैं। वह अनिन्दनीय, निर्लिप्त और मुक्तिके परमसेतु एवं दग्धदारुनिःसृत अग्नि के न्याय दीप्यमान हैं ॥ ८ ॥

इन्ही अति दूरस्थ एव अति निकटस्थ सर्व्वव्यापी ब्रह्म का नाम सत्य, जिस्से वह सत्यस्वरूपहैं। इन्हीं सत्यस्वरूपको अवलम्बन करके यह सारा जगत सत्य हुवाहै। वह सत्य के सत्य प्राणके प्राण, चेतन के चेतन आत्मा के आत्मा हैं।

वह एकमात्र प्रज्ञानघन; उनके अवयव नही, उनका क्षय नही उनका कोई परिणाम नही। वह अपरिवर्त्तनीय मङ्गलोद्देश्य नियम सारे स्थापन करके विश्वराज्य पालन करते हैं। इन्ही सर्व्वशक्तिमान् सर्व्वज्ञ पुरुष ने इस संसारके निर्व्वाह के लिये जिसे जिस कर्म्मका भार दियाहै, वह उसे प्राणपणसे वहन करता है, आप सबके अधिपति होकर नियन्तृरूप सर्व्वत्र वर्त्तमान होरहे हैं। उनके प्राकृतिक नियम से वद्ध होकर यथाकाल में सूर्य्य उदय होताहै, मेघ वारि वर्षण करता है वृक्ष फलवान होताहै, एवं उनके धर्म्मनियम के अनुसार से मनुष्य स्वाधीन होकर विपथगामी होने पर धर्म्मदण्डपरलोकमें दुःख करता है, उनका शरणापन्न होकर पापसे परित्राण पाताहै, पुण्यानुष्ठान करके धर्म्म के पुरस्कार से आत्मप्रसाद से पवित्र होताहै पवित्र हो उन्ही परमेश्वरप्रेम को लाभ करके संसार बन्धन से मुक्त होकर

हो ईश्वर के प्रिय हो। धर्म्मानुष्ठान द्वारा पुण्यज्योति से आत्मा के पवित्र होने पर हम सुनिर्म्मल आत्मप्रसाद लाभ करें और उसी आत्मप्रसाद से मन के सारे दुःखों की हानि हो। हम धर्म्म के अनुरोध से मानसिक प्रवृत्ति हृदिस्थित कामना के प्रतिकूल जाकर आत्मप्रसाद से जितना उन्नत हों जितना पवित्र हों, उतनाही उस पवित्रस्वरूप में हमारा अनुराग जायगा और उनके लाभ करने के लिये संसार के मृत्युपाश से मुक्ति की इच्छा करके उनके शरणापन्न होंगे। ७।

१२४

तस्य ह वा एतस्य ब्रह्मणो नाम सत्यम् । निष्कलं निष्क्रियꣳ शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम् । अमृतस्य परꣳ सेतुं दग्धेन्धनमिवानलम् ॥ ८ ॥

तस्य ह वै एतस्य ब्रह्मण' 'नाम' अभिधान सत्य' । ब्रह्मण स्वरूप दर्शयति । 'निष्कल' कला अवयवा निर्गता यस्मात् तत् निरवयव 'निष्क्रिय' अपि स्वय नियमेन सर्व्वं जगत प्रशास्ति 'शान्त' उपसंहृतसर्व्वविकार 'निरवद्य' अगर्हनीय 'निरञ्जन निर्लेप । 'अमृतस्य' मोक्षस्य प्राप्तये 'परं सेतुं' संसारमहोदधेरुत्तरणोपायत्वात् । दग्धेन्धन' अनलं' 'इव' देदीप्यमानम् ॥ ८ ॥

इन्हीं ब्रह्मका नाम सत्य। वह निरवयव नि-

सेतुं ब्रह्मात्मानं 'अहोरात्रे' सर्व्वस्य जनिमतः परिच्छेदके 'तरतः'। यथा अन्ये संसारिणः कालेन अहोरात्रादिलक्षणेन परिच्छेद्या न तथा अयं कालपरिच्छेद्य। एनं न जरा तरति प्राप्नोति तथा 'न मृत्युः' 'न' तु 'शोकः' ॥ ८ ॥

वह यह लोक-भङ्ग-निवारणार्थ सेतुस्वरूप हो सारा धारण करते हैं। यह सेतुस्वरूप परब्रह्म अहोरात्रके परिच्छेद्य नहीं एवं जरामृत्यु शोक भी इनपर अधिकार नहीं करसकता है॥ ८ ॥

सारे लोक चूर्ण न होजाय इसीलिये वह यह सब धारण कररहे हैं। वह नित्य वस्तुः वह अमुक दिन जन्मे हैं इतने दिन वर्त्तमान हैं, अमुक दिनतक रहेंगे, इस प्रकार दिन रातसे उनका परिमाण नहीं किया जाताहै। वह निर्व्विकार इसलिये जराशोक भी उनपर अधिकार नहीं कर सक्ताहै। जो कालके स्रष्टा और आश्रय एवं नियन्ता काल उनको किसप्रकार अतिक्रम करेगा। जिनके शरणापन्न होकर जरा मृत्यु शोकसे परित्राण पाया जाताहै उस अमृतस्वरूप पर जरामृत्यु किस प्रकार अधिकार करेगी॥ ८ ॥

१२६

यस्मात्पाऽपहतपाप्मा विजरोविमृत्युर्व्विशो-
कोविजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पः।

उन्नत होताहै । उनको आप कोई कर्म्म करना नही पड़ता, उनको स्वयं कोई आयास लेना नहीं पड़ता; वह निष्क्रिय और शान्त हैं । उनकी इच्छामात्र सेही यह सारा जगत् उत्पन्न हुवा है एवं उनकी एक इच्छा के वशवर्त्ती होकर सारे मिलकर, कोई बद्धभाव से, कोई स्वाधीन भाव से उनका कर्म्म सम्पादन करता है । वह संसार के कर्त्ता अथच संसार से अतीत, वह स्वयं किसी सांसारिक कर्म्म में लिप्त नही, वह निरञ्जन और निर्लिप्त हैं । वह पूर्णस्वरूप उनके स्वरूप में दोष नहीं, वह निरवद्य, अनिन्दनीय हैं । इन्ही अमृतके शरणापन्न होनेपर इनको पाकर और मृत्युभय रहता नही, वह अमृत के परमसेतु हैं । जो इनको ज्ञानचक्षु से देखपाते हैं, वह इनको सर्व्वत्र ज्वलन्त अनल के न्याय प्रकाशवान् देखते हैं ॥ ८ ॥

१२५

स सेतुर्व्विधृतिरेषां लोकानामसम्भेदाय । नैतं सेतुमहोरात्रे तरतः न जरा न मृत्युर्न शोकः । ९

'स' आत्मा सेतुरिव 'सेतु' 'विधृति' विधरणः अनेन हि सर्व्वं जगत् विधृतं । अध्रियमान हीश्वरेणेदं विश्वं विनश्येत यतस्तस्मात सेतुर्व्विधृतिः । एषां भूरादीनां लोकानां 'असम्भेदाय' अविदारणाय अविनाशायेत्येतत् । 'न एत

महान् सौभाग्य है । किन्तु उनको जानने के लिये हमारी एकान्त इच्छा, यत्न और चेष्टा आवश्यक होतीहै । तृषित मृग जैसे जल ढूंढता है वैसाही उस ध्रुव सत्य अकृत अमृत के प्रार्थी होकर उनको ढूंढ़ना चाहिये और करतलन्यस्त फल जैसा प्रत्यक्ष होता है, वैसाही उनको विशुद्ध ज्ञानद्वारा निःसंशयरूप अति निकटस्थ करके जानने की इच्छा करनी चाहिये। संयतेन्द्रिय होकर बहुत ढूंढने पर इनको अपने निर्दोष ज्योतिर्म्मय आत्मा के भीतर आत्मा के आत्मा, प्राण के प्राण सबके कारण और आश्रयरूप जानलेने से तृषार्त्त मृग जैसा जल पाकर परितृप्त होताहै, वैसाही वह परितृप्त होतेहैं, उनकी सारी कामना सिद्ध होती और भूरादि सारे लोक का सुख प्राप्त होताहै, वह ब्रह्मानन्द लाभ करके सारे आनन्द उपभोग करते हैं ॥ १० ॥

१२७

आकाशोवै नाम नामरूपयोर्निर्व्वहिता ।
ते यदन्तरा तद्ब्रह्म तदमृतम् ॥ ११ ॥

'आकाश वै ब्रह्मण' 'नाम अभिधान' आकाशइवाशरी-रत्वात् सूक्ष्मत्वाच्च स परमात्मा आकाशाख्य' । 'नामरूपयो' 'निर्व्वहिता निर्व्वोढा ते' नामरूपे यदन्तरा' यस्य अन्तरा भिन्नरूपे तत् ब्रह्म । यद्वा तद्ब्रह्म नामरूपाभ्यां विलक्षण

सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः । स सर्व्वांश्च लोकानाप्नोति सर्व्वांश्च कामान् यस्तमात्मानमनुविद्य विजानाति ॥१०॥

य' आत्मा' ब्रह्मात्मा अपहतपाप्मा' 'विजर विमृत्यु विशोकः' विजिघत्स' जिघत्सा अत्तुमिच्छा तद्रहित 'अपिपास' पिपासावर्ज्जितः 'सत्यकाम सत्यसङ्कल्प'। 'स अन्वेष्टव्य सः विजिज्ञासितव्य'। किं तस्यान्वेषणात् विजिज्ञासनाच्च स्यात् इत्युच्यते स सर्व्वान् च लोकान् आप्नोति सर्व्वान् च कामान् य त' 'आत्मान' ब्रह्मात्मान 'अनुविद्य' अन्विष्य 'विजानाति' ॥ १० ॥

जो परमात्मा पापशून्य एवं अजर अमर अशोक और क्षुत्-पिपासा-वर्ज्जित एवं सत्यकाम और सत्यसङ्कल्प हैं उनको अन्वेषण करना चाहिये एवं उनको ही विशेषरूप जानने की इच्छा करनी चाहिये। जो परमात्मा को अन्वेषण कर के जानसक्ते हैं, उनकी सकल लोकप्राप्ति होती है एवं सकल कामना सिद्ध होतीहै ॥ १० ॥

हम अपूर्ण भ्रान्त पापाक्रान्त जीव होकर जो उस पापशून्य परिशुद्ध, सत्य अक्षय स्वरूपको जानसक्तेहैं, यह हमारा

है कि वह हैं. तद्भिन्न अन्य व्यक्तिद्वारा वह किस प्रकार उपलब्ध होंगे ॥ १२ ॥

परमेश्वरका स्वरूप अदृश्य, अनिर्वचनीय, अचिंत्य है। उनको चक्षुद्वारा, अथवा वाक्यद्वारा, अथवा मनद्वारा उपलब्धि नहीं कियाजाता, उनको केवल आत्मप्रत्ययद्वारा प्राप्त हुवा जाताहै। हम अपने अपूर्ण और परतन्त्र होने में जो विश्वास करते हैं. उसके अन्तर्भूत यह विश्वास है कि एक पूर्ण और स्वतन्त्र पदार्थ हैं, क्योंकि यदि एक पूर्ण और स्वतन्त्र पदार्थ न हो, तब अपने अपूर्ण और परतन्त्र होने में विश्वास करने की कोई भूमि नही। परतन्त्र और अपूर्ण पदार्थ के अस्तित्व द्वारा एक स्वतन्त्र और पूर्ण पदार्थ का अस्तित्व समझा जाताहै। यह विश्वास स्वत सिद्ध, क्योंकि यह परीक्षा सापेक्ष नहीं। सबके आत्मा में यह स्वभाविक आत्मप्रत्यय है कि परतन्त्र और अपूर्ण पदार्थ के स्रष्टा और आश्रय एक स्वतन्त्र और पूर्ण पुरुष हैं। पीछे जब इस विषय में संशय होताहै. तभी युक्ति और विचार उपस्थित होता है। किन्तु उस विचारके पीछे भी यही सिद्धान्त होताहै कि वाक्य मनके अतीत. ज्ञानगोचर एक स्वतन्त्र पूर्णपुरुष हैं: क्योंकि जब हमारे निर्म्मल ज्ञान में उत्पहन्टर मङ्गल पुरुष प्रकाश पाते हैं तब आत्मप्रत्यय उनके अस्तित्व में विश्वास स्थापित करता है। इस आत्मप्रत्यय पर संशय करने से एक-

ब्रह्म का नाम आकाश । वह नाम रूप के निर्वहिता, एवं वही नाम रूप जिनसे भिन्न, वही ब्रह्म, वही अमृत हैं ॥ ११ ॥

मन जब ब्रह्म का वही अनन्तभाव अनुभव करता है, वाक्य तब उसे व्यक्त करतेहुये उनका नाम आकाश देतीहै; वास्तविक उनका कोई नाम नहीं और रूप भी नहीहै, नामरूपविशिष्ट यावतीय पदार्थ उन्हींसे सृष्टहोकर उन्हीके आश्रय में पालित होतेहैं ॥ ११ ॥

१२८

नैव वाचा न मनसा प्राप्तुं शक्योन चक्षुषा ।
अस्तीति ब्रुवतोऽन्यत्र कथं तदुपलभ्यते ॥१२॥

'न एव वाचा न मनसा' 'न चक्षुषा' नान्यैरपिइन्द्रियै प्राप्तुं शक्य' शक्यते केनचित् । तस्मात् 'अस्ति इति ब्रुवत' अस्तिवादिन. आगमार्थानुसारिण. श्रद्दधानात् 'अन्यत्र नास्तिकवादिनि नास्ति जगतोमूलं ब्रह्म निरन्वयमेवेदं कार्य्यमिति मन्यमाने विपरीतदर्शिनि कथं' तत् ब्रह्म 'उपलभ्यते' न कथञ्चन उपलभ्यते ॥ १२ ॥

वह वाक्यद्वारा क्या मनद्वारा क्या चक्षुद्वारा किसीसे कभी प्राप्त नहीं होते । जो व्यक्ति कहता

यन्ता, परमात्मा को साक्षात् देखते हैं, वह तब और अपने को उनसे गोपन रखने की इच्छा नहीं करते हैं ॥ १३ ॥

जो व्यक्ति पापकर्म्म में लिप्त रहता है, वह अपनेको गोपन रखने की इच्छा करता है; किन्तु यद्यपि अपनेको दूसरे के निकट अत्यन्त गोपन कियाजाय, तौभी सबके अन्तरात्मा सर्व्वद्रष्टा पुरुषके निकट कभी गोपन किया नहीं जासकता है। जो प्रकाशवान्, भूत भविष्यत के नियन्ता परमात्मा को करतलन्यस्त आमलक फलके न्याय सहजही साक्षात् देखते हैं, वह फिर किसी दोषमें लिप्त होनेकी इच्छा नहीं करते; इस लिये अपने को उनसे गोपन रखने की इच्छा भी नहीं करते हैं। मोहवश यदि वह कभी किसी दोषमें लिप्त होजाय, तो वह उनके निकट उसे गोपन रखने की इच्छा नही करते; किन्तु उस दोषसे उद्धार होनेके लिये सरल हृदयसे, सन्तापित चित्तसे उनके निकट प्रार्थना करते हैं और वह उनको उससे मुक्त करते हैं ॥ १३ ॥



बारही युक्तिकी जड़ काटनीहै, और महा भ्रममे भ्रान्तहोना पड़ता है। इससे अपने अस्तित्व में, वाह्य वस्तुके अस्तित्वमें और कार्य्यकारण के अस्तित्वमें संशय जमने से बुद्धि एकबारही विनाश प्राप्त होतीहै। जो आत्मप्रत्ययपर निर्भर नहीं करते, वह कभी ज्ञानगोचर नित्य सत्य मङ्गलस्वरूप सर्व्वव्यापी सर्व्वाश्रय सर्व्वशक्तिमान् पूर्णपुरुष पर नि संशयरूप विश्वास नहीं करसक्ते हैं, प्रति तर्कके तरङ्ग में वह अस्थिर होतेहैं और ईश्वर सहवासजनित सुनिर्म्मला शान्ति वह कभी लाभ नही करसक्ते हैं। आत्मप्रत्यय पर निर्भर करके जो व्यक्ति कहता है कि वह हैं, तद्भिन्न अन्य व्यक्तिद्वारा वह कभी भी उपलब्ध नही होतेहैं ॥ १२ ॥

१२९.

यदैतमनुपश्यत्यात्मानं देवमञ्जसा । ईशानं भूतभव्यस्य न ततोविजुगुप्सते ॥ १३ ॥

'यदा' यस्मिन् काले 'एत' 'आत्मानं' ब्रह्मात्मानं 'देव' द्योतनवन्त ईशानं' ईशितार 'भूतभव्यस्य' कालत्रयस्य 'अञ्जसा' साक्षात् 'अनुपश्यति' तदा 'तत 'तस्मादीशानात् देवात् स्वकीयात्मान 'न' 'विजुगुप्सते' विशेषेण जुगुप्सते गोपियितुमिच्छति ॥ १३ ॥

जो जब प्रकाशवान्, भूत भविष्यत के नि-

आनन्द कभी आस्वाद न किया, उनको महत् और विशुद्ध जानके उनके सहवासके उपयुक्त न हुवा. उनको अपना नियन्ता और विधाता जानकर भी उनके दिखाये हुये पुण्यपथ में कभी विचरण न किया. केवल स्वार्थपरता को चरितार्थ करनेके लिये ही जन्मभर नियुक्त रहा. तब उनको प्राप्तहोने की और क्या सम्भावना रही ॥ १ ॥

१२१

श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमेतस्तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः । तयोः श्रेय आददानस्य साधु भवति हीयतेऽर्थात य उ प्रेयोवृणीते ॥ २ ॥

'श्रेयः' नि श्रेयस 'च' 'प्रेय' प्रियतरं 'च' 'मनुष्यं' 'एत' प्राप्नुत । 'तौ' श्रेय प्रेयः पदार्थौ 'संपरीत्य' सम्यक् परिगम्य समस्तननसालोच्य गुरुलाघव 'विविनक्ति' पृथक् करोति 'धीर' धीमान् । विविच्य च 'तयो श्रेय 'आददानस्य' उपादानं कुर्वत 'साधु' शोभन शिव भवति' । 'य उ' यस्तु 'प्रेय वृणीते उपादत्ते सोऽदूरदर्शी विमूट हीयते' वियुज्यते 'अर्थात् पुरुषार्थात् पारमार्थिकात्प्रयोजनात् नित्यात्॥२

श्रेय और प्रेय मनुष्यको प्राप्त होतेहैं वह सम्यक् विवेचना करके इन दोनोंको पृथक् करते हैं । इनमेंसे जो श्रेयको ग्रहण करतेहैं. उनका

# पंचदशोऽध्यायः।

१३०

नाविरतोदुश्चरितान्नाशान्तोनासमाहितः।
नाशान्तमानसोवापि प्रज्ञानेनैनमाप्नुयात् ॥ १ ॥

'न' दुश्चरितात्' पापकर्म्मणः 'अविरत' अनुपरत 'न' अपि इन्द्रियलौल्यात् 'अशान्त' 'न' अपि 'असमाहित' अनेकाग्रमनाः' विक्षिप्तचित्त। 'न वा अपि' 'अशान्तमानस' कर्म्मफलार्थित्वात् केवलं 'प्रज्ञानेन' 'एन' ब्रह्मात्मानं 'आप्नुयात्'। यस्तु दुश्चरितात् विरतः इन्द्रियलौल्याच्च समाहितचित्त कर्म्मफलादप्युपशान्तमानसश्चाचार्य्यवान् स प्रज्ञानेन परंब्रह्म प्राप्नोति ॥ १ ॥

जो दुष्कर्म्मसे विरत नहीं हुवा, इन्द्रिय-चाञ्चल्य से शान्त नहीं हुवा, जिसका चित्त समाहित नहीं हुवा एवं कर्म्मफलकामना प्रयुक्त जिसका मन शान्त नहीं हुवा, वह केवल ज्ञान मात्रद्वारा परमात्माको प्राप्त नहीं होताहै ॥ १ ॥

प्रियतम परमात्माको जान लिया, किन्तु उनमें मन समाधान करने और उनके साथ अध्यात्म योग होने का विमल

कारी साधुर्भवति पापकारी पापोभवति। पुण्यः पुण्येन कर्म्मणा भवति पापः पापेन ॥ ३ ॥

यथाकर्त्तुं यथाचरितुं शीलमस्य सोऽयं मनुष्यः 'यथाकारी यथाचारी' सः 'तथा भवति'। 'साधुकारी साधु भवति पापकारी पाप भवति'। 'पुण्यः पुण्येन कर्म्मणा भवति पाप पापेन' ॥ ३ ॥

मनुष्य जैसा कर्म्म और जैसा आचरण करता है. उसकी वैसीही गति होतीहै, जो साधु कर्म्म करते हैं. वह साधु होतेहैं, और जो पापकर्म्म करते हैं. वह पापी होते हैं. पुण्यकर्म्म के फलसे आत्मा पवित्र होताहै और पापकर्म्म के फलसे आत्मा पापमय होताहै॥ ३ ॥

पापकर्म्म परित्याग करके और पुण्यकर्म्म का अनुष्ठान करके आत्माको पवित्र कर ईश्वर का सहवास लाभ करना चाहिये ॥ ३ ॥

१३३

यस्त्वविज्ञानवान् भवत्ययुक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वाइव सारथेः ॥ ४ ॥

मङ्गल होताहै और जो प्रेयको ग्रहण करतेहैं, वह परमार्थ से भ्रष्ट होतेहैं ॥ २ ॥

ईश्वर का पथ अवलम्बन करना श्रेय, और संसार के सुखमें निमग्नहोना प्रेय। कभी ईश्वरका पथ अवलम्बन करने में स्पृहा होतीहै, कभी सांसारिक सुख मनको आकर्षण करता है। इसमें जो ईश्वर का पथ अवलम्बन करते हैं, उनका परम मङ्गल होताहैं, और जो सांसारिक सुखमें निमग्न रहते हैं, वह कभी उस परम पवित्र ब्रह्मानन्द लाभ करनेके उपयुक्त नहीं होतेहैं। जो ईश्वरमें प्रीति करतेहैं, वह उसी परम प्रेमास्पद के अभिप्रेत कार्य्य समझ सांसारिक कार्य्य निर्व्वाह करते हैं, और जो संसार में आसक्त रहते हैं, वह सांसारिक सुख के उद्देश्य से परम मङ्गलालय ईश्वर की उपासना करते हैं। संसारासक्त स्वार्थपर लोग मनके साथ कभी यह वाक्य बोल नहीं सक्ते हैं कि "हे परमात्मन्! तुम्हारी आज्ञानुसार लोगों के हित के लिये और तुम्हारी प्रीतिके निमित्त संसारयात्रा निर्व्वाह करने में प्रवृत्त हों।" जब उत्साहपूर्व्वक यह वाक्य बोलसकोगे और तुम्हारे सारे कार्य्यका एकमात्र यही लक्ष्य होगा तब जानोगे कि तुम्हारा श्रेयको सम्यक्रूप अवलम्बन करना हुवाहै ॥ २ ॥

१२२

यथाकारी यथाचारी तथा भवति । साधु-

जो ज्ञानवान् और स्ववशचित्त हैं, उनकी सारी इन्द्रियां सारथी के वशीभूत अश्वके न्याय वशमें रहतीहैं ॥ ५ ॥

जिनकी सारी इन्द्रियाँ बुद्धिवृत्ति के अधीन हैं. वह उनको ईश्वर प्रतिष्ठित धर्म्मपथमें लेजातीहैं और उनका अतीव कल्याणसाधन करती हैं ॥ ५ ॥

१२५

यस्त्वविज्ञानवान् भवत्यमनस्कः सदाऽशुचिः ।
न स तत् पदमाप्नोति संसारञ्चाधिगच्छति ॥६॥

'य तु अविज्ञानवान् भवति' 'अमनस्क' अप्रगृहीतमनस्क सततएव 'सदा अशुचि.' । 'न स' 'तत्' ब्रह्म यत् परं 'पदं आप्नोति संसार च अधिगच्छति ॥ ६ ॥

जो अज्ञ और अवशचित्त एवं सर्व्वदा अशुचिहैं. वह वह ब्रह्मपद प्राप्त नही होते. किन्तु संसारगतिकोही प्राप्त होतेहैं ॥ ६ ॥

जो ईश्वरका विशुद्ध स्वरूप नही जानते. जो अपने मन को अपने वश मे नहीं रखसके, जो पापचिन्ता. पापालाप पापानुष्ठान द्वारा सर्व्वदा अपवित्र रहते हैं. वह संसार के

'यः तु' 'अविज्ञानवान्' अविवेकी 'भवति' 'अयुक्तेन' अप्रगृहीतेन 'मनसा सदा' युक्तोभवति। 'तस्य' अकुशलस्य 'इन्द्रियाणि' 'अवश्यानि' अशक्यनिवारणानि 'दुष्टाश्वा' अदान्ताश्वा 'इव' 'सारथे' भवन्ति॥ ४॥

जो अविवेकी और जिसका मन अवशीभूत है उसकी सारी इन्द्रियाँ सार्थी के दुष्ट अश्व के न्याय वशमें नहीं रहतीं॥ ४॥

मन अपने वशमें न रहने से उस दुर्भाग्य पुरुष को धर्म्मपथसे विपथगामी करता है और कण्टकमय पापारण्य में डालकर उसे अशेष यन्त्रणाग्रस्त करता है। अतएव किसी प्रकार मन और इन्द्रियों को बुद्धिवृत्ति के अवशीभूत और धर्म्मशासन के वहिर्भूत न होने देना चाहिये॥ ४॥

१३४

यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा।
तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वाइव सारथेः॥ ५॥

'यः' 'तु' पुन पूर्व्वोक्तविपरीतः भवति' 'विज्ञानवान्' विवेकवान् युक्तेन मनसा' प्रगृहीतमना 'सदा' 'तस्य इन्द्रियाणि' 'वश्यानि प्रवर्त्तयितु निवर्त्तयितु' वा शक्यानि 'सदश्वा इव सारथे'॥ ५॥

ग्रहवान्' प्रगृहीतमनाः 'नर' विद्वान् । 'स' 'अध्वनः' संसार-गते 'पार' परमेवाधिगन्तव्यं 'प्राप्नोति' 'तत्' 'विष्णोः' व्यापन-शीलस्य ब्रह्मणः परमात्मनः 'परमं' प्रकृष्ट 'पदं' स्थान ॥ ८ ॥

विज्ञान जिनका सारथि और मनोरूप रज्जू जिनके वशीभूत,वह संसारपार सर्व्वव्यापी पर-ब्रह्म का परम स्थान प्राप्त होतेहैं ॥ ८ ॥

जो अपने मनको ज्ञान और धर्म्मके वशीभूत करतेहैं वह संसार के दुर्ज्जय मोहसे मुक्त होकर सर्व्वव्यापी परब्रह्म को लाभ करते हैं ॥ ८ ॥

१३८

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्त सूरयः । दिवीव चक्षुराततं ॥ ९ ॥

'तत्' 'विष्णो' व्यापनशीलस्य ब्रह्मण 'परमं' उत्कृष्ट 'पदं' स्थानं 'सदा' सर्व्वदा 'पश्यन्ति' 'सूरय' ब्रह्मविद. । 'दिवि आकाशे 'इव' यथा 'आततं' विस्तृत वस्तुजात 'चक्षु.' विरोधाभावेन विशद पश्यति ॥ ९ ॥

आंख जैसे आकाशमें विस्तृत वस्तु को दे-खती है. ब्रह्मवित् वैसाही सर्व्वव्यापी परब्रह्म के उस परम स्थानका सर्व्वदा दर्शन करतेहैं॥९॥

कुटिल पथमेंही भ्रमण करते हैं, संसार के पार जो अभय-पदहै, उसे प्राप्त नहीं होतेहैं ॥ ६ ॥

१३६

यस्तु विज्ञानवान् भवति समनस्कः सदाशुचिः ।
सतु तत् पदमाप्नोति यस्मात् भूयोन जायते॥७॥

'यः तु विज्ञानवान् भवति' 'समनस्कः' युक्तमनाः 'सदाशुचिः'। 'सः तु तत्पदं आप्नोति' 'यस्मात्' आप्तात् पदात् प्रच्युतः सन् 'भूयः' पुनः 'न जायते' संसारे ॥ ७ ॥

जो ज्ञानवान् स्ववश और सर्व्वदा शुद्धचित्त है, वह वह ब्रह्मपद प्राप्त होतेहैं, जिससे उनको फिर प्रच्युति नहीं होती ॥ ७ ॥

जो धर्म्मको आश्रय करके विशुद्धचित्त होतेहैं, धर्म्म उनका परमबन्धु होकर उनको ब्रह्मरूप निकेतनमें लेजाताहै, जहां से उनको फिर प्रच्युति होकर अधोगति नहीं होती, किन्तु अनन्त उन्नतिही वह लाभ करते रहते हैं ॥ ७ ॥

१३७

विज्ञानसारथिर्यस्तु मनःप्रग्रहवान्नरः । सो-ऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदं ॥ ८ ॥

'यः तु' 'विज्ञानसारथिः' विज्ञानं सारथिर्यस्येति 'मनःप्र-

जितना जो लोग ज्ञान धर्म्म की सहायता से ब्रह्मानन्द उपभोग करेंगे, उतनीही उत्कृष्ट गति होगी। इसलिये यहाँ रहकर युक्तमना और पवित्र हो ईश्वरके साथ सम्बन्ध निबद्ध करना चाहिये: उत्कृष्ट गति प्राप्त होनेका और दूसरा उपाय नहीं ॥ १० ॥



# षोडशोऽध्यायः ।

१४०

शान्तोदान्तउपरतस्तितिक्षुः समाहितोभूत्वा आत्मन्येवात्मानं पश्यति ॥ १ ॥

'शान्त' इन्द्रियक्षोभात् उपशान्त 'दान्त' युक्तमना, उपरत, विनिर्मुक्त 'तितिक्षु' द्वन्द्वसहिष्णु, एकाग्ररूपेण 'समाहित भूत्वा आत्मनि' जीवात्मनि 'एव 'आत्मानं परमात्मान स्वरूपेण 'पश्यति' ब्रह्मवित् ॥ १ ॥

ब्रह्मविन् लोग शान्त, दान्त, उपरत तितिक्षु और समाहित होकर अपनेमेंही परमात्मा को देखते हैं ॥ १ ॥

एक ओर सांसारिक सुखकी कामना दूसरी ओर ईश्वर लाभकी स्पृहा। जितनी सांसारिक सुखकी कामना खर्व होती

इस आकाशस्थ दीर्घप्रस्थ में विस्तृत सारी वस्तु जैसे हम आंख खोलतेही देख लेते हैं, वैसाही परब्रह्म को ईश्वर परायण धीर लोग एकाग्रचित्त होकर विशुद्ध ज्ञाननेत्र द्वारा अपने २ आत्माके भीतर दर्शन करते हैं। क्योंकि आत्मरूप उज्ज्वल कोषही सर्व्वव्यापी परब्रह्म का परम स्थान, प्रत्येक मनुष्य का आत्माही उनका प्रकृष्ट आसन है ॥ ९ ॥

१२९

आनन्दानाम ते लोकाअन्धेन तमसावृताः । ताꣳस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति अविद्वाꣳसोऽबुधोजनाः॥१०॥

'आनन्दा' अनानन्दा असुखा 'नाम ते लोका' 'अन्धेन' अदर्शनलक्षणेन 'तमसा' आवृता' तमसा अज्ञानेन आवृता व्याप्ता । 'तान्' लोकान् 'ते' 'प्रेत्य' मृत्वा 'अभिगच्छन्ति' अभियन्ति। के ये 'अविद्वांस' ब्रह्मावगमवर्ज्जिता 'अबुधः' अबुधा दुर्बुद्धयोऽयत्नमनस 'जना' ॥ १० ॥

दुर्बुद्धि अज्ञानलोग मृत्युके पीछे उन सारे लोकों का प्राप्त होतेहैं, जो आनन्दशून्य और निविड़ अन्धकार से आवृत हैं ॥ १० ॥

जिन्होंने इस भूलोक मे ज्ञान और धर्म्म उपार्ज्जनमें अवहेला करके पवित्र ब्रह्मानन्द उपभोग न किया, मृत्यु केपीछे उनको ज्ञानमय आनन्दमय लोकसे बहुत दूर रहना होगा।

'विपाप.' विगतपाप 'विरज.' विगतचित्तमल. 'अविचिकित्स.' करतलन्यस्तामलकवत् अस्तिब्रह्मेति निश्चितमति 'ब्राह्मणाः' 'भवति' ॥ २ ॥

पाप इनको स्पर्श नहीं करसक्ता. यह सारे पाप को अतिक्रम करते हैं. पाप इनको सन्ताप नहीं देसक्ता. यह सारे पाप के सन्तापक होते हैं। यह निष्पाप. निर्मलचित्त और परब्रह्म की सत्तामें निःसंशय होकर ब्रह्मोपासक होतेहैं।२।

जो ज्ञाननेत्र को उस ब्रह्मरूप लक्ष्य पर एक भाव रख कर धर्मपथ से पदचारणा करते हैं, उनको पाप स्पर्श व आ-श्रय नहीं करसक्ता है । वह पाप तापसे मुक्त होकर ब्रह्मो-पासक ब्राह्मण होतेहैं ॥ २ ॥

१४२

समोदते मोदनीयꣳ हि लब्ध्वा । तरति शोकं तरति पाप्मानं गुहाग्रन्थिभ्योविमुक्तोऽमृतोभवति ॥ ३ ॥

'स' विद्वान् 'मोदते' 'मोदनीयं' रमणीयं ब्रह्म हि लब्ध्वा। 'तरति शोकं' मनस्सन्ताप अतिक्रान्तोभवति 'तरति पाप्मानं' 'गुहाग्रन्थिभ्य' हृदयाज्ञानमोहग्रन्थिभ्यः. 'विमुक्त' सन् 'अमृतः भवति' ॥ ३ ॥

है, उतनीही ईश्वरलाभ की स्पृहा प्रदीप्त होती रहती है। ईश्वर स्पृहा प्रदीप्त होनेपर बुद्धि तब उनको ढूंढतीहै और ढूंढकर जब उस पूर्णब्रह्मको प्राप्तहोतीहै, तब उनको सर्वत्र परिपूर्ण देखती है। ब्रह्मवित् लोग ज्ञानके प्रसाद से विशुद्ध होकर उस सत्यके सत्य, प्राणके प्राण, चेतन के चेतन, मङ्गल-स्वरूपको अपने भीतर अपने आत्मामेंही देखते हैं और कृतार्थ होकर परम पवित्र ब्रह्मानन्द उपभोग करते हैं। वह पूर्ण-पुरुष हमारे किसीके पाससे दूर नहीं हैं, जहां हमारे आत्मा वहांही वह स्थित करते हैं, सारे भूत, सारे लोक, सारे जीव उनकेही क्रोड़में आश्रित होकर रहते है। जितने दिन ज्ञान-नेत्र प्रस्फुटित नहीं होते, उतने दिन लोग उनको दूरस्थ समझते हैं, किन्तु जिनका ज्ञाननेत्र प्रकाशित हुवाहै, वह शान्त दान्त उपरत तितिक्षु और समाहित होकर अपने आत्मा मे ही उनको देखते हैं ॥ १ ॥

१४१

नैनं पाप्मा तरति सर्व्वं पाप्मानं तरति। नैनं पाप्मा तपति सर्व्वं पाप्मानं तपति। विपापोवि-रजोऽविचिकित्सोब्राह्मणोभवति ॥ २ ॥

'न' 'एनं' साधकं 'पाप्मा' पाप 'तरति' प्राप्नोति अयन्तु 'सर्व्वं पाप्मानं' 'तरति' अतिक्रामति। 'न' च 'एनं पाप्मा' 'तपति' तापयति अयं 'सर्व्वं पाप्मानं' 'तपति' तापयति। स

विच्छिन्न होना न चाहिये, शुभकर्मसे विच्छिन्न होना न चाहिये ॥ ४ ॥

सत्य कथा, सत्य व्यवहार, ब्राह्मधर्म्म का जीवन है । जो सत्यस्वरूप ब्रह्मको लाभ करने की इच्छा करते हैं, वह कभी सत्यसे विच्छिन्न न होंगे। ब्रह्मपरायण ब्रह्मनिष्ठ सद्भाव और साधुभाव से सर्वदा उस धर्म्माविह मङ्गलमय के प्रतिष्ठित धर्म्मानुष्ठान में तत्पर रहेंगे । धर्म्मानुष्ठान व्यतीत हृदय पवित्र नहीं होता, ईश्वर का प्रसाद लाभ नहीं होता, ब्रह्म-ज्ञान प्रकाश नहीं पाताहै । ईश्वर की मङ्गल इच्छा के साथ अपनी साधु इच्छा का योग करके उनके आदिष्ट संसार के हितसाधनकार्य्यमें प्रवृत्त न रहने से उनका मङ्गल भाव हम ग्रहण नहीं करसक्ते हैं । इसलिये शुभ कर्म्म से विच्छिन्न न होना चाहिये ॥ ४ ॥

१४४

सत्यं वद । समूलोवा एषपरिशुष्यति योऽनृत-मभिवदति ॥ ५ ॥

'सत्य' सत्यवचनं 'वद' । 'समूल.' सह मूलेन 'वै' 'एष' परिशुष्यति' शोषमुपैति 'य' 'अनृतं' अयथाभूतार्थं अभि-वदति' ॥ ५ ॥

सत्य कहो, जो मिथ्या कहताहैं, वह जड़से सूख जाताहै ॥ ५ ॥

वह आनन्दनीय परब्रह्म को लाभ करके आनन्दित होतेहैं वह शोकसे उत्तीर्ण होते हैं वह पापसे उत्तीर्ण होतेहैं और सारी हृदयग्रंथि से विमुक्त होकर अच्युत होतेहैं ॥ ३ ॥

सबसे श्रेष्ठ, मन के एकमात्र तृप्तिकर पदार्थ परब्रह्म को लाभ करके तद्गतप्राण ब्रह्मज्ञलोग अनिर्वचनीय सुख सम्भोग करते हैं । जिन्होंने परब्रह्म को लाभ किया है वह उनकी इच्छानुसार सांसारिक कर्म्म निर्व्वाह करतेहैं, फलाकांक्षाशून्य होकर उनके प्रतिष्ठित धर्म्मपथमें विचरण करते रहतेहैं और स्वार्थपरता को विसर्जन कर उनका प्रिय कार्य्य साधन करने में यत्नशील रहते हैं । इसलिये वह शोकसे उत्तीर्ण होतेहैं । पापसे उत्तीर्ण होतेहैं और संसार के मोहपाशसे विमुक्त होकर चिरन्तन परब्रह्म में नित्यकाल अवस्थिति करते हैं ॥ ३ ॥

१४३

सत्यान्न प्रमदितव्यं धर्म्मान्न प्रमदितव्यं कुशलान्न प्रमदितव्यं ॥ ४ ॥

'सत्यात्' न 'प्रमदितव्यं विच्छेत्तव्यं' अनृतं न वक्तव्य धर्म्मात् न प्रमदितव्य' 'कुशलात् आत्मरक्षार्थात् मङ्गलयुक्तात् कर्म्मणः न प्रमदितव्य ' ॥ ४ ॥

सत्य से विच्छिन्न होना न चाहिये धर्म से

होकर सत्यपथ में, धर्मपथमें, कल्याणपथमें पद निक्षेप करचलें तो छिन्नशिरा होने पर भी उनके अमृतनिकेतन में जीवन लेकर उपनीत होसक्ते हैं ॥ ६ ॥

१४६

श्रद्धया देयं । अश्रद्धया अदेयं ॥ ७ ॥

यत् किञ्चित् देयं तत् 'श्रद्धया' एव 'देयं दातव्यं' । 'अश्रद्धया अदेयं' ॥ ७ ॥

श्रद्धा के साथ दान करना चाहिये, अश्रद्धा के साथ दानकरना उचित नहीं ॥ ७ ॥

शोकाविष्ट होकर दान करना न चाहिये, किन्तु श्रद्धा के साथ दान करना उचित है ॥ ७ ॥

१४७

मातृदेवोभव पितृदेवोभव आचार्य्यदेवोभव ॥८॥

माता देवोयस्य स मातृदेव त्वं 'मातृदेव' 'भव' । एवं 'पितृदेव भव' 'आचार्य्यदेव भव' ॥ ८ ॥

माता को देवतुल्य, पिताको देवतुल्य, आचार्य्य को देवतुल्य जानो ॥ ८ ॥

जो पिता माता इस पृथ्वीमें ईश्वर के मङ्गलरूप के प्रति रूप होकर उसके प्रतिनिधि स्वरूप हमें स्नेहपूर्वक रक्षण

सत्यही ब्रह्म, सत्यही धर्म्मका मूल है; इसलिये ब्रह्मपरायण साधुलोग सत्यव्रत होकर सत्य बात कहेंगे और सत्य व्यवहार करेंगे ॥ ५ ॥

१४५

धर्म्मं चर। धर्म्मात् परं नास्ति। धर्म्मः सर्व्वेषां भूतानां मधु ॥ ६ ॥

'धर्म्मं' 'चर' आचर । 'धर्म्मात् परं नास्ति' धर्म्मेण हि सर्व्वं नियम्यन्ते । 'धर्म्मः' सर्व्वेषां नियन्ता प्राणिभिरनुष्ठीयमानस्तथ्य 'सर्व्वेषां भूतानां' उपकारकत्वेन 'मधु' ॥ ६ ॥

धर्माचरण करो, धर्मसे परे और कुछ नहीं, धर्म सबकेही लिये मधुस्वरूप है ॥ ६ ॥

कर्त्तव्य साधन का नाम धर्म्म। अपने प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, माता पिता के प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, स्त्री पुत्रके प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, प्रतिवासी और बन्धुओं के प्रति कर्त्तव्यकर्म्म, प्रभु के प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, दीन दरिद्र निराश्रयके प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, अपने देशके प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, ईश्वर के प्रति कर्त्तव्य कर्म्म, इन्हीं सारे कर्त्तव्यसाधन का नाम धर्म है। जिस देश में, जिस काल में, जो कर्म्म करना हमारा कर्त्तव्य है, वही कर्म करने का आदेश हमारे प्रत्येक की शुभबुद्धि में वह अनुक्षण प्रेरण करते हैं, हम उनके उन्हीं सारे आदेशों के नितान्त वशवर्त्ती

आचरितानि 'तानि' एव 'त्वया' 'उपास्यानि' नियमेन कर्त्त-व्यानि 'नो इतराणि' विपरीतानि ॥ १० ॥

हम जो सारे सदाचार करते रहतेहैं, तुम उन सारों का अनुष्ठान करो, इसके भिन्न और कर्मका अनुष्ठान न करना ॥ १० ॥

ब्रह्मवित् आचार्य्य उपदेश करते हैं, कि हम जो सब स-दुपदेश प्रदान करतेहै और जिन सारे सदाचारों के अनुष्ठान करते हैं. उनके अनुवर्त्ती हो, असत् लोगोंके दृष्टान्तसे असत् कर्म्ममें प्रवृत्त न होना ॥ १० ॥

१५०

एतैरुपायैर्यतते यस्तु विद्वान् तस्यैष आत्मा विशते ब्रह्मधाम ॥ ११ ॥

एतै उपायै' पूर्व्वोक्तैर्हेयोपादेयै 'यतते' प्रयत्नं करोति मुमुक्षु सन् 'य तु' 'विद्वान् ब्रह्मवित् । 'तस्य' विदुष· 'एष आत्मा' 'विशते' संप्रविशति 'ब्रह्मधाम' आश्रय ॥ ११ ॥

जो ब्रह्मवित् इस समुदाय उपायद्वारा ब्रह्म-प्राप्तिका यत्न करते हैं. उनका आत्मा ब्रह्मरूप निकेतन में प्रविष्ट होताहै ॥ ११ ॥

जो ब्रह्मवित् सत्य को अवलम्बन करके. धर्म के अनुगत

और पालन करते हैं और जिस सद्गुरुके उपदेश द्वारा हमने अज्ञानअन्धकारसे मुक्त होकर अजर अमर अभय निरतिशय ब्रह्म को लाभ कियाहै, उनके प्रति कृतज्ञ होकर श्रद्धा और भक्ति करनी चाहिये ॥ ८ ॥

१४८

यान्यनवद्यानि कर्म्माणि तानि सेवितव्यानि नो इतराणि ॥ ९ ॥

'यानि' 'अनवद्यानि' अनिन्दितानि 'कर्म्माणि' तानि सेवितव्यानि' त्वया । 'नो' 'इतराणि' निन्दितानि कर्त्तव्यानि ॥९॥

जो सब कर्म कल्याणकर हैं, उनका अनुष्ठान करना चाहिये, अकल्याणकर कर्मों का अनुष्ठान करना न चाहिये ॥ ९ ॥

सकल मङ्गलालय परमेश्वरके शुभाभिप्रायको लक्ष्य करके शुभाकाङ्क्षी होकर शुभकर्म्म का अनुष्ठान करना चाहिये, अशुभकर्म्मका अनुष्ठान करना उचित नहीं ॥ ९ ॥

१४९

यान्यस्माकꣳ सुचरितानि तानि त्वयोपास्यानि नो इतराणि ॥ १० ॥

'यानि' 'अस्माकं' आचार्य्याणां 'सुचरितानि' शोभनानि

परस्तात् । तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥ १३ ॥

'वेद' जाने अहं एत' 'पुरुष 'पूर्णं 'महान्त' 'आदित्यवर्णं' प्रकाशरूपं 'तमस ' अज्ञानात् 'परस्तात्'। 'तं एव विदित्वा' 'मृत्युं' 'अति एति' अत्येति अतिक्रामति अस्मात् न अन्य पन्था 'विद्यते' 'अयनाय' परमपदप्राप्तये ॥ १३ ॥

हमने इस तिमिरातीत ज्योतिर्मय महान् पुरुष को जानाहै, साधक केवल उन्हींको जान कर मृत्युको अतिक्रम करतेहैं, इसके भिन्न मुक्ति प्राप्त होनेका और कोई पथ नहीं ॥ १३ ॥

इसी तिमिरातीत ज्योतिर्मय महान् पुरुष को जानकर साधक मृत्युको अतिक्रम करतेहैं, वह अनन्तकाल उसी ज्ञानमय, प्रेममय पुरुष के सहचर अनुचर रहकर परमानन्द उपभोग करते हैं। उनके शरणापन्न हुये बिना मुक्तिप्राप्ति का और दूसरा उपाय नही ॥ १३ ॥

१५३

एतज्ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं नातः परं वेदितव्यं हि किञ्चित् ॥ १४ ॥

यस्मात् ब्रह्मज्ञानानन्तर परमपुरुषार्थसिद्धि तस्मात् ए-

होकर, शुभकर्म का अनुष्ठान कर, माता पिता आचार्य्य की भक्ति कर, ब्रह्मप्राप्ति का यत्न करते हैं; उनका आत्मा ब्रह्मस्वरनिकेतन में प्रविष्ट होता है। वह ब्रह्म को लाभ करके उनके साथ नित्य सहवासजनित भूमानन्द उपभोग करते हैं ॥ ११ ॥

१५१

शृण्वन्तु विश्वेऽमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः ॥ १२ ॥

'शृण्वन्तु' 'विश्वे' सर्व्वे 'अमृतस्य' ब्रह्मण 'पुत्रा.' ये 'धामानि दिव्यानि' रमणीयानि 'आतस्थु' अधितिष्ठन्ति ॥ १२ ॥

हे दिव्यधामवासी सब अमृत के पुत्रो ! तुम श्रवण करो ॥ १२ ॥

प्रात काल के सूर्य्यके प्रकाशके न्याय अद्भुत अमृत ब्रह्मको अन्तर में लाभ करके नवोत्साह से पूर्णहो ब्रह्मवादी कहते हैं कि, हे अमृत पुरुष के पुत्रो ! द्युलोक और भूलोकवासी देव और मनुष्यो ! सुनो, हमने तिमिरातीत ज्योतिर्मय महान् पुरुष को जाना है ॥ १२ ॥

१५२

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः

ऋषिलोग इन्हें सम्यक् प्राप्त हो ज्ञानद्वारा तृप्त होतेहैं. आत्मा की उन्नति लाभ करते हैं. एवं विषय से अनासक्त और प्रशान्तचित्त होतेहैं। वही युक्तात्मा ऋषिलोग सर्व्वव्यापी परमात्मा को प्राप्त होकर सबमें प्रविष्ट होतेहैं ॥ १५ ॥

जिन धीरपुरुषों ने ज्ञानद्वारा उस सत्यपुरुषको जानाहै, प्रीतिद्वारा उनके मङ्गलभाव की अर्च्चना की है, एवं उनकी मङ्गल इच्छाके साथ अपनी साधु इच्छाको युक्तकर युक्तात्मा हुयेहैं, वह उस सर्वगत सकल मङ्गलालय का सहवास लाभ करके सबमे प्रविष्ट हुये हैं एवं सबके बीच में उसी प्रेममय अमृतमय को देखते हैं ॥ १५ ॥

१५५

विज्ञानात्मा सह देवैश्च सर्व्वैः प्राणाभूतानि संप्रतिष्ठन्ति यत्र। तदक्षरं वेदयते यस्तु सौम्य ससर्वज्ञः सर्वमेवाविवेश ॥ १६ ॥

'विज्ञानात्मा' सह' देवै च' इन्द्रियै सर्व्वैः' 'प्राणाः' 'भूतानि' पृथिव्यादीनि 'संप्रतिष्ठन्ति यत्र' यस्मिन् अक्षरे ब्रह्मणि। 'तत् अक्षरं' ब्रह्म वेदयते जानाति 'य तु सौम्य' 'स सर्व्वज्ञ सर्व्वं एव' आविवेश आविशति ज्ञानेन ॥ १६ ॥

तत्' ब्रह्म 'नित्य एव' ज्ञेय'। आत्मनि संतिष्ठतीति 'आत्मसंस्थं' 'न अत परं वेदितव्यं हि किञ्चित्' अस्ति॥ १४॥

जो परमात्मा अपनेमेंही नित्य स्थिति करते हैं, वही जाननेके योग्य हैं, उनसे परे जानने के योग्य और कोई पदार्थ नहीं ॥ १४ ॥

वह सबके आश्रय, वह चिरकाल अपनेमेंही आप स्थिति करतेहैं। उनको ढूंढना चाहिये और उनकोही जानना चाहिये, उनको जान लेने से सब जाननेकी समाप्ति होतीहै, उनसे परे जानने की वस्तु और कुछ नही॥ १४॥

१५४

संप्राप्यैनमृषयोज्ञानतृप्ताः कृतात्मानोवीतरागाःप्रशान्ताः। ते सर्व्वगं सर्व्वतः प्राप्य धीरायुक्तात्मानः सर्व्वमेवाविशन्ति ॥ १५ ॥

'संप्राप्य समवगम्य 'एन' परमेश्वरं 'ऋषय.' दर्शनवन्त 'ज्ञानतृप्ता' ज्ञानेन तृप्ता 'कृत.त्मान' संस्कृतात्मान वीतरागा' विगतरागादि दोषा 'प्रशान्ता' इन्द्रियचाञ्चल्यरहिता। 'ते' एव 'सर्व्वग' सर्व्वव्यापिन 'सर्व्वत' सर्व्वत्र प्राप्य' 'धीरा' विवेकिन. 'युक्तात्मान' समाहितस्वभावा 'सर्व्वं एव' 'आविशन्ति प्रविशन्ति ज्ञानेन॥ १५॥

**इस असीम आकाश मे जो अमृतमय ज्योतिर्मय पुरुष हैं, जो सब जानते हैं, इस आत्मा मे जो अमृतमय तेजोमय पुरुषहैं, जो सब जानते है, साधक केवल उन्हींको जानकर मृत्यु को अतिक्रम करतेहैं, उसके भिन्न मुक्तिप्राप्तिका और दूसरा उपाय नहीं ॥ १७ ॥**

ईश्वर के दो कार्य्य महान्; एक हमारे सम्मुख ग्रहसूर्य-नक्षत्र-मण्डित असीम आकाश, दूसरा, हमारे भीतर उन्नतिशील यह चिरजीवी आत्मा। आत्मा स्थूल भी नहीं, अणु भी नहीं किन्तु वह क्याही सारवान् वस्तु ! एक बिन्दु आत्मा असीम आकाश दर्शन करताहै एक बिंदु आत्माके ऊपर मानो सारा आकाश अवलम्बित होरहा है। आत्मा न होता तो और कुछ भी न होता—आत्माके अभावसे शत २ सूर्य्य अन्धकारमय आत्माके उदयसेही सारी वस्तु ज्योतिष्मान होती है। बाहर आकाश, भीतर आत्मा दोनोंही उस 'अणोरणीयान् महतोमहीयान्' अनन्त पुरुष के आदर्श, इन दोनोंमें ही उनका आविर्भाव। असीम आकाश में वह वर्त्तमान फिर हिरण्मय आत्मा में भी उनका सिंहासन। भीतर बाहर वह प्रकाशरूप होरहेहैं। जब निभृतालय में जातेहैं, वहां साक्षी रूप उनको देखतेहैं जब कर्मक्षेत्र में गमन करते हैं, तब दे-

हे प्रिय शिष्य! जीव,सारी इन्द्रियां समस्त प्राण, और सारे भूत जिनमें स्थिति करते हैं उन्हीं अविनाशी परमात्मा को जो जानते हैं वह सब जानते हैं और सबमें प्रवेश करते हैं ॥ १६ ॥

जीव, इन्द्रिय प्राण, समुदाय वस्तु जिनकी इच्छासे उत्पन्न हुई हैं और जिनकी इच्छा में स्थिति करती हैं, उन्हीं अविनाशी पुरुष को जो जानते हैं, उनका संशय छिन्न होता है और वह सबके बीचमें प्रविष्ट होकर सबमेंही मङ्गलमय अमृत पुरुष को देखते हैं ॥ १६ ॥

१५६

यश्चायमस्मिन्नाकाशे तेजोमयोऽमृतमयः पुरुषः सर्व्वानुभूः । यश्चायमस्मिन्नात्मनि तेजोमयोऽमृतमयः पुरुषः सर्व्वानुभूः । तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ॥ १७ ॥

'य च अयं अस्मिन् आकाशे' 'तेजोमय' चिन्मात्रप्रकाशमय 'अमृतमय' अमरणधर्म्मा 'पुरुष' सर्व्वं मनुभवतीति 'सर्व्वानुभू'। 'यः च अयं अस्मिन् आत्मनि तेजोमय अमृतमय पुरुष सर्व्वानुभू'। 'त एव विदित्वा' मृत्युं' 'अति-एति' अत्येति अतिक्रामति। 'न अन्य पन्था विद्यते अयनाय' ॥ १७ ॥

जो विद्या हमें ब्रह्मके निकट लेजातीहै, वह यही उपनिषत् है। उपनिषत्ही इस ब्राह्मधर्म्मके प्रथम खण्डमें उक्त हुई; इनके उपदेशके अनुवर्त्ती होकर श्रद्धावान् मुमुक्षुलोग परमपद लाभ करेंगे ॥ १८ ॥

———:०:———

ओँ आप्यायन्तु ममाङ्गानि वाक् प्राणश्चक्षुः श्रोत्रमथोबलमिन्द्रियाणि च सर्व्वाणि सर्व्वं ब्रह्मौपनिषदम् । माहं ब्रह्म निराकुर्य्यां मा मा ब्रह्म निराकरोदनिराकरणमस्त्वनिराकरणं मेऽस्तु । तदात्मनि निरते यउपनिषत्सु धर्म्मास्ते मयि सन्तु ते मयि सन्तु ॥

ओँ शान्तिः शान्तिः शान्तिः हरि ओँ ।

स्वावयवपाटवपूर्वकं स्वस्मिन्नौपनिषद्धर्मावस्थितिसिद्धार्थं मन्त्रमाह। 'वाक्प्राणः चक्षुः श्रोत्र अथोबल इन्द्रियाणि च' एतानि सर्वाणि 'मम' उपासकस्य 'अङ्गानि' 'औपनिषदं' उपनिषत्प्रतिपाद्य 'सर्वं' सर्वान्तर्यामि 'ब्रह्म' 'आप्यायन्तु'। 'अहं' 'ब्रह्म' 'मा' 'निराकुर्य्यां' न त्यजेयं। 'ब्रह्म' 'मा' मामुपासकं 'मा निराकरोत्' नात्यजत्। ब्रह्मणः 'अनिराकरणं' स्वरूपतिरस्काराभाव 'अस्तु' 'मे' मत्कर्तृकं 'अनिराकरणं' 'अस्तु'। इह 'तदात्मनि' परमात्मनि 'निरते' नितरां रममाणे 'मयि'

खते हैं कि वह कर्माध्यक्षरूप सारी घटनाओं को नियमित करते हैं। वह विषयराज्यके जैसे राजा, वैसेही आत्माकेभी अधीश्वर हैं। वह धर्मराज्य में आत्मसिंहासन पर रहकर, पापको दमन करके और पुण्यका पुरस्कार देकर अपनी ओर सबको आकर्षण करतेहैं। उनकी करुणा विस्तृत आकाशमें, उनकी करुणा निभृत आत्मा में,—वह वृष्टि देकर पृथिवी को शीतल करते हैं, वह अमृत सिञ्चन करके आत्माको तृप्तकरते हैं। उनके शरणापन्न होकर हम मृत्यु को अतिक्रम करते हैं, और अमृत होकर उनके सहवास में पवित्र आनन्द उपभोग करते हैं ॥ १७ ॥

१५७

उक्ता तउपनिषत् ब्राह्मीं वाव तउपनिषद-मब्रूमेत्युपनिषत ॥ १८ ॥

उपनिषदं श्रुतवति शिष्ये आचार्य्यआह उक्तेति। 'उक्ता' अभिहिता 'ते' तवमस्वन्धे 'उपनिषत्'। कापुन सेत्याह 'ब्राह्मी' ब्रह्मण परमात्मन इय 'वाव' एव 'ते' तव 'उपनिषदं' 'अब्रूम'। 'इति उपनिषत्' अवधारणार्थ' ॥ १८ ॥

तुम्हारे निकट उपनिषद् उक्त हुई ब्रह्म-सम्बन्धीय उपनिषद्ही हमने तुमसे कहीहै यही उपनिषत्. यही उपनिषत् है ॥ १८ ॥

# ब्राह्मधर्म्मबीजम्।

१ ओं ब्रह्म वा एकमिदमग्र आसीत् नान्यत् किञ्चनासीत्। तदिदं सर्व्वमसृजत्।

२ तदेव नित्यं ज्ञानमनन्तं शिवं स्वतन्त्रं निरवयवमेकमेवाद्वितीयं सर्व्वव्यापि-सर्व्वनियन्तृ-सर्व्वाश्रय-सर्व्ववित्-सर्व्वशक्तिमद्-ध्रुवं पूर्णमप्रतिममिति।

३ एकस्य तस्यैवोपासनया पारत्रिकमैहिकञ्च शुभम्भवति।

४ तस्मिन् प्रीतिस्तस्य प्रिय-कार्य्य-साधनञ्च तदुपासनमेव।

## ब्राह्मधर्म्मबीज।

१ पहिले केवल एक परब्रह्ममात्र थे; और कुछ भी न था; उन्होंने यह सारी सृष्टि की है।

२ वह ज्ञानस्वरूप अनन्तस्वरूप, मङ्गलस्वरूप, नित्यनियन्ता, सर्वज्ञ, सर्वव्यापी, सर्वाश्रय, निरवयव, निर्विकार, एकमात्र अद्वितीय, सर्वशक्तिमान्, स्वतन्त्र और परिपूर्ण हैं, किसीके भी साथ उनकी उपमा नहीं होती।

३ एकमात्र उनकी उपासना द्वारा ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल होता है।

४ उनमें प्रीति करना और उनका प्रियकार्य्य साधन करना ही उनकी उपासना है।

उपासके 'ये उपनिषत्सु धर्म्माः' 'ते' 'मयि सन्तु' 'ते मयि सन्तु' इतिपुनरुक्तिरादरार्था ॥

उपनिषत् वेद्य सर्व्वान्तर्यामी परब्रह्म हमारे वाक्य, प्राण, चक्षुः श्रोत्र बल, इन्द्रिय, सारे अङ्गों को परितृप्त करें । ब्रह्म ने हमें परित्याग नहीं किया, हम ब्रह्मको परित्याग न करें । वह सर्व्वदा अपरित्यक्त रहें । हम परमात्मा में नियत रत, अतएव उपनिषद् में जो सब धर्म है वह हम में हो वह हम में हो ॥

ओं शान्ति शान्ति शान्ति हरि ओं ।

प्रथम खण्डम्

उपनिषत् समाप्ता



होरहे हैं, जो ओषधि में. जो वनस्पति मे. उसी देवता को बार २ नमस्कार करें।

समाधानं।

ओं सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म।

आनन्दरूपममृतं यद्विभाति।

शान्तं शिवमद्वैतम्।

जो हमारे स्रष्टा. पाता और सर्वसुखदाता-जो हमारे जीवन के जीवन और सारे कल्याण के आकर-हमने जिनके प्रसाद से शरीर. मन; जिनके प्रसाद से बुद्धि. बल. जिनके प्रसाद से ज्ञान और धर्म्म लाभ कियाहै,—जो हमारे शरीर और मन और आत्मा को नानाप्रकार विघ्नसे सर्वदाही रक्षा करतेहैं वह सत्यस्वरूप, ज्ञानस्वरूप.अनन्तस्वरूप परब्रह्महैं: वह आनन्दरूप में. अमृतरूप में प्रकाश पाते हैं वह शान्त. मङ्गल अद्वितीयहैं। अनन्यमनाहोकर प्रीतिपूर्वक अपने आत्मा को उसी अद्वितीय मङ्गलस्वरूप में समाधान करें।

ओसपर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धं। कविर्म्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः। एतस्माज्जायते प्राणोमनः सर्व्वेन्द्रियाणि च। खं

# ब्रह्मोपासना।

---

अर्चना।

ओं पिता नोऽसि पिता नो बोधि नमस्तेऽस्तु मा मा हिंसीः। विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव। यद्भद्रं तन्न आसुव। नमः शम्भवाय च मयोभवाय च नमः शङ्कराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च।

तुम हमारे पिता हो, पिता के न्याय हमे ज्ञानशिक्षा देव; तुमको नमस्कार, हमें मोहपापसे रक्षा करो, हमें परित्याग न करना, हमें विनाश न करना।

हे देव! हे पिता! सारे पाप मार्जन करो। जो कुछ कल्याण हो वही हमारे बीचमें प्रेरण करो।

तुम जो सुखकर, कल्याणकर, सुख कल्याण के आकर, कल्याण और कल्याणतर हो, तुमको नमस्कार।

प्रणाम।

ओं योदेवोऽग्नौ योऽप्सु योविश्वं भुवनमाविवेश। यओषधिषु योवनस्पतिषु तस्मै देवाय नमोनमः॥

जो देवता अग्निमें जो जलमें जो विश्व संसारमें प्रविष्ट

## स्तोत्रम्।

ॐ नमस्ते सते ते जगत्कारणाय नमस्ते चिते सर्व्वलोकाश्रयाय। नमोऽद्वैततत्त्वाय मुक्तिप्रदाय नमो ब्रह्मणे व्यापिने शाश्वताय॥ त्वमेकं शरण्यं त्वमेकं वरेण्यं त्वमेकं जगत्पालकं स्वप्रकाशं। त्वमेकं जगत्कर्त्तृ पातृ प्रहर्त्तृ त्वमेकं परं निश्चलं निर्व्विकल्पं॥ भयानां भयं भीषणं भीषणानां गतिः प्राणिनां पावनं पावनानां। महोच्चैः पदानां नियन्तृ त्वमेकं परेषां परं रक्षणं रक्षणानां॥ वयन्त्वां स्मरामो वयन्त्वां भजामो वयन्त्वां जगत्साक्षिरूपं नमामः। सदेकं निधानं निरालम्बमीशं भवाम्भोधिपोतं शरण्यं व्रजामः॥

तुम सत्स्वरूप और जगत्के कारण एवं ज्ञानस्वरूप और सबके आश्रय. तुमको नमस्कार. तुम मुक्तिदाता. अद्वितीय. नित्य और सर्वव्यापी ब्रह्म. तुमको नमस्कार। तुमहीं सबके आश्रयस्थान तुमही केवल वरणीय. तुमही एक इस जगत् के पालक और स्वप्रकाश. तुमही जगत् के सृष्टिस्थितिप्रलय-कर्त्ता तुमही सबसे श्रेष्ठ निश्चल और द्विधाशून्य। तुमहीं

वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी। भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्य्यः। भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः॥

वह सर्वव्यापी, निर्मल, निरवयव, शिरा और व्रणरहित, शुद्ध अपापविद्ध; वह सर्वदर्शी, मनके नियन्ता, वह सबसे श्रेष्ठ और स्वप्रकाश हैं; वह सर्वसमय प्रजागणको यथोपयुक्त सारे अर्थ विधान करते हैं। इन्हींसे प्राण, मन और सब इन्द्रिय एवं आकाश, वायु, ज्योति, जल, और सबकी आधार यह पृथ्वी उत्पन्न हुई है। इन्हींके भयसे अग्नि प्रज्वलित होती है, इन्हींके भयसे सूर्य्य उत्ताप देता है, इन्हींके भय से मेघ वारि वर्षण करते हैं, वायु सञ्चलित होती है और मृत्यु सञ्चरण करती है।

ध्यानम्।

ओं भूर्भुवःस्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गोदेवस्य धीमहि धियोयोनः प्रचोदयात्।

सर्वलोकप्रकाशक सर्वव्यापी उस पूर्ण मङ्गल जगत्सविता परम देवता के रमणीय ज्ञान और शक्तिका ध्यान करें, जो हमें सब बुद्धिवृत्ति प्रेरण करते हैं।

स्वाध्याय.।

ओं ब्रह्मवादिनोवदन्ति। यतोवाइमानि भूतानि जायन्ते । येन जातानि जीवन्ति । यत् प्रयन्त्यभिसंविशन्ति । तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्म । आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते। आनन्देन जातानि जीवन्ति । आनन्दं प्रयन्त्यभिसंविशन्ति । यतोवाचोनिवर्त्तन्ते । अप्राप्य मनसा सह । आनन्दं ब्रह्मणोविद्वान् । न विभेति कुतश्चन । रसोवै सः । रसꣳ ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति । कोह्येवान्यात् कः प्राण्यात् । यदेषआकाशआनन्दोन स्यात् । एषह्येवानन्दयाति । यदा ह्येवैषएतस्मिन्नदृश्येऽनात्म्येऽनिरुक्तेऽनिलयनेऽभयं प्रतिष्ठां विन्दते । अथ सोऽभयं गतोभवति । यतोवाचोनिवर्त्तन्ते । अप्राप्य मनसा सह । आनन्दं

सब भयों के भय और भयानकों के भयानक,तुमहीं प्राणियों की गति और पावनों के पावन; तुमहीं महोच्च पद सबके नियन्ता, श्रेष्ठसे भी श्रेष्ठ एवं रक्षकों के रक्षक। हम तुमको स्मरण करें. हम तुमको भजना करें, तुम जगत् के साक्षी, हम तुमको नमस्कार करें। सत्यस्वरूप, आश्रयस्वरूप, अवलम्ब रहित, संसारसागर की तरणी, अद्वितीय ईश्वर के शरणापन्न हों।

प्रार्थना।

हे परमात्मन्। मोहकृत पापसे मुक्त करके और दुर्मति से विरत रख, अपने नियमित धर्मपालन में हमें यत्नशील करो और श्रद्धा और प्रीतिपूर्वक रात दिन अपनी महिमा और परम मङ्गल स्वरूप के चिन्तन में उत्साहयुक्त करो,जिस से धीरे २ तुम्हारे साथ नित्य सहवासजनित भूमानन्द लाभ करके कृतार्थ होसकें।

असतोमा सद्गमय तमसोमा ज्योतिर्गमय मृत्योर्मामृतंगमय। आविरावीर्म्म एधि। रुद्र यत्ते दक्षिणं मुखं तेन मां पाहि नित्यं।

असत् से हमें सत्स्वरूप में लेजाव, अन्धकार से हमें ज्योति स्वरूप में लेजाव, मृत्यु से हमें अमृतस्वरूप में लेजाव। हे स्वप्रकाश! हमारे निकट प्रकाशित हो। रुद्र! तुम्हारा जो प्रसन्न मुख है, उसके द्वारा हमारी सर्वदा रक्षा करो।

ओं एकमेवाद्वितीयम्।

ब्रह्मणोविद्वान् । न बिभेति कदाचन ।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः हरिः ओं ।

एषास्य परमा गतिरेषास्य परमा सम्पत् ए
षोऽस्य परमोलोक एषोऽस्य परम आनन्दः । एत
स्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः हरिः ओं ।

उपसंहार ।

ओं यएकोवर्णो बहुधाशक्तियोगात् वर्णान
नेकान्निहितार्थोदधाति । विचैति चान्ते विश्व
मादौ सदेवः सनो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु ॥

जो एक और वर्णहीन, और जो प्रजागणों के प्रयोज
जानकर बहुप्रकार शक्तियोग से विविध काम्य वस्तु विधा
करते हैं, सारा ब्रह्माण्ड आदिसे अन्त तक जिनसे व्याप्त हो
रहाहै, वह दीप्यमान परमेश्वर, वह हमें शुभ बुद्धि प्रदा
करें ।

ओं एकमेवाद्वितीयम् ।

# ब्राह्मधर्म्म।

तात्पर्य्य सहित।

द्वितीय खण्ड—अनुशासन।

जो पण्डित लक्ष्मण प्रसाद ने बङ्गला से
हिन्दी में अनुवाद किया।

प्रथम संस्करण।

प्रयाग।

धार्म्मिक यन्त्रालय मे मुद्रित होकर
ब्राह्मअखाड़ासे प्रकाशित हुआ।

ब्राह्म संवत् ६२।

मूल्य ।≶)

# निवेदन।

ब्राह्मअखाड़ा, प्रयाग में बहुतसी धर्म और नीति विषयक सुन्दर और मनोरम पुस्तकें मिल सकती हैं। ब्रह्मविद्या लाभ करके मानव-जीवनको सफल करना हो, तो यहांकी पुस्तकें मँगाकर पढ़िये। यहां विद्यार्थियों को ब्रह्मज्ञान विषयक शिक्षा भी दीजाती है। विद्यार्थी होने के नियम अध्यापक ब्राह्मअखाड़ा, प्रयागसे जाने जासक्ते हैं।



# ब्राह्मधर्म्म ।

तात्पर्य्य सहित ।

द्वितिय खण्ड—अनुशासन ।

———:-:०:-:———

जो पण्डित लक्ष्मण प्रसाद ने बङ्गला से
हिन्दी मे अनुवाद किया ।

प्रथम संस्करण ।

प्रयाग ।

धार्म्मिक यन्त्रालय में मुद्रित होकर
ब्राह्मअखाड़ासे प्रकाशित हुआ ।

ब्राह्म संवत ६२ ।

मूल्य ।)

# समर्पणम् ।

नमस्कृतिं संविदधेऽनिशं श्री देवेन्द्रनाथस्य मुदा म-
हर्षेः । स्वाचार्य्यवर्य्यस्य यदाप्तबोधोऽहं मन्दधीर्ल-
क्ष्मणनामयुक्तः ॥ १ ॥ यो ब्राह्मधर्मं समदाच्च
मह्यं सुगन्धिपुष्पोपममप्रमेयम् । शक्तो न
तत्प्रत्युपकारणेऽहं कियान् पयोधौ मग्न-
को बलीयान् ॥ २ ॥ तातो निजा-
र्भाय यथा प्रदत्ते कश्चित्सुपुष्पञ्च
सुतो गृहीत्वा । विभिद्य तत्प-
त्रचयं प्रधत्ते पुनः कराब्जे स्वपितुः
प्रसन्नः ॥ ३ ॥ विलोक्य भावं जन-
केन चाशिषाऽभिनन्द्यते सूनुरथो तथा-
हम् । सद्ब्राह्मधर्मस्य दलानि कृत्वा स्वा-
चार्य्यतोऽर्भो गुरवे समर्पये ॥ ४ ॥ क्षमस्व चा-
पल्यमदो मदीय विस्तीर्य्यतां मे विमला सुकीर्त्तिः ।
गुरो ! प्रदेयाशिषमप्रतर्क्यां सतां मुदे
पुष्पमिदं यथा स्यात् ॥ ५ ॥

स्वरूपतः इन वस्तुओं के जानने को तत्वज्ञान कहते हैं। दृष्ट वस्तु को सच्चा समझ भ्रान्ति में न पड़े; सत्य और असत्य, मङ्गल और अमङ्गल एवं धर्म्म और अधर्म्म के पृथक् करने की सामर्थ्य रहे; इसीलिये तत्त्वज्ञान की आलोचना करे एवं उसी ज्ञान के अनुसार कर्म्मानुष्ठान करे।

फल के प्रति निरपेक्ष होकर केवल प्रेमास्पद ईश्वर की प्रीतिकामना से उनके प्रिय कार्य्य का अनुष्ठान करे। सुख ही हो, दुःख ही हो, सम्पद ही हो, विपद ही हो; सम्मान ही हो, अपमान ही हो, उनका आदेश प्रतिपालन करना ही साधक का एक मात्र लक्ष्य रहे। मैं ने उनका कर्म्म करने का आदेश पाया है, यही मेरा परम लाभ है, यदि उसी आदेश के प्रतिपालन करने से कृतकार्य्य हो सकूं, यही मेरा परम लाभ है। उनका आज्ञाकारी, उनकी आज्ञा पालन करना ही मेरा धर्म्म है। सुख ही हो, दुःख ही हो, इसकी चिन्ता न करके इसी में नियुक्त रहे, इसी प्रकार फलाभिसन्धि परित्याग करके प्रत्येक व्यक्ति जो कुछ काम करे, अभिमान-शून्य हो कर ब्रह्म में समर्पण करे ॥ २ ॥

'गृहस्थः' ब्रह्मण्येव निष्ठा निश्चयेन स्थितिर्यस्य सः 'ब्रह्मनिष्ठः' 'स्यात्' भवेत्। किन्तु 'तत्त्वज्ञान परायणः' तत्त्वज्ञानं परं प्रकृष्टम् अयनम् आश्रयो यस्येति। 'यत् यत्' लोकहित धर्म्यं 'कर्म' 'प्रकुर्वीत' अनुतिष्ठेत् तस्य तस्य फलाभिलाषं परिहाय 'तत्' कर्म 'ब्रह्मणि' सर्वमङ्गलास्पदे पूर्णे परमेश्वरे 'समर्पयेत्' ॥ २ ॥

गृहस्थ ब्रह्मनिष्ठ और तत्त्वज्ञानपरायण हों, जो कोई कर्म्म करें, वह परब्रह्म में समर्पण करें ॥ २ ॥

माता पिता, भ्राता भगिनी, और स्त्री पुत्र आदिक परिवार गण के साथ सम्बन्ध परित्याग कर के सन्यासी होना न चाहिये। यह सम्बन्ध मङ्गल स्वरूप परमेश्वर से सङ्घटित हुवा है; इसका तोड़ना उचित नहीं। गृहस्थ होकर इसी सम्बन्ध की रक्षा करनी चाहिये।

किन्तु जो इस शुभावह सम्बन्ध के योजयिता हैं, उनको भूल कर मोहपाश में आबद्ध होना न चाहिये। उन्हीं में योजितचित्त होकर संसार धर्म्म का अनुष्ठान करना उचित है। सम्पत्काल में उन्हीं का अनुगत होकर चलना चाहिये, विपत् काल में उन्हीं के शरणापन्न होना उचित है। शरीर पृथिवी में विचरण करें। किन्तु आत्मा परमात्मा में अवस्थिति करे। कर्म्म के समय उनमें रहकरही कर्म्म करे; विश्राम के समय उन्हीं में रहकर विश्राम करे। अन्तरिन्द्रिय आत्मा के अधीन हो, एवं बहिरिन्द्रिय भी आत्मा के अधीन हों, आत्मा परमात्मा के अधीन रहकर इनको अपने २ कर्म्मों में नियोजित करे। जो कुछ उनका आदेश समझे, उसे प्राणपण के साथ प्रतिपालन करे, जो कुछ उनकी इच्छा के विरुद्ध समझे, उसे निरन्तर परित्याग करे। इसी प्रकार ब्रह्मनिष्ठ होकर संसार में प्रविष्ट हो।

है। वह जो काम करने का आदेश करें, उसे क्लेश स्वीकार कर के भी सम्पादन करना चाहिये। यदि उनकी कोई आज्ञा अन्याय जान पड़े, उसे अस्वीकार करने के समय समधिक नम्रता, विनय, और सम्मान दिखलाना उचित है। अपने सुख भोग की कामना को खर्व करके भी उन्हें सुखी और सन्तुष्ट रखने की चेष्टा करनी चाहिये। यही सत् पुत्र का लक्षण है। ऐसे ही पुत्र परम पिता ईश्वर के सत् पुत्र होते हैं। इनसे कुल पवित्र होता है ॥ ४ ॥

५

गुरूणाञ्चैव सर्व्वेषां माता परमको गुरुः ।
माता गुरुतरा भूमेः खात् पितोच्चतरस्तथा ॥ ५ ॥

ये ये गुरुत्वेन निर्द्दिष्टाः तेषां 'सर्वेषां' 'च' 'गुरूणां' मध्ये 'माता' 'एव' 'परमकः' परमः श्रेष्ठः 'गुरुः'। 'माता गुरुतरा भूमेः' 'तथा' 'खात्' अन्तरिक्षात् 'उच्चतरः' 'पिता' ॥ ५ ॥

सारे गुरुओं में माता परम गुरु होती है। माता पृथिवी से भी अधिक गुरु, पिता आकाश से भी उच्चतर है ॥ ५ ॥

ब्रह्मोपासक पिता माता को स्नेह दान और प्रतिपालन से ईश्वर के प्रतिनिधि स्वरूप मानेंगे और वही आन्तरिक सम्मान उनकी सेवा से प्रदर्शन करेंगे । कदापि उससे यत्न की शैथिल्य न करेंगे । पिता माता की सेवा में पुण्य लाभ होता है, वह न करने से प्रत्यवाय जन्मता है । विश्वपिता अखिल माता परमेश्वर पिता माता द्वारा अपना पितृभाव और मातृभाव प्रदर्शन करते है । उनकी दृष्टि में पितृ-मातृ सेवा अति महत् और अति पवित्र कर्म्म है । शरीर से उनकी सेवा करें, मन से उनकी सेवा करें, वाक्य से उनकी सेवा करें एवं उपार्जित अर्थ द्वारा उनकी सेवा करें ॥ ३ ॥

४

श्रावयेन्मृदुलां वाणीं सर्वदा प्रियमाचरेत् ।
पित्रोराज्ञानुसारी स्यात् सत्पुत्रः कुलपावनः ॥ ४ ॥

'श्रावयेत्' 'मृदुलां' कोमलां 'वाणीं' वाचं 'सर्वदा' 'प्रियं' हितम् 'आचरेत्' कुर्य्यात् । 'पित्रोः' मातापित्रोः 'आज्ञानुसारी' आज्ञानुवर्त्ती च 'स्यात्' भवेत् 'सत्पुत्रः' 'कुलपावनः' कुल पावित्र्यजनकः ॥ ४ ॥

कुलपावन सत्पुत्र पिता माता से मृदु वाक्य बोलें, सर्वदा उनका प्रिय कार्य्य करें एवं आज्ञावह रहें ॥ ४ ॥

कदापि पिता माता के प्रति कर्कश व्यवहार न करना चाहिये । कोमल वचन से उनके साथ सम्भाषण करना उचित है, विनीत वेश से उनके सम्मुख उपस्थित होना चाहिये, भक्ति एवं दृष्टि से उनका दर्शन करना उचित है यह [illegible] के साथ उनके आदेश-वाक्य [illegible] करना चाहिये । [illegible] उनका गुणानुवाद और [illegible] करना उचित

'यावत्' 'पुमान्' पुरुषः 'जायां' 'न विन्दते' न लभते 'तावत्' 'अर्द्धः' असर्वः 'भवेत्' भवति । 'यत्' गृहं 'बालैः' बालकैः स्वप्नाभरणभूतैः 'न' 'परिवृतं' न सुसज्जीकृतं 'तत्' गृहं 'श्मशानम् इव' ॥ १ ॥

पुरुष जब तक स्त्री ग्रहण न करें, तब तक वह अर्द्ध रहते हैं। जो घर बालक से परिवृत न हो, वह घर श्मशान के समान है ॥ १ ॥

प्रजाकाम परमेश्वर ने स्त्री और पुरुष सृष्टि की है; उनका शुभ उद्देश्य लक्ष्य करके पवित्र विवाह बन्धन में परस्पर सम्मिलित होना चाहिये, उसे उनके अभिप्रेत के विरुद्ध न समझना चाहिये। बालक बालिका पिता माता के हृदय के आनन्द और घर के भूषण—विवाह बन्धन का यही पवित्र पुरस्कार है ॥ १ ॥

'अतिवादान्' अतिक्रान्तवादान् परोक्तान् 'तितिक्षेत' सहेत् । 'कञ्चन' कञ्चिदपि 'न' 'अवमन्येत' । 'न न इमं' 'देह' क्षणभङ्गुरम् 'आश्रित्य' अवलम्ब्य तदर्थं 'केनचित्' सह 'वैरं' विरोधं 'कुर्वीत' कुर्य्यात् ॥ ८ ॥

दूसरे की सारी अत्युक्ति सह्य करनी चाहिये, किसी का भी अपमान न करना चाहिये, यह मनुष्य देह धारण कर के किसी के साथ भी शत्रुता न करनी चाहिये ॥ ८ ॥

सहिष्णुता द्वारा दूसरे की अत्युक्ति को पराजय करना चाहिये, अत्युक्ति के बदले अत्युक्ति करना उचित नहीं; क्यों कि धर्मसाधन जीवन का उद्देश्य है, वैरनिर्यातन उद्देश्य नही । किसी की अवमानना न करनी चाहिये, ईश्वर ने किसी मनुष्य को अवज्ञात रहने के लिये नही बनाया है, सभी उनके स्नेह के आस्पद हैं, इस लिये सब का समादर करना चाहिये । इस क्षणभङ्गुर मनुष्य देह को धारण करके गर्वित हो किसी के साथ भी शत्रुताचरण न करना चाहिये, किन्तु जितने दिन इस पृथिवी पर रहना होगा, सब के हित साधन में नियुक्त रहना चाहिये । ईश्वर सब के पिता हैं, मनुष्य लोग परस्पर भाई, आपस में शत्रुता करके इस पवित्र सम्बन्ध को उलङ्घन करना उचित नहीं ॥ ८ ॥

---

## द्वितीयोऽध्यायः ।

९

यावन्न विन्दते जायां तावदर्द्धोभवेत् पुमान् ।
यन्न बालैः परिवृतं श्मशानमिव तद् गृहम् ॥ १ ॥

शांक विस्तार नकरेंगे । स्त्री और पुरुष में से किसीके चारित्र्यहीन होने से अन्त में अनकूल होता है अतएव परस्पर को परस्पर की सुशीलता देखकर विवाह बन्धन में आबद्ध होना चाहिये । पुरुष मूल्यद्वारा पत्नी मोल नलेंगे, वह धर्म का अनुमोदित नही है ॥ ३ ॥

१२

अन्योन्यस्याव्यभिचारोभवेदामरणान्तिकः ।
एषधर्म्मः समासेन ज्ञेयः स्त्रीपुंसयोः परः ॥ ४ ॥

भार्य्यापत्योः 'अन्योऽन्यस्य' परस्परस्य 'अमरणान्तिकः' मरणान्तं यावत् तावत् धर्मार्थकामेषु 'अव्यभिचारः' 'भवेत्' । 'एषः' 'स्त्रीपुंसयोः' 'परः' प्रकृष्टः 'धर्मः' 'समासेन' सङ्क्षेपेण 'ज्ञेयः' ॥ ४ ॥

स्त्री पुरुष मरने तक परस्पर में किसी के प्रति कोई भी व्यभिचार न करें, संक्षेपरूप उनका यही परम धर्म जानो ॥ ४ ॥

स्त्री और पुरुष दोनों जातिही परम पिता परमेश्वर के तुल्यरूप स्नेह और आशीर्वाद के पात्र हैं । किन्तु संसार में आकर जिसे जिस प्रकार कार्य्यभार वहन करना होगा, सर्वदर्शी मङ्गलस्वरूप ईश्वर ने उसे तदनुयायी शरीर और मन, ज्ञान और भाव, धर्म और भूषण प्रदान किया है । स्त्री गर्भधारण, शिशु को पोषण और प्रतिपालन करेंगी, इसीलिये उस अखिल माता परमेश्वर ने अपने सुकोमल मातृ भाव से उन्हें निर्माण करके घर की श्रीस्वरूपा करदिया है । अतएव उनके प्रति यत्न, समादर और सन्तोष प्रदर्शन करना चाहिये ॥ २ ॥

११

सर्व्वावयवसम्पूर्णां सुवृत्तामुद्वहेन्नरः ।
क्रयक्रीता च या कन्या पत्नी सा न विधीयते ॥ ३ ॥

'सर्वावयवसम्पूर्णां' 'सुवृत्तां' सुशीलां कन्यां 'नरः' 'उद्वहेत्' परिणयेत् । 'या' 'च' 'कन्या' 'क्रयक्रीता' क्रयेण मूल्येन क्रीतेति 'सा' 'पत्नी न विधीयते ॥ ३ ॥

पुरुष को सर्वावयवसम्पूर्णा और सुशीला स्त्री के साथ विवाह करना चाहिये । जो कन्या मूल्य देकर ली गई है, वह विधि सम्मत पत्नी नहीं ॥ ३ ॥

सर्व्वावयव-सम्पन्ना और साधुशीला स्त्री से विवाह करना चाहिये । रुग्ना वा अङ्गहीना अथवा दुश्चरिता का पाणि-ग्रहण न करना चाहिये । जो सब स्त्री और पुरुष चिररुग्न अथवा विकलाङ्ग हैं, वह उस मङ्गलसंकल्प प्रजापति की प्रजावर्द्धन में अपने को अनधिकारी समझेंगे और उनके और २ सत्स्त प्रकार के प्रिय कार्य हैं, उनका अनुष्ठान करके धर्म साधन में नियुक्त रहेंगे, असयत होकर ससार में रोग और

करण से उनकी आज्ञा पालन करने मे विरक्ती रहे । इन्द्रिय सुख क्षुद्र जानें, सामान्य आलाप परित्याग करें: जिससे ऐहिक और पारलिक मङ्गल हो, उसकी आलोचना करे । कार्य्यवशात. कभी परस्पर वियुक्त होनेपर भी यत्नपूर्वक इस पवित्र दाम्पत्य व्रत को प्रतिपालन करें ॥ ५ ॥

१४

सन्तुष्टोभार्य्यया भर्त्ता भर्त्रा भार्य्या तथैव च ।

यस्मिन्नेव कुले नित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम् ॥ ६ ॥

'यस्मिन् एव कुले' 'नित्यं' 'भर्त्ता' 'भार्य्यया' 'सन्तुष्टः' 'तथा' एव' भार्य्या' 'च' 'भर्त्रा' सन्तुष्टा 'तत्र' ध्रुवं' निश्चित 'वै' अवधारणे 'कल्याण' श्रेयः भवति ॥ ६ ॥

जिस परिवार मे स्वामी भार्य्या से और भार्य्या स्वामी से नित्य सन्तुष्ट रहती है, उसी परिवार मे निश्चित कल्याण रहता है ॥ ६ ॥

रखते हैं । यदि पुरुष अन्य स्त्री को और स्त्री अन्य पुरुष को आसक्त चित्त से देखे या ध्यान करे, तो इससे वह मानसिक व्यभिचार के दोष से दूषित हुये । इसलिये स्त्री और पुरुष के प्रति सक्षिप्त उपदेश यह है कि धर्मार्थकाम विषय मे वह परस्पर को अतिक्रम न करें, कायमनोवाक्य से दाम्पत्य सम्बन्ध प्रतिपालन करें ॥ ४ ॥

१३

तथा नित्यं यतेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ ।
यथा नाभिचरेतां तौ वियुक्तावितरेतरम् ॥ ५ ॥

'स्त्रीपुंसौ' स्त्रीच पुमांश्च तौ' तु' 'कृतक्रियौ' कृतविवाहौ 'तथा' 'नित्यं' सर्वदा' यतेयातां' यत्न कुर्यातां 'यथा' धर्मार्थकामविषये 'वियुक्तौ' विच्छिन्नौ सन्तौ 'तौ' 'इतरेतरं' परस्पर 'न अभिचरेतां' न व्यभिचरेताम् ॥ ५ ॥

स्वामी और भार्य्या सर्वदा ऐसा यत्न करें कि जिस्से परस्पर वियुक्त होकर किसीके प्रति कोई व्यभिचार न करे ॥ ५ ॥

पति और पत्नी दोनोही व्यभिचार से अपने को यत्न पूर्वक रक्षा करें । परमेश्वर ने किस शुभ अभिप्राय मे परस्पर को कैसे सुन्दर सम्बन्ध मे सम्मिलित किया है, उसे सर्वदा अन्तर मे जागरूक रक्खे । स्त्री पुरुष का विशुद्ध प्रेम ईश्वर का प्रिय और सारे जगत् का प्रिय है, और दम्पति का कल्याणकर, वंश का कल्याणकर और सारे संसार का कल्याणकर है; परस्पर यत्नवान् होकर उसे बढ़ावें, मन मन मे उसके विरुद्ध आचरण न करें । दोनो के हृदय एक हो, दोनो के लक्ष्य एक हो, दोनो के सुख दुःख एक हो, और दोनो अपने को सर्वा-[illegible] परमेश्वर के सन्निहित दास-दासी जानकर सर्वान्त -

सखी के न्याय उनकी हितकार्यसाधिका हों और रक्षा करें, और सर्वदा प्रहृष्ट रहकर गृहकार्य्य में सुदक्ष हों ॥ ८ ॥

स्त्री धर्मार्थभोग विषय में स्वामी को अपना नेता करके छाया के न्याय उनका अनुगत होकर चलेगी, इसमें स्त्री का कोमल स्वभाव विपत्ति से रक्षा पायगा. इसलिये वह स्वामी को आश्रयतरु और अपने को आश्रितलता समझेगी; किन्तु स्वामी के भ्रमप्रमाद में अन्ध होकर न रहेगी' क्योंकि ईश्वर ने उसको भी यथेष्ट विवेचना शक्ति दी है। अतएव हित-कारिणी सखी के न्याय स्वामी को अहित विषय से निवृत्त करेगी और सत्कर्म साधन में सुमन्त्रणा देगी. और उनके शरीर और मन को सुस्थ रखने में यत्नवती रहेगी। अपना शरीर, परिच्छद और अन्तःकरण में निर्मला होगी। प्रफुल्ल हृदय से गृहधर्म के अनुष्ठान में व्याप्त रहेगी और उसमें सुनिपुण होने की चेष्टा करेगी ॥ २ ॥

१७

न केनचित् विवदेच्च अप्रलापविलापिनी ।
न चातिव्ययशीलास्यात् न धर्म्मार्थ विरोधिनी ॥ ९ ॥

'न' च 'केनचित्' सह 'विवदेत्' विवादं कुर्य्यात 'अप्रला-पविलापिनी' न अनर्थकप्रलापशीला। 'न च अतिव्ययशीला स्यात् 'न धर्मार्थ विरोधिनी' भवेत् । ९ ॥

किसी के भी साथ वह विवाद न करें, अनर्थ बहु भाषण न करें, अपरिमिति व्यय न करें और धर्म और अर्थ विषय से विरोधिनी न हों ॥ ९ ॥

[illegible] परिवार में द्वेष ईर्षा और विवाद विसंवाद प्रविष्ट

ला पुरुष के शरणापन्न होकर रहें। जिस परिवार में ऐसे दम्पती रहते हैं, वहां सुख, शान्ति और कल्याण प्रचुररूप वर्द्धित होता है ॥ ६ ॥

१५

सा भार्य्या या पतिप्राणा सा भार्य्या या प्रजावती ।
मनोवाक्कर्मभिः शुद्धा पतिदेशानुवर्तिनी ॥ ७ ॥

'सा भार्य्या' 'या' पतिप्राणा' पतिरेव प्राणोयस्या इति 'सा भार्य्या' 'या'' प्रजावती' सापत्या । सा भार्य्या या 'मनोवाक् कर्मभिः' 'शुद्धा' पवित्रा' सती पतिदेशानुवर्तिनी पत्युराज्ञानुसारिणी ॥ ७ ॥

वही भार्य्या जो पतिप्राणा, वही भार्य्या जो सन्तानवती, वही भार्य्या है जिसका मनवाक्य और कर्म शुद्ध, और जो पति की आज्ञानुसारिणी है॥ ७॥

स्त्री स्वामी को प्राण तुल्य देखे, वंश की प्रतिष्ठा के लिये सन्तान की कामना करे; चिन्ता मे पवित्र रहे, वाक्य मे भद्र हो, विशुद्ध कर्म का अनुष्ठान करे, स्वामी जो कुछ कहें, उसे प्रीति और प्रफुल्लता के साथ प्रतिपालन करे ॥ ७ ॥

१६

छायेवानुगता स्वच्छा सखीव हितकर्मसु ।
सदा प्रहृष्टया भाव्य गृहकार्येषु दक्षया ॥ ८ ॥

'छाया इव अनुगता' 'स्वच्छा' विशुद्धा 'सखी इव हितकर्मसु' । सदा 'प्रहृष्टया' हर्षयुक्तया 'गृहकार्य्येषु' 'दक्षया' कुशलया स्त्रिया 'भाव्यं' भवितव्यम् ॥ ८ ॥

छाया की न्याय वह स्वामी की अनुगता और

जितेन्द्रिया स्त्री से जैसे मनुष्य सन्तुष्ट होते हैं, वैसाही सर्व-दर्शी ईश्वर प्रसन्न रहते हैं। वह ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल लाभ करके कृतार्थ होती हैं और उनकी कीर्त्ति पृथिवी पर और स्त्रियो को साधु कर्म्म मे उत्साह देती है ॥ १० ॥

१९

स्त्रीभिर्भर्तृवचः कार्य्यम् एषधर्म्मः परः स्त्रियः।
सद्वृत्तचारिणीं पत्नीं त्यक्त्वा पतति धर्म्मतः ॥ ११ ॥

'स्त्रीभिः' साध्वीभिः 'भर्त्तृवचः' पतिवाक्यं कार्य्यं' 'एषः' 'स्त्रियाः' 'परः' प्रकृष्टः 'धर्म्मः'। 'सद्वृत्त चारिणीं' सदाचारशीला 'पत्नीं त्यक्त्वा' 'धर्म्मतः' 'पतति' पतितोभवति ॥ ११ ॥

स्त्री स्वामी का वाक्य प्रतिपालन करें, यह उनका परम धर्म है। स्वामी सदाचारशीला पत्नी को परित्याग करके पर धर्म से पतित होता है ॥ ११ ॥

होता है, सुख और सन्तोष वहां से भागता है और वह परिवार शीघ्र ही श्रीभ्रष्ट हो पड़ता है। इसलिये गृहिणी इन विषय में सतर्क होंगी; जिससे सारे परिवार में शान्ति रहे उसका उपाय विधान करेंगी; सबके साथ न्यायानुगत व्यवहार करेंगी और सारों का कल्याण चाहेंगी। असार कथा परित्याग करके मितभाषिणी होंगी; जिन सारी बातों से लज्जा और घृणा उत्पन्न होती है, अथवा जिससे दूसरे के प्रति अतिशाप देना होता है, इस त्रिविध अश्लील वाक्य को परित्याग करेंगी; सारवत् मधुर वाक्य से सब के साथ बोलेंगी। किसी विषय में अनावश्यक व्यय न करेंगी। और आवश्यक व्यय में सङ्कुचित न होंगी। जिससे धर्म वा सांसारिक कार्य में व्याघात हो, ऐसे आचरण और ऐसे आमोद प्रमोद में आसक्त न होंगी ॥ ९ ॥

१८

पतिप्रियहिते युक्ता स्वाचारा संयतेन्द्रिया।
इह कीर्त्तिमवाप्नोति प्रेत्य चानुपमं सुखम् ॥ १० ॥

'पतिप्रियहिते युक्ता' पत्युः प्रिये हितेच कार्य्ये नियुक्ता 'स्वाचारा' शोभनाचारा 'संयतेन्द्रिया' नियतेन्द्रिया च सती 'इह' जीवन्ती 'कीर्त्तिं' यशः 'अवाप्नोति' प्राप्नोति 'प्रेत्य' परलोके 'अनुपमं' निरुपमं 'सुखं' 'च' ॥ १० ॥

जो भार्य्या पति की प्रिय और हित कार्य्य में नियुक्त रहती हैं और सदाचारा और जितेन्द्रिया होती हैं, वह इस लोक में कीर्त्ति और परलोक में अनुपम सुख प्राप्त होती हैं ॥ १० ॥

स्वामी की प्रियकारिणी और हितकारिणी सदाचारा और

शिक्षित और आज्ञावह लोगों से घर में रक्षा हो कर भी स्त्री अरक्षिता होती हैं, जो अपने को आप रक्षा करती हैं, वही सुरक्षिता होती हैं॥ १३॥

अन्तःकरण में ही पाप का अङ्कुर उत्पन्न होता है। उससे धीरे२ कार्य भी पापमय होपड़ता है। अन्तःकरण पवित्र रहने से कार्य पवित्र होता है। इसलिये स्त्रियों को धर्मोपदेश प्रदान करके धर्म में उनका अनुराग बढ़ा देना चाहिये; उससे उनका मन धर्मरूप दुर्ग में अवस्थान पाता है और वह अपनी रक्षा करने में समर्थ होती है। जो आप अपनी रक्षा कर सकी है, वही रक्षा पाती है॥ १३॥

२२

भ्रातुर्ज्येष्ठस्य भार्य्या या गुरुपत्न्यनुजस्य सा।
यवीयसस्तु या भार्य्या स्नुषा ज्येष्ठस्य सा स्मृता॥ १४॥

'ज्येष्ठस्य' 'भ्रातुः' 'या भार्य्या' 'सा' 'अनुजस्य' भ्रातुः 'गुरु-पत्नी' भवति। 'यवीयसः' कनिष्ठस्य भ्रातुः 'तु या भार्य्या' 'सा' 'ज्येष्ठस्य' 'स्नुषा' वधूरिव मुनिभिः 'स्मृता'॥ १४॥

'सूक्ष्मेभ्यः अपि' स्वल्पेभ्योऽपि 'प्रसङ्गेभ्यः' दुःसङ्गेभ्यः 'विशेषतः 'विशेषेण 'स्त्रियः' 'रक्ष्याः' रक्षणीयाः किं पुनर्महद्भ्यः । 'हि' यस्मात् 'अरक्षिताः । सत्यः 'द्वयोः' 'कुलयोः' पितृभर्त्तृकुलयोः 'शोकं' संतापम् 'आवहेयुः' दापयेयुः ॥ १२ ॥

स्त्रियों को अत्यल्प दुःसङ्ग से भी विशिष्टरूप रक्षा करनी चाहिये, क्योंकि स्त्री सुरक्षिता न होने पर पितृ और भर्त्तृ दोनों कुलों को शोक का कारण होती हैं ॥ १२ ॥

जिस स्थान में अभद्र दर्शन और अभद्र श्रवण से मन अभद्र होसक्ता है, जिन सारे आमोदप्रमोद से धर्म्मभाव मलिन होजाता है, जहां पापप्रलोभन मन को विचलित करते हैं, वहां रहना कर्त्तव्य नहीं । जिन्हें अपवित्रता अच्छी लगती है और जो अपवित्रता में मग्न हो रहे हैं, उनका संसर्ग विषवत् परित्याज्य है; पातिव्रत्य धर्म में जिनका अनुराग नहीं उनका स्वभाव अत्यन्त भयानक होता है, इन सारे दुःस्थान और दुःसङ्ग से यत्नपूर्वक स्त्रियों की रक्षा करनी चाहिये । पाप संसर्ग से पाप में आसक्ति होती है ॥ १२ ॥

२१

अरक्षिता गृहे रुद्धाः पुरुषैराप्तकारिभिः ।
आत्मानमात्मना यास्तु रक्षेयुस्ताः सुरक्षिताः ॥१३॥

या दुःशीलतया नात्मानं रक्षन्ति ताः 'आप्तकारिभिः' आप्ताः विश्वस्ताः कारिणः आज्ञाकारिणः आप्ताश्च ते कारिणश्चेति आप्तकारिणस्तैः 'पुरुषैः' 'गृहे रुद्धाः' अपि' अरक्षिताः' भवन्ति । 'याः तु' धर्म्मज्ञतया 'आत्मानम् आत्मना 'रक्षेयुः' रक्षन्ति 'ताः' एव 'सुरक्षिताः' भवन्ति । अतः स्त्रीभ्यो धर्म्ममुपदिशेदित्यभिप्रायः ॥ १३ ॥

णीया' च 'अतियत्नतः' । 'विदुषे' पण्डिताय 'वराय' 'धन-रत्नसमन्विता' सा 'देया' ॥ २ ॥

कन्या को भी ऐसाही प्रतिपालन करना और बहुत यत्न से शिक्षा देनी चाहिये, और धन रत्न सहित सुपण्डित पात्र को सम्प्रदान करना चाहिये ॥२॥

कन्याको भी पुत्रके न्याय प्रतिपालन करना और ज्ञानधर्म की शिक्षा देनी चाहिये । कन्या पतिकुलमे जाकर जो सारा गुरुतर भार ग्रहण करेगी, वह जनक के उपदेश सुनकर और जननी का दृष्टान्त देखकर ही अधिकतर सीखेगी । इसलिये जनक जननी यत्नपूर्वक कन्याओंको यही शिक्षा देंगे । जिस सारी विद्या के सीखने से ईश्वरज्ञान और ईश्वरभक्ति उज्वल होती है और महानुभावता जन्मती है, उस विषय मे पुत्र और कन्या को निर्विशेषरूप सुशिक्षा देनी चाहिये । फिर उपयुक्त वयसमे उपयुक्त पात्रको कन्यादान करना उचित है ॥ २ ॥

२५

याद्दग्गुणेन भर्त्रा स्त्री संयुज्येत यथाविधि ।

## तृतीयोऽध्यायः ।

२३

गृहस्थः पालयेत् दारान् विद्यामभ्यासयेत् सुतान् ।
गोपयेत् स्वजनान् बंधूनेषधर्म्मः सनातनः ॥ १ ॥

'गृहस्थः पालयेत् दारान् विद्यां अभ्यासयेत् सुतान्' । 'गोपयेत्' रक्षेत् 'स्वजनान् बन्धून्' 'एषः धर्म्मः सनातनः' ॥ १

गृहस्थ को अपनी पत्नी का प्रतिपालन करना चाहिये, पुत्रों को विद्याभ्यास कराना, और स्वजन और बंधुओं की रक्षा करनी चाहिये; यही सनातन धर्म है ॥ १ ॥

पत्नीका प्रतिपालन, सन्तान को शिक्षादान और स्वजन और बन्धुओंकी सहायता करनी गृहस्थका नित्य कर्म मानना । सन्तानको केवल अन्न वस्त्र देकर पितामाता का सारा कर्तव्य पूरा नहीं होजाता है । पितामाता को उन्हें ऐसी शिक्षा देनी चाहिये कि जिससे वह साधुभाव और सद्भाव से ईश्वरके प्रति और मनुष्यों के प्रति सद्व्यवहार करके इसलोकमें जीवनयात्रा निर्वाह करने और परलोकमें सद्गति पाने में समर्थ हों, गृहस्थ साध्यानुसार स्वजन और बन्धुगण की सहायता करे, दूसरों के हितसाधन से कभी पराङ्मुख न हों ॥ १ ॥

२४

कन्याप्येवं पालनीया शिक्षणीयातियत्नतः ।
देया वराय विदुषे धनरत्नसमन्विता ॥ २ ॥

'कन्या अपि' 'एवं' 'ईदृशेन प्रकारेण' 'पालनीया' 'शिक्-

त्' । 'हि' यस्मात् 'नरः' 'लोभेन' 'शुल्कं' 'गृह्णन्' अपत्य-विक्रयी" सन्तानविक्रेता 'स्यात्' ॥ ५ ॥

ज्ञानवान् पिता कन्यादान निमित्त किञ्चिन्मात्र भी पणग्रहण न करेंगे: लोभासक्त हो कर पण ग्रहण करना सन्तान बेंचना है ॥ ५ ॥

कन्याको प्रतिपालन, शिक्षादान और सत्पात्रको समर्पण करना पितामाताका अवश्य कर्त्तव्य कर्म है, इसे सुन्दररूप निर्वाह करलेनेपर ही वह अपनेको कृतार्थ समझेंगे। कन्या दान करके उसका पण ग्रहण न करेंगे: पण ग्रहण करलेने से दान करना नहीं होता, बेचना होता है। जो पितामाता लोभासक्त होकर कन्या बेचते है, वह नराधम गिने जाते है; क्योंकि मनुष्य बेचना धर्म विरुद्ध व्यवहार है ॥ ५ ॥

---

# चतुर्थोऽध्यायः।

२८

न तेन वृद्धोभवति येनास्य पलितं शिरः।
योवै युवाप्यधीयानस्तं देवा स्थविरं विदुः ॥ १ ॥

स्वामीके गुणसे पत्नी भी गुणवती होती है, स्वामीके दोष से स्त्री के भी दोष जन्मते हैं, इसलिये कन्याके लिये गुणवान् पात्र ढूढना चाहिये। जो ज्ञानवान् ईश्वरपरायण, आचार व्यवहार में साधु और भद्र है, जिनका कुल और शील कन्या की अपेक्षा हीनतर नही और जिनके प्रति कन्याका विराग और विद्वेष न रहेगा, ऐसे सत्पात्र को कन्यादान करना चाहिये ॥ ३ ॥

२६

अज्ञातपतिमर्य्यादामज्ञातपतिसेवनां।
नोद्वाहयेत् पिता बालामज्ञातधर्म्मशासनां ॥ ४ ॥

'अज्ञातपतिमर्य्यादां' अज्ञाता पतिमर्य्यादा यया तां तथा 'अज्ञातपतिसेवनां'। तथा 'अज्ञातधर्मशासनां' 'बालां' 'पिता' 'न उद्वाहयेत्' न विवाहयेत् ॥ ४ ॥

कन्या जितने दिन पति मर्यादा और पति सेवा न जाने और धर्मशासन से अज्ञात रहे, तब तक पिता माता उसका विवाह न दे ॥ ४ ॥

दाम्पत्यव्रत कैसा गुरुतर, स्वामीके साथ सम्बन्ध कैसा अनुलङ्घनीय और धर्म कैसे यत्नका धन है, यह सारे विषय कन्या जिस वयस मे हृदयङ्गम करने में समर्थ न हो ऐसी वयस मे कन्या का विवाह न देना चाहिये ॥ ४ ॥

२७

न कन्यायाः पिता विद्वान् गृह्णीयात् शुल्कमण्वपि।
गृह्णन् शुल्कं हि लोभेन स्यान्नरोऽपत्यविक्रयी ॥ ५ ॥

'कन्यायाः पिता' 'विद्वान' शुल्कग्रहणदोषज्ञः कन्यादान निमित्त अणु अपि अल्पमपि शुल्क धनं 'न' 'गृह्णीया-

रहने से कोई मुनि नहीं होता, अरण्यवास
ाई मुनि नहीं होता है; किन्तु जो अपना
ानते हैं वही श्रेष्ठ मुनि कहलाते हैं ॥ २ ॥

हना या वाक्य त्याग करना मुनिका लक्षण नहीं ।
ार अपने विषय में आलोचना करनी चाहिये ।
स शरीरके साथ मेरा क्या सम्बन्ध, इस जगत् के
्या सम्बन्ध, कहांसे आया, कौन मुझे लाया, कि-
ा रहता हूं अन्तमें कहां जाऊंगा; कभी सुख, कभी
सम्पद्, कभी विपद्, कभी हर्ष, कभी विषाद
स्थित होता है, इन सब का उद्देश्य क्या; यह
ह इन्द्रिय, यह प्रवृत्ति, यह वासना किसलिये
है, चारों ओर सुखकी सामग्री सजी हुई है, क्यों
ालके लिये तृप्तिकर नहीं होती; सारी कामना
ो अमृतत्वकी कामना उठती है, कहां वह परि-
. प्रकृत मुनि अपनेमें प्रवेश करके इन सारे विषय
रते रहते हैं और ईश्वरप्रसाद से जो आलोक लाभ
उससे अपना गन्तव्य पथ देखकर आप्यायित
२ ॥

यत्नपूर्वक विद्या सीखनी चाहिये, इसमें अवहेला करना कभी उचित नही । विद्या से ज्ञान की आख निर्मल होती है । जो भ्रम ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल लाभ मे विघ्नकारी, जो भ्रम सत्य को असत्य और असत्य को सत्य रूपमें प्रकाश करता है, जो भ्रम कार्य को अकार्य और अकार्य को कार्य बतादेता है, ज्ञान भिन्न इससे मुक्तिलाभ करने का और कोई उपाय नही । इसलिये विद्या से ज्ञानको उज्वल करना चाहिये । भौतिक विद्या का अभ्यास करनाचाहिये, क्योंकि भौतिक जगत् में भूताधिपति परमेश्वर की ज्ञान शक्ति, मङ्गलभाव और आश्चर्य महिमा दीप्यमान देखकर उन के प्रति श्रद्धा और भक्ति बढ़ेगी और सबके कल्याणकर कार्य के अनुष्टान मे सामर्थ्य जन्मैगी । आत्मविद्या सीखनी चाहिये; आत्मा उनी सत्य सुन्दर मङ्गल पुरुप का सादृश्य धारण कर रहा है । आत्मस्वरूप अवगत होजाने से उस अदृश्य अनिर्वचनीय और अचिन्त्य अनन्त स्वरूपका अभास प्राप्त होगा और अपने जीवन के उद्देश्य साधनका प्रचुर उपाय अवगत होसकेगा । इसी प्रकार दोनो विद्या द्वारा सर्वविद्या प्रतिष्टा ब्रह्मविद्या लाभ करके ब्रह्मवान् होना चाहिये और उनके प्रिय कार्य का अनुष्टान करके ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल लाभ कर कृतकृत्य होना चाहिये ॥ १ ॥

२८

मौनान्न सभुनिर्भवति नारण्यवसनान्मुनिः ।
स्वलक्षणन्तु यो वेद समुनिः श्रेष्ठ उच्यते ॥ २ ॥

'मौनात्' वाक्याभावात् 'न सः मुनिः भवति' 'न' 'अरण्य वसनात्' वनवासात् 'मुनिः' । 'स्वलक्षणं तु' आत्मस्वरूपं तु 'यः' 'वेद' जानाति 'सः' 'श्रेष्ठः' 'मुनिः' मननशीलः 'उच्यते' कथ्यते ॥ २ ॥

गणोंका परामर्श यत्नपूर्वक ग्रहन करना चाहिये, किन्तु आप हिताहित की विवेचना करने में क्षान्त न रहना चाहिये। कृतघ्न चित्तने दूसरेका साहाय्य ग्रहण करना चाहिये; किन्तु आप निर्दिष्ट होना न चाहिये। साध्य रहते दूसरेका गल-ग्रह न होना चाहिये और भिक्षावृत्ति अवलम्बन करना न चाहिये ॥ ४ ॥

३२

नोच्छिन्द्यादात्मनोमूलं परेषां चातितृष्णया ।
उच्छिन्दन् ह्यात्मनोमूलमात्मानं तांश्च पीड़येत् ॥ ५ ॥

'आत्मनः मूल' धनादिक यत् किञ्चित् तत् 'नउच्छिन्द्यात्' न उच्छादयेत् 'परेषां च' धनादिक 'अतितृष्णया' नोच्छिन्द्यात्। 'हि' यस्मात् 'आत्मनः' परेषाञ्च 'मूल' 'उच्छिन्दन्' 'आत्मानं' 'तान् च' मनुष्यान् 'पीड़येत्' पीड़यति ॥ ५ ॥

पूर्वधन सम्पत्ति नहीं इसलिये अपने को अवज्ञा न करना चाहिये। मरण तक धन सम्पत्ति की चेष्टा करनी चाहिये, इसे दुर्लभ न समझनी चाहिये ॥ ३ ॥

त्रिभुवनपालक परमेश्वरने मनुष्यको आश्चर्य शक्ति प्रदान करके जीविका सस्थापन करने का यथेष्ठ उपाय करदिया है। अतएव पूर्वतन धनसम्पत्ति न होनेपर अपने को दुर्भाग्य न समझना चाहिये और न इसे दुर्लभ जानकर निरुद्यम होना उचित है। दारिद्र्यदुःख में पड़कर भी अपनेको अवज्ञा न करना चाहिये। न्यायपथमें रहकर परिश्रमकरना चाहिये और चिरजीवन अपने को धनोपार्जनका अधिकारी समझना चाहिये। पृथिवी में दारिद्र्यदुःख दूरकरना आनन्दस्वरूप परमेश्वरका प्रिय कार्य जानना चाहिये ॥ ३ ॥

२१

सर्व्वं परवशं दुःखं सर्व्वमात्मवशं सुखं।
एतद्विद्यात् समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः ॥ ४ ॥

'परवशं' 'सर्व्वं' 'दुःखं' दुःखहेतुः 'सर्व्वं आत्मवशं' 'सुखं' सुखकारणं। 'एतत्' 'समासेन' सक्षेपेण 'सुखदुःखयोः' 'लक्षणं' 'विद्यात्' जानीयात् ॥ ४ ॥

जो कुछ पराधीन वही दुःख का कारण, आत्म-वश सभी ही सुख का कारण है, संक्षेप सुख दुःख का यही लक्षण जानना ॥ ४ ॥

ईश्वरने करुणा करके मनुष्यको जो सारीशक्ति दी है, उसे अवलम्बन कर स्वाधीन भाव से अवस्थान करना चाहिये। आत्मचिन्ता और आत्मनिर्भर का अभ्यास करना चाहिये। जहा तक होसके अपना कर्म आपही करना चाहिये। वस्तु

जो बुद्धिमान, सच्चरित्र, सुशील, प्रसन्नात्मा और ब्रह्मज्ञानी हैं, वह इस लोकमें समादर लाभ करके परलोकमें सद्गति प्राप्त होते हैं ॥ ७ ॥

सदसद्‌ विवेचना के निमित्त बुद्धिको परिमार्जित करना चाहिये और सुमार्जित शुभ बुद्धिके आदेशानुसार कर्म करके सच्चरित्र और सुशील होना चाहिये; सच्चरित्र और पवित्र होकर मनको प्रसन्न रखना चाहिये और ब्रह्मज्ञान लाभकरके ज्ञानपरायण होना चाहिये । इसलोकमे सम्मान और परलोकमे सद्गति इसीका पुरस्कार है ॥ ७ ॥

३५

यस्य वाङ्मनसी स्यातां सम्यक् प्रणिहिते सदा ।
तपस्त्यागश्च सत्यञ्च सवै परमवाप्नुयात् ॥ ८ ॥

'यस्य' जनस्य 'वाङ्मनसी' वाक् च मनश्च 'सदा' 'सम्यक् प्रणिहिते' प्रकृष्टावधानयुक्ते 'स्यातां' भवेतां 'तपः' 'त्यागः च' दानञ्च 'सत्यञ्च' 'सः' सएव 'परं' पदं 'अवाप्नुयात्' प्राप्नोति ॥ ८ ॥

जिनका वाक्य और मन सर्वदा सम्यक्‌रूप संयत रहता है और जो तपस्या, दान और सत्यकथन का अनुष्ठान करते रहते हैं, वह परम पद प्राप्तहोते हैं ॥ ८ ॥

वाक्य और मन के परस्पर संयत न होने से मिथ्या कथा और प्रलाप वाक्य इन दो महत् दोषों मे पड़ना रहता है । मन जो कुछ जानता है वाक्य उसके साथ मेल न रखकर और का और बोले, वह झूठ हुआ और वाक्य जो कुछ बोलता है, उसमें तदनुरूपी मन की चिन्ता नहो, वह असम्बद्ध

कोहि जानाति कस्याद्य मृत्युकालोभविष्यति ॥ ६ ॥

'युवा एव धर्म्मशीलः स्यात्' यतः 'जीवितं' जीवनं 'खलु' निश्चितं 'अनित्यं'। 'कः हि जानाति' यत् 'अद्य' 'कस्य' 'मृत्युकालः भविष्यति' ॥ ६ ॥

यौवन काल में ही धर्मशील होना चाहिये, जीवन कभी नित्य नहीं, कौन जानता है आज किसका मृत्युकाल उपस्थित होगा ॥ ६ ॥

यौवनकाल सुखभोगके लिये और बुढ़ापा धर्मानुष्ठान के लिये है, यह अविवेकियों की बात है । अधर्म वृद्ध को भी कलङ्कित करता है और युवाको भी कलङ्कित करता है। यौवन कालमें जोकुछ अभ्यास कियाजाता है, प्राय चिरजीवन उसका शुभाशुभ फल भोगकरना पड़ता है। यौवनकालमे ही पापप्रलोभन तीव्रवेगसे मनुष्योंपर आक्रमण करते हैं। यह भूलना न चाहिये कि मृत्यु युवाको भी पृथिवी से विदाय करदेती है। इसलिये यौवनकाल भरही ईश्वरके शरणापन्न होकर रहना चाहिये, सदाचरण का अभ्यास करना चाहिये, पाप से निवृत्त रहनेमे यत्नशील होना चाहिये, कुसंगं परित्याग करके साधुसंग की सेवा करनी और कठोरता के साथ रातदिन अपनी परीक्षा करते रहना चाहिये ॥ ६ ॥

३४

सुवृत्तः शीलसम्पन्नः प्रसन्नात्मात्मविद्बुधः ।
प्राप्येह लोके सम्मानं सुगतिं प्रेत्य गच्छति ॥ ७ ॥

'सुवृत्त.' शोभनचरित्र. 'शीलसम्पन्नः' सद्गुणसम्पत्तियुक्तः 'प्रसन्नात्मा' प्रसन्नचित्तः 'आत्मवित' ब्रह्मवित् 'बुधः' पण्डितः। 'इह लोके' 'सम्मानं' पूजां 'प्राप्य' 'प्रेत्य' व्यावृत्यास्मात् लोकात् 'सुगतिं' साधुगतिं 'गच्छति' प्राप्नोति ॥ ७ ॥

के अधीन होता है, वह श्री, प्राण, धन, दारा से शीघ्र ही परिच्युत होता है ॥ १० ॥

ईश्वर की आराधना और सांसारिक कार्य्य परित्याग करके इन्द्रियों को तृप्तिकर आमोद प्रमोद से आसक्त न होना चाहिये । विषय सुख मनुष्य के लिये सृष्ट हुवा है, मनुष्य विषय सुख के लिये सृष्ट नहीं हुवा । मनुष्य जीवनका उद्देश्य अति महान् । इसके प्रति अवहेला करके जो व्यक्ति मूढ़तावशतः इन्द्रियों का दास और विषय सुख में आसक्त होरहता है, मङ्गलमय ईश्वर उसे चेतना देने के लिये उपयुक्त दण्ड दान करते हैं, वह श्री, प्राण, धन, दारा से शीघ्र परिच्युत होता है ॥ १० ॥

३८

बन्धुरात्मात्मनस्तस्य येनैवात्मात्मना जितः ।
स एव नियतोबन्धुः स एव नियतोरिपुः ॥ ११ ॥

प्रलाप हुआ । इसलिये वाक्य और मन को संयत करके ईश्वर की ध्यानधारणारूप तपस्या, सत्पात्र को दान और सत्य व्यवहार करना चाहिये ॥ ८ ॥

३६

धर्म्मनित्यः प्रशान्तात्मा कार्य्ययोगवहः सदा ।
नाधर्म्मे कुरुते बुद्धिं न च पापे प्रवर्त्तते ॥ ९ ॥

'धर्म्मनित्यः' धर्म्मे नितरां रतः 'प्रशान्तात्मा' समाहितचित्तः 'कार्य्ययोगवहः' कार्य्योपायतत्परः 'सदा'। 'न अधर्म्मे कुरुते बुद्धिं न च पापे प्रवर्त्तते ॥ ९ ॥

जो प्रशान्तात्मा धर्मका नित्य आश्रय करके कार्यो-पायसे सदा तत्पर रहते हैं, वह अधर्मकी आलोचना नहीं करते और पापसेभी प्रवृत्त नही होते हैं ॥ ९ ॥

शान्तचित्त और धर्म का अनुगत होकर कर्म अनुष्ठान और उसके उपाय चिन्तन मे व्याप्त रहना चाहिये । अलस और निष्कर्मा होकर रहने से मन पापकी आलोचना मे प्रवृत्त होगा और उससे कर्म भी पापमय हो पड़ेगा । आलस्य सारे दोषों का आकर है ॥ ९ ॥

३७

धर्म्मार्थौ यः परित्यज्य स्यादिन्द्रियवशानुगः ।
श्रीप्राणधनदारेभ्यः क्षिप्रं स परिहीयते ॥ १० ॥

'यः' धर्मञ्च अर्थञ्च 'धर्म्मार्थौ' तौ 'परित्यज्य' 'इन्द्रियवशानुगः' इन्द्रियाणां वशानुगामी 'स्यात्' 'सः' 'क्षिप्रं' श्रीप्राणधनदारेभ्यः 'परिहीयते' नष्टो भवति ॥ १० ॥

जो मनुष्य धर्म और अर्थ परित्याग कर इन्द्रियों

आत्मा ज्ञान और धर्म में उन्नत होता है, किस प्रकार ईश्वर प्रेम और पवित्रता बढ़ती है, और किस प्रकार ईश्वर के साथ मिलित होकर आत्मा मुक्तिलाभ करने में समर्थ होता है, उसका सब उपाय ढूंढ़ना चाहिये; आत्मा के अनन्त जीवन की अपरिमेय दीर्घता स्मरण करके उसका सम्बल आहरण करना चाहिये। क्षुद्रता और मलिनता में आसक्ति परित्याग करना चाहिये। जो अनन्तकाल के लिये आत्मा का हितकर होगा, वही ग्रहण करना चाहिये। पापाचरण करने से अपना अनिष्ट करना होता है। इसलिये आप अपना अनिष्ट करके आत्मा को विनाश न करना चाहिये; ऐसा उत्कृष्ट मानव जीवन पापाचार द्वारा मलिन कर रखना न चाहिये ॥ १२ ॥

द्वारा आत्मा अपनी सारी प्रवृत्तियों को वशीभूत करके कल्याणमय पथ में अग्रसर होसक्ता है । मनुष्य इस प्रकार अपने को दमन न कर सकने पर आपही अपना जैसा अनिष्ट करता है, वैसा दूसरा नहीं करसक्ता और आपही अपना प्रभु होकर जैसा अपना हित साधन करसक्ता है, वैसा दूसरा कभी भी नही करसक्ता है । इसलिये अपने को शासन में रख अपना मङ्गल करके अपने साथ बन्धुता करनी चाहिये आपही अपना शत्रु न होना चाहिये । कर्तृत्व से आप अपना प्रभु होकर रहना चाहिये , मङ्गल के पथ मे बल पूर्वक अपने को चलाना चाहिये । यदि कोई आन्तरिक रिपु प्रबल होकर उसमें विघ्न दे, तो बल पूर्वक उसकी बाधा को अतिक्रम करना चाहिये । कभी भी आत्मशासन मे आलस्य और औदास्य करके अपने को स्वेच्छाचारी होने न देना चाहिये । सर्वान्तःकरण से ईश्वर का अनुगत होकर चलना ही अपने साथ बन्धुता करना समझना चाहिये ॥ ११ ॥

३९

प्राप्य चाप्युत्तम जन्म लब्ध्वा चेन्द्रियसौष्ठवं ।
न वेत्त्यात्महितं यस्तु सभवेदात्मघातकः ॥ १२ ॥

'यः तु' 'उत्तमं' मानवं 'जन्म' 'प्राप्य' 'च अपि' 'इन्द्रियसौष्ठव' 'इन्द्रियावैकल्यं' 'लब्ध्वा च' । 'आत्महितं' 'न वेत्ति' न जानाति 'सः' 'आत्मघातकः' आत्मघाती 'भवेत्' भवति ॥ १२ ॥

उत्तम मानवजन्म प्राप्त होकर और इन्द्रियसौष्ठव लाभ करके जो व्यक्ति अपना हित नहीं जानता, वह आत्मघाती होता है ॥ १२ ॥

सर्वदा आत्मा की हितचिन्ता करनी चाहिये । किस प्रकार

क्षा करते रहना चाहिये, जैसे कर्मचारी भृतिलाभ के समय की प्रतीक्षा करता है ॥ १४ ॥

अपना अनित्य जीवन भूलकर पार्थिव विषय में मुग्ध हो न रहना चाहिये और परलोक के प्रति दृष्टिपात करके ऐहिक जीवन में उपेक्षा और अवहेला करनी न चाहिये। ईश्वर हमारे समस्त जीवनके प्रभु; वह जितने दिन पृथिवी मे रक्खें, सन्तुष्टचित्त से उनकी आज्ञा वहन करो; वह जब लोकान्तर लेजाने के लिये मृत्यु प्रेरण करेंगे; शोकशून्य होकर उनकी आज्ञामें सन्तुष्ट हो। अपनी आशा भूलोकमे ही बद्ध न करना: द्युलोकमेही बद्ध न करना; उसी परम लोक परमेश्वरमें ही उसे सस्थापित कर रखना ॥ १४ ॥

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

४२

सन्तोषं परमास्थाय सुखार्थी संयतोभवेत् ।
सन्तोषमूलं हि सुखं दुःखमूलं विपर्य्ययः ॥ १ ॥

'सुखार्थी सुखप्रार्थकः 'परं 'सन्तोषं 'आस्थाय अवलम्ब्य 'संयतः भवेत । 'हि' यस्मात् 'सुखं' 'सन्तोषमूलं' सन्तोषहेतुक 'विपर्य्ययः' असन्तोषः दुःखमूल दुःखकारणं ॥ १ ॥

सुखार्थी सन्तोष अवलम्बन करके संयत रहेगा; क्योंकि सन्तोष ही सुखका मूल है और तद्विपरीत असन्तोष ही दुःखका मूल । १ ॥

अवहेला न करनी चाहिये । केवल क्रीडा कौतुक मेंही बाल्य और यौवन अतिवाहित करना न चाहिये, धर्मशिक्षा, ज्ञानशिक्षा और परिश्रम अभ्यास आदिक बाल्य और यौवन काल के सारे कार्यों का यत्नपूर्वक अनुष्ठान करना चाहिये, नही तो वृद्धकाल केवल दुःख और विरक्ति भोगका आधार होपड़ेगा । और जीवनभर ईश्वरपरायण होकर उनसे प्रीति बढ़ाना और उनके प्रियकार्यों का अनुष्ठान करना चाहिये । जिनसे परलोक में सद्गति लाभ होसके । यदि क्षणस्थायी सुखके लियेही व्यस्त होकर प्रथम वयस अतिवाहित करो, विचार करलो, जब वृद्धकाल उपस्थित होगा, जब शरीर बलहीन होपड़ेगा, जब इन्द्रिय जीर्ण होजायगी, तब शान्ति और आराम का कौन भरोसा रहेगा । आलोचना कर के देखो, यदि पृथिवीका सुखही सर्वस्व जानकर निर्विचारचित्तसे जीवनभर उसीकी सेवा में आसक्त होरहो, यदि ज्ञान धर्म पवित्रता सञ्चय न करसको, तो जब पृथिवी परित्याग करके ऐसे स्थान मे जायगे, जहां पृथिवीकी कोई वस्तु साथ न लेजासकोगे, तब क्या यन्त्रणा उपस्थित होगी; क्योंकि वहा जोकुछ आवश्यक है वह तुम्हारे निकट कुछभी नहीं। ॥ १३ ॥

४१

नाभिनन्देत मरणं नाभिनन्देत जीवितं ।
कालमेव प्रतीक्षेत निर्देशं भृतकोयथा ॥ १४ ॥

'मरणं' 'न अभिनन्देत' न कामयेत् 'जीवितं' च 'न अभिनन्देत' । किन्तु 'काल एव' 'प्रतीक्षेत' अपेक्षेत 'यथा' 'भृतक' कर्म्मकर 'निर्देशं' निर्दिश्यते असौ निर्देशोभृतिः तत् परिशोधनकाल तथा ॥ १४ ॥

मरणकी भी इच्छा न करनी चाहिये और जीवन की भी इच्छा न करनी चाहिये, कालकी ही प्रती-

सर्वत्रही समान है। इसलिये वह सुखरत्न का स्पर्शमणि-स्वरूप सन्तोष अवलम्बन न करसकने से सर्वदा ही असुखित रहते है । अतएव विषयतृष्णा जय करके सन्तोष का अभ्यास करना चाहिये ॥ २ ॥

४४

सुखदुःखं हि पुरुषः पर्य्यायेणोपसेवते । सुखमापतित सेवेत् दुःखमापतितं वहेत् ॥ ३ ॥

'हि' यस्मात् 'पुरुषः' 'सुखदुःखं' सुखञ्च दुःखञ्च तत् 'पर्य्यायेण' क्रमेण 'उपसेवते' । तस्मात् 'आपतित' आगतं 'सुख' 'सेवेत्' सेवेत 'दुःख आपतित वहेत' ॥ ३

मनुष्य पर्य्यायक्रम से सुख दुःख भोग करते हैं। सुख उपस्थित होने पर उसे भोग करना चाहिये एवं दुःख उपस्थित होने पर उसे वहन करना चाहिये ॥ ३ ॥

दुराकाङ्क्षा कहते हैं । दुराकाङ्क्षा के वशीभूत होकर अनर्थक असन्तुष्ट होना न चाहिये, इससे जिसकी आकाङ्क्षा करोगे, उसीके निमित्त अकारण कष्ट भोग होगा, और उपस्थित सुखका भी आस्वादन न पाओगे । इसलिये सुखदाता ईश्वर तुम्हारी साध्य और चेष्टानुयायी जो सुख प्रदान करें, कृतज्ञ-चित्त से उसे ग्रहण कर सन्तुष्ट हो । धन मान पदमर्यादा प्रभृति किसी विषय के निमित्त दुराकाङ्क्षा न करो ॥ १ ॥

४३

नासन्तोषपरा मूढ़ाः सन्तोषं यान्ति पण्डिताः ।
अन्तो नास्ति पिपासायाः सन्तोषः परमं सुखं ॥ २ ॥

'मूढ़ाः' मूर्खाः 'असन्तोषपराः' 'पण्डिताः' 'सन्तोषं यान्ति' सन्तुष्टा भवन्ति । यतः 'पिपासायाः' विषयतृष्णायाः 'अन्तः न अस्ति' अपि तु 'सन्तोषः परमं सुखं' ॥ २ ॥

मूर्ख ही असन्तोषपरायण होते हैं, और पण्डित सन्तोष अवलम्बन करते हैं । विषय तृष्णा का अन्त नहीं, सन्तोष ही परम सुख है ॥ २ ॥

जितनाही विषय भोग करोगे, विषयचिन्ता उतनीही बढ़ेगी । एक विषय हस्तगत करो, फिर दूसरे विषय में मन लालायित होगा, उसे लाभ करने पर भी फिर और विषय के लिये लालायित होवे । पण्डित लोग विषयतृष्णा की यही प्रकृति देखकर सन्तोष अवलम्बनपूर्वक सुखी होते हैं और प्रकृत तृप्तिका स्थान संसार से अतीत जानकर संसारकी आसक्ति परित्याग करते हैं । स्थूलदर्शी यह न जानकर बाह्य आडम्बर ही सुखका कारण स्थिर करते हैं और जहां जितना अधिक बाह्य विषय देखते हैं, वहां उतना ही अधिक सुख समझते रहते हैं किन्तु वह यह नहीं जानते कि बाह्य विषय स्थूल शारीरिक [illegible] भी सुख और दुःख भोग का परिमाण

'सुखं वा यदि वा दुःखं प्रियं वा यदि वा अप्रियं'। 'प्राप्तं प्राप्तं' तत् सर्व्वं 'अपराजिता' अपराभूतेन 'हृदयेन' मनसा 'उपासीत' स्वीकुर्य्यादित्यर्थः ॥ ५ ॥

सुखही हो या दुःखही हो, प्रियही हो या अप्रिय ही हो, जो कुछ आवेगा, अपराजित चित्त से उस की सेवा करनी चाहिये ॥ ५ ॥

सुख ही हो, और दुःख ही हो, प्रिय घटनाही हो, और अप्रिय घटनाही हो, सर्वदा यही लक्ष्य रक्खो, कि उस में हृदय अभिभूत न हो। हृदय अभिभूत होने से किंकर्त्तव्य-विमूढ़ और अवस्थास्रोत मे निमग्न होकर नाना अनिष्ट भोग करना होगा। इसलिये ईश्वर के मङ्गलस्वरूप मे श्रद्धान्वित चित्त से एकान्त निर्भर करके सुख दुःख और सम्पद् विपद् के दल को पराजय करो। निश्चय जानो, सर्वदर्शी सर्वशक्तिमान पूर्णमङ्गल परमेश्वर जीवित, जागरित और हमारे सन्निहित हैं, प्रभुत सुखसम्पत्ति के समय भी उनको न भूलना, घोरतर दुःख विपत्ति के समय भी उनको न भूलना। सुख दुःख और सम्पद् विपद् सब के ही पीछे उनको वर्त्तमान जानना एवं समुदाय भेद करके उनको दर्शन करने का अभ्यास करना, इससे हृदय को कोई पराजय न करसकेगा ॥ ५ ॥

भोग करना चाहिये और दुःख उपस्थित होने पर उसे भी मङ्गल के लिये आया हुवा जान शान्त चित्त से उसे वहन करना चाहिये और सर्वदा उनके कल्याणमय आदेश का अनुसरण करना उचित है ॥ ३ ॥

४५

न नित्यं लभते दुःखं न नित्यं लभते सुखम् ।
शरीरमेवायतनं दुःखस्य च सुखस्य च ॥ ४ ॥

'न नित्यं लभते दुःखं न नित्यं लभते सुखं' । 'शरीरं एव' 'आयतनं' आश्रयः 'दुःखस्य च सुखस्य च' ॥ ४ ॥

चिरकाल दुःख रहता नहीं और चिरकाल सुख भी नहीं मिलता। शरीर, सुख और दुःख दोनों का आयतन है ॥ ४ ॥

सुख भी चिरस्थायी नही, दुःख भी चिरस्थायी नही, एक मात्र मङ्गलही चिरस्थायी । जब सुखसम्पद् से हमारा मङ्गल होगा, तब वह वही प्रदान करते हैं, जब दुःख विपद् मे हमारा मङ्गल होगा, तब वह वही प्रेरण करते है। सुख और दुःख दोनोंही अपूर्णप्रकृति मनुष्यको मङ्गलराज्यके सन्निहित करते हैं । अतएव सुख और दुःख के प्रति निरपेक्ष होकर एक मात्र मङ्गल को लक्ष्य करके चलना चाहिये । कभी उन का मङ्गल अभिप्राय सम्पादन करने के लिये इच्छापूर्वक सुख सम्पत्ति विसर्जन करना पड़ेगा और दुःख विपद् आलिङ्गन करना होगा । तब वही दुःख विपद् हमारे लिये परम सम्पद होगी ॥ ४ ॥

४६

सुखं वा यदि वा दुःखं प्रियं वा यदि वाप्रियं ।
प्राप्तं प्राप्तमुपासीत हृदयेनापराजिता ॥ ५ ॥

'सन्तापात्' सन्तापेन हेतुना 'भ्रश्यते' नश्यति 'रूपं' तथा 'सन्तापात् भ्रश्यते बलं'। 'सन्तापात् भ्रश्यते ज्ञानं' 'सन्तापात् व्याधिं' 'ऋच्छति' प्राप्नोति ॥ ७

सन्ताप से रूप जाता है, सन्ताप से बल जाता है, सन्ताप से ज्ञान जाता है, और सन्ताप से व्याधि को प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

जिससे मनस्ताप और हृदयवेदना भोग करना पड़ता है, ऐसी घटना संसार में प्रतिनियत ही उपस्थित होती है। [illegible] मनुष्य ऐसी घटनापर मनस्ताप में अभिभूत हो श्रीभ्रष्ट, बलभ्रष्ट, बुद्धिभ्रष्ट और रोगाक्रान्त होकर अत्यन्त क्लेश भोग करते हैं। अतएव मनमे अत्यन्त सन्ताप उपस्थित होने न देना चाहिये। सन्ताप का कारण उपस्थित होनेपर धैर्य और विवेचना पूर्वक अपनी रक्षा करनी चाहिये। सारी घटना ही किसी न किसी विषय से हमें शिक्षा देती हैं; अतएव सन्ताप से अधीर होकर इस मङ्गलजनक शिक्षालाभ

प्रिय लाभ होने पर अतिमात्र हृष्ट होना और अप्रिय घटना होने पर म्रियमाण होना न चाहिये। धनकष्ट होने पर क्षुब्ध होना और धर्म्म को परित्याग करना न चाहिये ॥ ६ ॥

प्रिय घटना के आह्लाद में मत्त होना और अप्रिय घटना के विषाद में निमग्न होना न चाहिये। अतिमात्र हर्ष और अतिमात्र विषाद दोनों ही विवेकशक्ति को अवहरण करते हैं; अविवेकी मनुष्य कार्याकार्यविमूढ़ होकर नाना प्रकार अनर्थ में पड़ते हैं। ईश्वर को सब का मूलाधार जानकर सम्पत्काल में नम्र होकर रहना चाहिये और विपत्काल में धर्म का अनुगत होकर उसकी प्रतिकारचेष्टा करनी चाहिये। जो सारी अप्रिय घटना अप्रतिविधेय हैं, उन्हें धैर्य अवलम्बन करके वहन् करना चाहिये। यह भी विचार कर देखना चाहिये, कि हम जिसे प्रिय जान उल्लसित होते हैं, वह वास्तविक हितकर न भी हो और जिसे अप्रिय समझ करते है, वह वास्तविक हितकर हो संभव है। दारिद्रदुःख में पड़कर दुर्बलहृदय मनुष्य अन्यायपथ अतिक्रम करके जीविका लाभ करने की चेष्टा करते हैं; किन्तु यह भूल जाते है, कि इस समय जो दुःख से परित्राण पाने का उपाय जान पड़ता है, अन्त में वही घोरतर दुःख उपस्थित करदेगा। इसलिये यदि दुःख के भार से यह क्षणभङ्गुर शरीर भग्न हो जाय, तो भी धर्म परित्याग करके आत्मा अपवित्र न करना चाहिये ॥ ६ ॥

४८

सन्तापात् भ्रश्यते रूपं सन्तापात् भ्रश्यते बलम्।
सन्तापाद्भ्रश्यते ज्ञानं सन्तापाद्व्याधिमृच्छति ॥ ७॥

कोई यदि बन्धुता के समय गोपन रखने के अभिप्राय से कोई बात कहे, पीछे उसके साथ बन्धुता टूट जाय, तौ भी वह गुप्त बात यत्न पूर्वक गोपन रखना चाहिये ॥

आत्मकृत परोपकार क्रिया अपने मुख से न कहनी चाहिये, इससे उसका गौरव और महत्त्व विलुप्त होता है और वह धर्म का रूप परित्याग करता है ॥ १ ॥

५०

सत्यं मृदु प्रियं वाक्यं धीरो हितकरं वदेत् ।
आत्मोत्कर्षं तथा निन्दां परेषां परिवर्जयेत् ॥ २ ॥

'सत्यं' यथादृष्टश्रुतं 'मृदु' कोमलं 'प्रियं' प्रीतिदं 'हितकरं' 'वाक्यं' 'धीरः' धीमान् 'वदेत्' ब्रूयात्। 'आत्मोत्कर्षं' आत्मस्तुतिं 'तथा' 'परेषां' 'निन्दां' 'परिवर्जयेत्' ॥ २ ॥

धीर लोग सत्य, मृदु, प्रिय और हितकर वाक्य बोलें, एवं आत्मप्रशंसा और परनिन्दा परित्याग करें ॥ २ ॥

कृतं यदुपकाराय धर्म्मज्ञो न प्रकाशयेत् ॥ १ ॥

'स्वीयं' आत्मीयं 'यशः' 'पौरुषं च' पुरुषकारञ्च 'गुप्तये' गोपनाय 'च' 'यत्' 'कथितं'। 'कृतं यत्' 'उपकाराय' उपकारार्थं परेषां। तत् सर्व्वं 'धर्म्मज्ञः न प्रकाशयेत्' ॥ १ ॥

अपना यश और पौरुष, और गोपन रखने के लिये जो बात कही जाय, एवं दूसरे के उपकार के निमित्त अपनी से जो कुछ कार्य हो, धर्मज्ञ लोग उसे प्रकाश न करेंगे ॥ १ ॥

केवल यशोलाभ लक्ष्य करके चलना कर्त्तव्य नहीं। यशः-स्पृहा को संयत करके धर्म्म को लक्ष्य कर चलना चाहिये। इस से लोग यदि यशोगान करें, तो स्फीत और गर्वित न होकर विनय और नम्रता प्रदर्शन करना चाहिये। कभी अपनी सुख्याति आप करनी न चाहिये। यदि अपने को सुख्याति का पात्र जाने, और लोग सुख्याति न करें, तो इस से निराश होना और क्षुब्ध होकर अपना यशोगान करने में व्यग्र होना न चाहिये; वरं कार्य से अपनी धर्मज्ञानके परितृप्ति होनेपर आप परितृप्त रहना चाहिये। जहां अपनी बात अपने को कहना आवश्यक हो, वहां जितना आवश्यक हो, उसके अतिरिक्त कहना न चाहिये ॥

परमेश्वर ने जिसे जिस प्रकार की शक्ति दी है, उसे उतना ही उसके विस्तार्थ का अनुष्ठान करना होगा, किन्तु वह शक्ति लेकर आत्मश्लाघा करना न चाहिये। कुछ लोग धर्म्मके कार्य की अपेक्षा आत्मश्लाघा करना अधिक प्यार करते हैं, और लोग सीधी रहकर अपना सफल प्रभाव ईश्वर के कार्य में व्यर्थ करते हैं ॥

गोपन करने के लिये जो कुछ कहा जाय, उसे दूसरे के निकट न कहना चाहिये; ऐसा करने से विश्वासघातक होगे।

चाहिये : इन्ही दो रिपु के प्रबल होने पर मनुष्य अनेक विध पापाचार मे प्रवृत्त होता है । काम को जय करने के लिये उन के विषय से चिन्ता को पृथक् करना चाहिये एवं क्रोध को जय करने के लिये क्षमा का अभ्यास करना चाहिये ॥ ३ ॥

५२

विरक्तः परदारेषु निस्पृहः परवस्तुषु ।
दम्भमात्सर्य्यहीनोयस्तेन लोकत्रय जितं ॥ ४ ॥

'य ' 'परदारेषु' परपत्नीविषयेषु 'विरक्तः' विगतानुरागः तथा 'परवस्तुषु' 'निस्पृह ' स्पृहारहितः । 'दम्भमात्सर्य्यहीनः' दम्भः कैतवेन धर्म्माचरणं मात्सर्य्यमन्यशुभद्वेषः ताभ्यां रहित' 'तेन' तादृशेन प्राज्ञेन 'लोकत्रय' 'जित' ॥ ४ ॥

जो पर स्त्री से विरत, जो पर द्रव्य से निस्पृह, जो दम्भ मात्सर्य विहीन है, उन्ही ने तीन लोक जीते है ॥ ४ ॥

वाक्य से सबके साथ बोलना चाहिये । किसी के हृदय में भी आघात देने के लिये अप्रिय वाक्य न कहना चाहिये एवं सारों का हित लक्ष्य करके हितवाक्य कहना उचित है। आत्मश्लाघा लक्ष्य करके अपनी बात अधिक करके न कहना चाहिये । परनिन्दा न करनी चाहिये; अन्याय करके दूसरे की धनसम्पति ग्रहण करनी और अन्याय करके दूसरे की ख्यातिसम्पत्ति हरण करनी दोनो ही समान है। किसी को सुधारने के लिये अथवा जगत् के हितसाधन के लिये यदि किसी का दोष उल्लेख करना नितान्त आवश्यक हो, उसे सदय हृदय से उच्चारण करना चाहिये ॥ २ ॥

५.१

सत्यमेव व्रतं यस्य दया दीनेषु सर्व्वदा ।
कामक्रोधौ वशे यस्य तेन लोकत्रयं जितं ॥ ३ ॥

'सत्यं एव व्रतं यस्य' तथा 'दीनेषु सर्व्वदा' 'दया' । 'कामक्रोधौ' कामश्च क्रोधश्च तौ 'यस्य' 'वशे' अधीनतायां वर्त्तेते 'तेन' धर्मिणा 'लोकत्रयं' 'जितं' वशीकृतं ॥ ३ ॥

सत्य ही जिनका व्रत, सर्वदा दीन पर जिनकी दया और काम क्रोध जिनका वशीभूत है, उन्हीं ने तीन लोक जीते हैं ॥ ३ ॥

सर्वदा सत्यव्रत रहना चाहिये, मन को सत्य का अनुगत करना चाहिये, वाक्य को सत्य का अनुगत करना चाहिये एवं आचरण को सत्य के अनुगत करना चाहिये । दीन पर सर्वदा दयावान् रहना चाहिये, जो व्यक्ति धर्म में दीन, उसे धर्मोपदेश प्रदान करना चाहिये; जो व्यक्ति ज्ञान में दीन, उसे ज्ञान दान करना चाहिये; जो व्यक्ति धन में दीन उसे धन दान करना चाहिये । काम और क्रोध को वशीभूत करना

प्रियञ्च नानृतं ब्रूयादेषधर्मः सनातनः ॥ ६ ॥

'सत्यं ब्रूयात्' 'प्रियं ब्रूयात्' 'सत्यं अप्रियं' 'न ब्रूयात्' । 'प्रियं च न' 'अनृतं' मिथ्या 'ब्रूयात्' 'एषः' 'सनातनः' नित्यः 'धर्म्मः' ॥ ६ ॥

सत्य बोलना चाहिये और प्रिय बोलना चाहिये; किन्तु अप्रिय सत्य न कहना चाहिये, एवं प्रिय मिथ्या भी न कहना चाहिये; यही सनातन धर्म है ॥ ६ ॥

जिससे सत्य का अपलाप न हो, अथच लोगों की प्रीति उत्पन्न हो, ऐसा वाक्य कहना चाहिये एवं यत्नपूर्वक ऐसाही वाक्य बोलने की शिक्षा करनी चाहिये। जो सत्य, किन्तु कहने से किसी के हृदय में आघात पहुंचे वह संयत करके रखना चाहिये, धर्म के अनुरोध से आवश्यक न होने पर कहना न चाहिये, यदि एकान्त आवश्यक हो, दया के साथ उसे उच्चारण करना चाहिये, उसे लेकर कभी आमोद आह्लाद करना न चाहिये एवं मन को भी आनन्दित न होने देना चाहिये। प्रिय अथच मिथ्या एकबारही परित्याग करना चाहिये। इसे सनातन धर्म को नित्यधर्म जानना चाहिये ...

धर्म्मयुद्धे मृतोवापि तेन लोकत्रयं जितं ॥ ५ ॥

'यः ध्रै' 'रणात्' युद्धात् 'न बिभेति' न भीतो भवति 'संग्रामे अपि' युद्धे च 'अपराङ्मुखः' न पलायनपरायणः । 'धर्म्मयुद्धे मृतः वा अपि' 'तेन लोकत्रयं जितं' ॥ ५ ॥

युद्ध में जो डरते नहीं, संग्राम में जो पराङ्मुख नहीं होते, धर्मयुद्ध में चाहे मर ही क्यों न जांय उन्हीं ने तीन लोक जीते हैं ॥ ५ ॥

युद्ध दो प्रकार का है । जिस में स्वत्व नहीं, वह अन्याय पूर्वक ग्रहण करने के लिये दुरात्मा युद्ध करते रहते हैं, इस से न्यायस्वरूप ईश्वर के साथ विरोधाचरण होता है, यह धर्म युद्ध नहीं । अन्यायाचरण निवारण करके न्याय का सिंहासन प्रतिष्ठित करने के लिये जो युद्ध अनुष्ठित होता है, उसे प्रतिकारयुद्ध और धर्मयुद्ध कहते हैं, इस से अन्याय का प्रतिकार और न्याय की रक्षा की जाती है । किन्तु यह भी प्रेमस्वरूप ईश्वर के राज्य में सामान्य शोचनीय नहीं, जो मनुष्य परस्पर प्रेम के साथ आलिङ्गन करेंगे, जो सारे ही एक मङ्गलस्वरूप पिता के समान स्नेह से प्रतिपालित होते हैं, वह अपने हाथ परस्पर के रक्त से दूषित करेंगे—एक भ्राता और एक भ्राता के शरीर में सांघातिक आघात प्रदान करेगा, यह सोचने पर ही हृदय शोकदुःख से आच्छन्न होता है; अतएव शान्ति और क्षमा द्वारा न्याय रक्षा होने पर कभी युद्ध में प्रवृत्त न होना चाहिए एवं धर्म युद्ध का भाण कर के आत्मम्भरिता को तृप्त करने न जाना चाहिये । किन्तु अकल्याण निवारण करने के लिये धर्म युद्ध में प्रवृत्त होकर भीत और पराङ्मुख न होना चाहिये ॥ ५ ॥

५ ४

सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात् सत्यमप्रियम् ।

चाहिये, जिसे साधु जानो, उसे वाक्य और कार्य में देखाना चाहिये ॥ ८ ॥

५७

नास्ति सत्यसमोधर्म्मो न सत्याद्विद्यते परं।
न हि तीव्रतरं किञ्चिदनृतादिह विद्यते ॥ ९ ॥

'सत्यसमः' सत्येन तुल्यः 'धर्म्मः' 'नास्ति' 'न' अपि 'सत्यात्' सत्यमपेक्ष्य 'परं' प्रकृष्टं 'विद्यते'। किञ्च 'अनृतात्' असत्यात् 'तीव्रतरं' तीक्ष्णतरं 'किञ्चित्' किञ्चिन्मात्रं 'न हि' 'इह विद्यते' ॥ ९ ॥

सत्यके समान और धर्म नहीं, एवं सत्यसे प्रकृष्ट वस्तु भी और कोई नहीं, इस लोकमें मिथ्या से अधिक तीव्र पदार्थ भी कोई नहीं है ॥ ९ ॥

सत्य ही ईश्वर का भाव, उसी में ही धर्म प्रतिष्ठित है। अतएव ज्ञानद्वारा सत्य उपार्जन करना चाहिये, सत्य के प्रति श्रद्धावान् होना चाहिये एवं आचरण में सत्यपरायण होना चाहिये। मिथ्या सर्वतोभाव परित्याग करना चाहिये—मिथ्या जैसा असत्, कठोर और घृणाकर वस्तु और कुछ नहीं। मिथ्याद्वारा ज्ञान मोहाच्छन्न होता है एवं वाक्य और आचरण दूषित होता है ॥ ९ ॥

जलद्वारा गात्रशुद्धि होती है, सत्यद्वारा मनशुद्धि होती है, विद्या और तपस्या द्वारा आत्मशुद्धि होती है, और ज्ञानद्वारा बुद्धिशुद्धि होती है ॥ ७ ॥

वाक्यसे सत्यवादी और व्यवहार में सत्यपरायण होना चाहिये, इससे अन्तरिन्द्रिय प्रसाद लाभ करके परिशुद्ध होना चाहिये । ब्रह्मविद्याद्वारा ज्ञान समुज्वल करना चाहिये और ईश्वरके आदिष्ट धर्मानुष्ठानरूप तपस्या में नियुक्त रहना चाहिये, इससे आत्माको मोह और पाप ताप से मुक्त रहकर परिशुद्ध होना चाहिये एवं ज्ञान के अनुशीलनपूर्वक बुद्धिको भ्रम प्रमाद से मुक्त करके परिशुद्ध रखना चाहिये । अपने को सर्व प्रकार शुद्धसत्त्व करके शुद्ध अपापविद्ध परमेश्वर के सन्निहित करते रहना चाहिये ॥ ७ ॥

५६

योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते ।
किं तेन न कृतं पापं चौरेणात्मापहारिणा ॥ ८ ॥

'यः' कश्चित् 'अन्यथा' अन्यप्रकारेण 'सन्तं' विद्यमानं 'आत्मानं' स्वं 'अन्यथा' प्रकारभेदेन 'प्रतिपद्यते' प्रतिपादयति । 'तेन' 'आत्मापहारिणा' 'चौरेण' 'किं पापं न कृतं' अपि तु सर्व्वमेव कृतमित्यर्थः ॥ ८ ॥

जो व्यक्ति एक प्रकार होकर अपने को अन्य प्रकार जताता है, उस आत्मापहारी चोर से कौन पाप नहीं होता है ॥ ८ ॥

सर्वदा अकपट आचरण करना चाहिये । एक प्रकार होकर लोगों के निकट अन्यप्रकार दिखाना न चाहिये । जिसे असाधु कर्म्म, वञ्चित होकर उसे सर्वतोभाव से परित्याग करना

है। किन्तु असाधु मनुष्य ईश्वर का अभिप्राय लङ्घन करके अन्यके प्रति अन्यायाचरण करते हैं। उसका निवारण न करने से लोकस्थिति का अत्यन्त व्याघात होता है। इसी लिये विचारपति न्याय अन्याय विचार करके न्याय की जय दान करते है, इससे धर्म सुरक्षित होता है। साक्षी यथादृष्ट यथाश्रुत विवादास्पद विषय विचारपति को अवगत करके धर्मरक्षा की सहकारिता करते हैं। इसलिये धर्माधिकरण में साक्ष्यदान धर्मार्थ का विरोधी न समझना चाहिये ॥ १ ॥

६०

यथाश्रुतं यथादृष्टं सर्व्वमेवाञ्जसा वद।
सत्येनपूयते साक्षी धर्म्मः सत्येन वर्द्धते ॥ २ ॥

'यथाश्रुत यथादृष्ट' दृष्टश्रुतानतिक्रमेण 'सर्व्वं' 'अञ्जसा' तत्त्वत 'एव' 'वद' ब्रूहि। यस्मात् 'सत्येन' कथनेन 'साक्षी' 'पूयते पापात् प्रमुच्यते 'धर्म' च अस्य 'सत्येन' 'वर्द्धते' वृद्धिमेति ॥ २ ॥

यथादृष्ट यथाश्रुत साराही यथार्थ कहना चाहिये। सत्य कहने से साक्षी शुद्धि होता और धर्म वर्द्धित होता है ॥ १ ॥

कोई दानकी द्वारा प्रिय होता है, कोई प्रिय वाक्य की द्वारा प्रिय होता है, किन्तु अप्रिय हित वचन का वक्ता और श्रोता भी दुर्लभ है ॥ १० ॥

हितकर वाक्य सर्वदा प्रीतिकर नही होता है एवं प्रिय वाक्य भी अनेक समय अहितकर हो पड़ता है; किन्तु जो श्रोता के असंतोष के भय से हितवाक्य नही कहते, वह यथार्थ हितैषी नहीं एवं जो अप्रिय होने से हितवाक्य नही सुनते, उन्हें दुःख सहना पड़ता है। अतएव सब के हितैषी होकर हितवाक्य कहना चाहिये एवं किसी के हितोपदेश प्रदान करने से अप्रिय होने पर भी शान्त होकर ग्रहण करना चाहिये ॥ १० ॥

---

## सप्तमोऽध्यायः ।

५९

समक्षदर्शनात् साक्ष्यं श्रवणाच्चैव सिध्यति ।
तत्र सत्यं ब्रुवन् साक्षी धर्मार्थाभ्यां न हीयते ॥ १ ॥

'समक्षदर्शनात्' साक्षात् दर्शनात् 'श्रवणात् च एव' 'साक्ष्यं' साक्षित्वं 'सिध्यति'। 'तत्र' साक्ष्ये 'साक्षी' 'सत्यं' यथादृष्टश्रुतार्थं 'ब्रुवन्' 'धर्मार्थाभ्यां' 'न हीयते' न वियुज्यते ॥ १ ॥

साक्षात् दर्शन और श्रवण से साक्षित्व होता है। साक्षी होकर सत्य बोलनेसे धर्मार्थ से परिभ्रष्ट नहीं होता ॥ १ ॥

[illegible] नहीं [illegible] कि न्याय और सत्य जययुक्त हो, [illegible] भी नहीं जानता कि न्याय और सत्य की जय

हे भद्र! तुम समझते हो कि हम अकेले हैं, ऐसा न समझना, यह पुण्यपापदर्शी सर्वज्ञ पुरुष तुम्हारे हृदयमें नित्य स्थिति करते हैं ॥ ४ ॥

हे साक्षी, तुम बाहर जैसे अकेले नही, भीतर भी वैसाही अकेले नही हो, पुण्यपापदर्शी सर्वज्ञ पुरुष तुम्हारे हृदय में निरन्तर अवस्थान करते है, वह पुण्यके पुरस्कारक और पापके दण्डदाता हैं। हे भद्र! यह समझकर साक्ष्यदान करो मिथ्या साक्ष्य देकर अपनी मस्तक पर परमेश्वर का वज्र आकर्षण न करना ॥ ४ ॥

---

## अष्टमोऽध्यायः ।

६२

यत् कल्याणमभिध्यायेत् तत्रात्मान नियोजयेत् ।
न पापे प्रतिपापः स्यात् साधुरेव सदा भवेत् ॥ १ ॥

'यत्' यत्र 'कल्याण' मङ्गलं 'अभिध्यायेत्' अनुभवेत् 'तत्र आत्मान नियोजयेत्'। 'न' 'पापे' पापिनि जने 'प्रतिपाप.' पापप्रतीकारवान् 'स्यात्'। किन्तु 'सदा' 'साधुः एव' 'भवेत्' ॥ १ ॥

६१

यस्य विद्वान् हि वदतः क्षेत्रज्ञो नाभिशङ्कते ।
तस्मान्न देवाः श्रेयांसं लोकेऽन्यं पुरुषं विदुः ॥ ३ ॥

'यस्य' 'हि' 'वदतः' कथयतः साक्षिणः 'विद्वान्' चेतनवान् 'क्षेत्रज्ञः' जीवात्मा किमयं सत्यं वदत्युतानृतमिति 'न अभिशङ्कते' नाशङ्कते किन्तु सत्यमेवायं वदतीति निर्विशङ्कः सम्पद्यते । 'तस्मात्' पुरुषात् 'अन्यं' 'लोके' 'श्रेयांसं' प्रशस्ततरं 'पुरुषं' 'देवाः' 'न' 'विदुः' न जानन्ति ॥ ३ ॥

जिस साक्षी का सचेतन आत्मा ऐसी शङ्का ही नहीं करता कि मैंने झूठ बोला है, देवतागण इस लोक में उनसे अधिक और किसी को श्रेष्ठ नहीं जानते हैं ॥ ३ ॥

मनके अगोचर पाप नहीं ; इसलिये जो साक्षी साक्ष्य देते समय मनही मन यह विश्वास कर सकते हैं कि इन्होंने जो कुछ कहा है, वह मिथ्या नहीं ; वही सत्यवादी साक्षी, सर्वदर्शी ईश्वर उनसे प्रसन्न होते हैं ॥ ३ ॥

६२

एकोऽहमस्मीत्यात्मानं यत्त्वं कल्याण मन्यसे ।
नित्यं स्थितस्ते हृद्येष पुण्यपापेक्षिता मुनिः ॥ ४ ॥

किञ्च हे 'कल्याण' हे भद्र 'एकः' एव 'अहं अस्मि' जीवात्मकः 'इति' 'यत् त्वं' 'आत्मानं' 'मन्यसे' जानीषे नैवं मन्यस्व । यस्मात् 'एषः' 'पुण्यपापेक्षिता' पुण्यानां पापानाञ्च द्रष्टा 'मुनिः' सर्वज्ञः परमात्मा 'ते' तव हृदि हृदये 'नित्यं स्थितः' ॥ ४ ॥

व्यवहार करना चाहिये, किसी के असद्भाव प्रदर्शन करने पर भी उसके प्रति सद्भावप्रदर्शन करना चाहिये। जो अहिताचरण करेगा, उसके लिये भी हितचिन्ता और हितानुष्ठान करना चाहिये। असत्यको सत्य से पराजय करना चाहिये; प्राणपण से सत्यको अवलम्बन करके रहना चाहिये; सत्यही जय है ॥ २ ॥

६५

कुशलः सुखदुःखेषु साधूंश्चाप्युपसेवते ।
सत्यसाधुसमारम्भात् बुद्धिर्धर्मेषु राजते ॥ ३ ॥

'सुखदुःखेषु' सुखेषु च दुःखेषु च 'कुशलः' कुशलस्वभावः 'साधून् च अपि उपसेवते'। 'सत्यसाधुसमारम्भात्' सत्यसाधुलक्षणदर्शणः समारम्भात् तस्य 'बुद्धिः धर्मेषु' 'राजते' दीप्यति ॥ ३ ॥

सुख दुःखमें जो अविचलित रहते हैं, और साधु सेवा करते हैं, सत्य और साधुकार्य के अनुष्ठान से उनकी बुद्धि धर्मपथमें दीप्ति पाती है ॥ ३ ॥

मङ्गल नहीं; सारे मनुष्यों के लिये जो मङ्गल और अनन्तका-
ल के लिये जो मङ्गल है, उसमें ही अपने को नियोजित
करना चाहिये । पापकारी के प्रति पापाचार न करना चा-
हिये, कोई अन्याय करे तो अन्याय करके उसका प्रतिकार
न करना चाहिये । सर्वदा साधु रहना चाहिये, साधु उपाय
अवलम्बन करके असाधुता का प्रतिविधान करना चाहिये ।
केवल अपने क्रोध की शान्ति करना असाधुओंका कार्य है,
किन्तु असाधुको साधुता द्वारा शिक्षा दान करके जगत् में
शान्ति विस्तार करना साधुओंका लक्ष्य है ॥ १ ॥

६४

अक्रोधेन जयेत् क्रोधम् असाधुं साधुना जयेत् ।
जयेत् कदर्य्यं दानेन जयेत् सत्येन चानृतं ॥ २ ॥

'अक्रोधेन' क्रोधसंवरणेन 'जयेत् क्रोधं' 'असाधुं' भावं
व्यवहारं वा 'साधुना' भावेन व्यवहारेण वा 'जयेत्' । 'जयेत्
कदर्यं' लुब्धं अपकारिणमिति यावत् 'दानेन' दानादिनोप-
कारेणेति यावत् 'जयेत्' 'सत्येन च' 'अनृतं' मिथ्या ॥ २ ॥

क्षमा से क्रोधको जयकरना चाहिये, साधुता से
असाधुता को जय करना चाहिये, उपकार से अप-
कारी को जय करना चाहिये, और सत्यसे मिथ्या
को जय करना चाहिये ॥ २ ॥

आप अक्रोध होकर क्रुद्धको जय करना चाहिये, क्रोधके
वशीभूत न होना चाहिये, किन्तु विविध उपाय से क्रोधान्ध
व्यक्ति को प्रकृतिस्थ करना चाहिये, और जिन सारे कारणों
से अनर्थक दूसरेका क्रोध उद्दीपन करना होता है, वह दूरी-
भूत करना चाहिये । असाधुको साधुता से जय करना चा-
हिये किसी के असद्व्यवहार करने पर भी उसके साथ सद्व्य-

होती है, और प्रतिदिन साधुसंसर्ग में निश्चित धर्म की उत्पत्ति होती है ॥ ४ ॥

साधुसङ्ग से धर्म लाभ होता है, असाधुसंग केवल मोह उत्पन्न करता है: साधुसंग उन्नतिका हेतु, असाधुसंग अधः पात का कारण है: साधुसंग से जीवनलाभ होता, असाधु संग मृत्यु के मुख में डालता है: साधुसंग में ईश्वर के साथ श्रद्धा भक्ति बढ़ती है, असाधु संसर्ग से संशय और अविश्वास उत्पन्न होकर मनुष्यको ईश्वर से दूर फेंकता है। असाधुगणों का आलाप और आदरण साधियों का धर्मबन्धन शिथिल कर देता है। असाधुसंग से पाप के प्रति घृणा और धर्म के प्रति श्रद्धा मन्द हो जाती है। इसलिये धर्मार्थी व्यक्ति को असाधुसंग परिहार करके रात दिन साधुसंग करना चाहिये। जिसके साथ में रहने से नीच कामना और नीचभाव उत्पन्न होते हैं, उससे अपने को बचाना चाहिये। किन्तु कभी किसी मनुष्य की घृणा न करनी चाहिये। साधुतारूप निर्मल नदी के प्रस्रवणस्वरूप उसी मंगलमय परमेश्वर के संग रहकर उनका शुभ अभिप्राय सिद्ध करने के लिये सर्वत्र सञ्चरण करना चाहिये ॥ ४ ॥

मोह उत्पन्न हो जीवन को मलिन कर सक्ता है; ऐसी अवस्था में साधुगणो का संसर्ग फिर प्रकृतिस्थ कर देता है। साधुसङ्गके प्रभाव से मुमूर्ष आत्मा जीवन प्राप्त होता है, हताश मनुष्य आशा लाभ करता है, निरुत्साह चित्त उत्साहित होता है। जैसे सूर्य का आलोक रूपहीन सारी वस्तु को रूपवान् करता है, वैसाही साधुगणों की साधुता असाधु जीवन को भी पवित्र और पुण्यशील करती है। साधुसङ्ग का यही महत गुण है कि उससे असाधुभाव का दमन और साधुभावका उद्दीपन होता है। इसलिये धर्मार्थीलोग साधुसङ्ग के सेवन में अवहेला न करेंगे।

जिस के अनुष्ठान से ज्ञान और हृदय परितृप्त होता है, उसीको सत्कर्म और साधुकर्म जानना चाहिये; ऐसे कर्म के अनुष्ठान में ही धर्म बुद्धि दीप्ति लाभ करती है। जो सारे ज्ञान विरुद्ध और हृदय विरुद्ध कर्मों का अनुष्ठान करते हैं उन का धर्म ज्ञान धीरे २ असाड़ हो जाता है; अन्त में फिर वह धर्माधर्म विवेचना नहीं कर सक्ते हैं, इस लिये धर्मपथ से परिभ्रष्ट होकर अधोगति प्राप्त होते हैं ॥ ३ ॥

६६

मोहजालस्य योनिर्हि मूढ़ैरेव समागमः ।
अहन्यहनि धर्मस्य योनिः साधुसमागमः ॥ ४ ॥

'मोहजालस्य' अविवेकसमूहस्य 'योनिः' 'कारण' 'हि' प्रसिद्धौ 'मूढ़ैः मूढ़' सह 'समागमः' संयोगः । 'अहनि अहनि' प्रतिदिनं 'साधुसमागमः' 'धर्मस्य योनिः' । तस्मादुज्झित्वाऽसाधुसङ्गतिं धर्मेप्सुभिर्नित्यं सद्भिरेव समागमः कर्त्तव्य इति वाक्यार्थः ॥ ४ ॥

मूढ़ लोगों के सहवास से सारेमोहों की उत्पत्ति

६९

अविसंवादको दक्षः कृतज्ञो मतिमानृजुः।
कीर्त्तिञ्च लभते लोके न चानर्थेन युज्यते॥ ७॥

यस्तु 'अविसंवादकः' अविवादी 'दक्षः' कुशलः 'कृतज्ञः' 'कृतोपकारस्मरणधर्म्मवान्' 'मतिमान्' ज्ञानवान् 'ऋजुः' शाठ्यरहितः। सः 'लोके' 'कीर्त्तिं च लभते' 'न च' 'अनर्थेन' अकार्य्येण 'युज्यते' ॥ ७॥

जो अविवादी, कर्मंजस, कृतज्ञ, बुद्धिमान् और ऋजु, वह भूमण्डल में कीर्तिलाभ करते हैं, और किसी अनर्थ साधन से युक्त नहीं होते ॥ ७॥

किसी के साथ विवाद न करना; ईश्वर के मङ्गलभाव को आदर्श करके क्रोध सम्वरण करना और क्षमा और प्रीति के साथ सब के प्रति सद्व्यवहार करके सारे कर्त्तव्य सम्पादन करना, मैत्री ही जानो दूसरों के साथ व्यवहार करने मे नियामक हो। तब जिस कार्य्य मे प्रवृत्त हो नैपुण्य के साथ उसे

करता है, वह दीर्घ सूत्री होकर पुरुषार्थ से भ्रष्ट होता है और पश्चात् सन्ताप में पड़ता है ॥ ५ ॥

जिस के निकटही हो, कल्याणकर वाक्य श्रवण करते ही ग्रहण करना चाहिये, अभिमान वश उसे अग्राह्य करना उचित नही। जोकुछ कर्त्तव्य है, सत्वर हो उसे सम्पादन करो, दीर्घसूत्र होकर काल विलम्ब न करना। हितवाक्य मे अवहेला और कर्त्तव्य कर्म में दीर्घसूत्रता केवल अनुताप का कारण है ॥ ५ ॥

६८

सतां मतमतिक्रम्य योऽसतां वर्त्तते मते ।
शोचन्ते व्यसने तस्य सुहृदो न चिरादिव ॥ ६ ॥

'यः' 'सतां' 'मतं' अभिप्रेतं 'अतिक्रम्य' 'असतां' 'मते' 'वर्त्तते'। 'तस्य' 'व्यसने' विपदि 'सुहृदः' तन्मित्राणि 'न चिरादिव' अचिरेणैव कालेन 'शोचन्ते' ॥ ६ ॥

जो कोई साधुओं का अभिप्राय अतिक्रम करके असाधुओं का मत अवलम्बन करता है, उसके मित्र उसे अचिरात् विपद्ग्रस्त देखकर शोक करते हैं ॥ ६ ॥

साधुओं का वाक्य ग्रहण और असाधुओं का वाक्य परित्याग करो। जिनके वाक्य और कार्य में अकपट धर्मनिष्ठा प्रकाश पाती है, वही साधु। साधुगणो के उपदेश में अवहेला करके विपद् ग्रस्त हो सुहृद्गण को शोकाकुल न करना। जो केवल तुम्हारा दुःख देखकर दुःखी नहीं होते, किन्तु तुम्हें सुखी देख कर सुखी होते है, वही तुम्हारे सुहृत्, उनके शोक को तुच्छ न समझना ॥ ६ ॥

अहिंसक होते हैं, वह परम आरोग्य सम्भोग करते हैं ॥ १ ॥

सब के प्रतिपालक परमेश्वर खाने पीने आदि की जो सब भोग्य वस्तु प्रदान करते हैं, पिता माता भ्राता भगिनी पुत्र कलत्र बन्धु बान्धव और दास दासी आदिक किसी को वञ्चित न करके, वह यथायोग्यारूप सब के साथ बांट कर भोग करना चाहिये; अशन वसन प्रभृति किसी विषय में आत्मम्भरि न होना चाहिये। सब केवल अपने ही भोग के लिये प्राप्त हुई है, ऐसी विवेचना न करनी चाहिये; किन्तु अवश्यपोष्य और आश्रितगणो के सारे अभाव न्यायानुसार परिपूर्ण करके दुःखभारसे आक्रान्त दीन दुःखियोंको दानकरना चाहिये। अपने को भी भोग सुख से वञ्चित न रखना चाहिये; कृपणता और विलासिता परित्याग करके धर्मसाधन के उद्देश्य से अपने शरीर और मन को धर्मानुमोदित भोग और सुख द्वारा पोषण करते रहना चाहिये। किसी को भी हिंसा न करनी चाहिये ॥ १ ॥

कृतघ्नं कुत्सयन्नाह 'कृतघ्नस्य' 'कुतः' कुत्र 'यशः' तथा 'कुतः स्थानं कुतः सुखं' । 'कृतघ्नः' 'अश्रद्धेयः' श्रद्धानर्हः 'हि' प्रसिद्धौ 'कृतघ्ने नास्ति 'निष्कृतिः' ॥ ८ ॥

कृतघ्नका यशही कहां, स्थानही कहां और सुख ही कहां है । कृतघ्न व्यक्ति श्रद्धाका पात्र नहीं, कृतघ्न की निष्कृति नहीं है ॥ ८ ॥

कृतज्ञता का विपरीत भाव कृतघ्नता है । जो अन्यकृत उपकार ग्रहण करके भी उसके लिये अपने हृदय में कृतज्ञता अनुभव नहीं करता; उपकृत होकर भी उस उपकार का मन के साथ मान्य नहीं करता, अन्यकृत महत् उपकार भी लघु समझता है, अथवा उपकारी के सारे उपकार भूल कर उसके अपकार की कामना करता है, साधु लोग उसे नराधम और पामर गिनते हैं ॥ ८ ॥

---

## नवमोऽध्यायः ।

७१

संविभक्ता च दाता च भोगवान् सुखवान्नरः ।
भवत्यहिंसकश्चैव परमारोग्यमश्नुते ॥ १ ॥

सर्व्वाणि संविभज्य भक्ष्यपेयानि द्रव्याणि यो भुंक्ते सः 'संविभक्ता' 'च' 'दाता च' देयानां वस्तूनां 'भोगवान्' भोगी तथा 'सुखवान् नरः' 'अहिंसकः च एव' यः 'भवति' सः एवं 'आरोग्य' अनामयं 'अश्नुते' भुंक्ते ॥ १ ॥

जो मनुष्य दीनों को वस्तु दूसरों के साथ बांट कर खाते हैं, और दानशील, भोगवान्, सुखवान् और

'ज्ञानरक्षण' 'कर्त्तव्य' ज्ञानवता । 'अन्यायेन तु यः' 'जीवेत्' वर्त्तेत सः सर्व्वधर्म्मवहिष्कृतः' सर्व्वस्माद्धर्म्मान्निराकृतः ॥ ५ ॥

कर्त्तव्यज्ञान की न्यायोपार्जित धन द्वारा रक्षा करनी चाहिये । अन्याय आचरण करके जो जीविका लाभ करता है, वह सर्वधर्म से वहिष्कृत होता है॥५॥

अपनी जीविका और अवश्यपोष्य परिवारगणों के प्रतिपालन के लिये भी अन्यायपूर्वक धनोपार्जन न करना चाहिये । न्यायान्याय विवेचना के लिये ईश्वर ने जो धर्मज्ञान प्रदान किया है, उसका आदेश प्रतिपालन करना इस क्षणभङ्गुर जीवन की रक्षा करने के अपेक्षा भी गरीयान् है । यदि अन्याय पथ में रहकर जीवन धारण करना हो, तो वह जीवन वास्तविक मृत्यु, और यदि न्यायरक्षा के अनुरोध से यथार्थ ही मृत्यु उपस्थित हो, तो वह मृत्यु ही हमारा जीवन है ॥ ५ ॥

७६

शक्त्यान्नदानं सततं तितिक्षा धर्म्मनित्यता ।
यथार्हं प्रतिपूजा च सर्व्वभूतेषु वै सदा ॥ ६ ॥

'शक्त्या' आत्मनोयथाशक्त्या 'अन्नदानं सततं' 'तितिक्षा' द्वन्द्वसहनं 'धर्म्मनित्यता' धर्म्मे नित्यानुष्ठानभावः । 'यथार्हं' यथायोग्य 'वै' एव 'सर्व्वभूतेषु' 'सदा' 'प्रतिपूजा च' एतत् सर्व्वं कार्य्यमित्यर्थः ॥ ६ ॥

यथाशक्ति नित्य अन्नदान करना चाहिये, तितिक्षा करनी चाहिये और नित्य धर्मानुष्ठान करना चाहिये, और सर्वदा सब के प्रति यथोचित समादर करना चाहिये ॥ ६ ॥

आश्रय 'दानानि एतानि' 'हि अन्यानि च विशेषतः' 'श्रेयस्कामेन श्रेयोऽभिकाङ्क्षिणा 'धीमता' 'दीनान्धकृपणादिभ्यः'' 'देयानि' ॥ ९ ॥

श्रेयोभिलाषी धीमान् दीन अन्ध प्रभृति कृपापात्रों को औषध, पथ्य, आहार रक्षणीय स्नेह द्रव्य, और स्थान, यह सब दान और अन्य अन्य दान भी देवें ॥ ९ ॥

असत्पात्र को दान न करना चाहिये। जो दान लेकर असत्कर्म मे व्यय करते है, उनको दान न करना चाहिये। जो परिश्रम से असमर्थ, दान ग्रहण व्यतीत जिनका और कोई उपाय नही, जो अपनी शक्तिद्वारा विपद् से उद्धार नही पासक्ते; उनको यथा योग्य दान करके दान की सार्थकता करनी चाहिये॥ ९॥

समयोचित दान से ही गृहीता यथार्थ उपकृत होता है और दाता द्विगुण फल लाभ करता है। इसलिये जिसका जैसा अभाव हो, उसको वैसाही दान करना चाहिये। ईश्वर हम को इसी प्रकार दान करते हैं॥ ७॥

७८

अन्नदः सुखमाप्नोति सुतृप्तः सर्व्ववस्तुषु।
भूमिदानात् परं नास्ति विद्यादानं ततोऽधिकं॥ ८॥

'सर्व्ववस्तुषु' मध्ये 'अन्नदः' अन्नस्य दाता 'सुतृप्तः' सन् 'सुखं' 'आप्नोति' प्राप्नोति। 'भूमिदानात् परं न अस्ति' 'विद्यादानं' तु 'ततः अधिकं'॥ ८॥

जो अन्न दान करते हैं, वह दूसरी सारी वस्तुओं के दाता की अपेक्षा सुतृप्त होकर सुख लाभ करते हैं। भूमिदान के परे और कोई दान नहीं, विद्यादान उससे भी उत्कृष्ट है॥ ८॥

केवल अर्थ ही दान की वस्तु है ऐसा न समझना चाहिये। अन्न दान दाता को तत्क्षणात् सुतृप्त करता है; क्योंकि चिरकाल तक दान अक्षय होकर रहता है, विद्यादान सर्व्वोपेक्षा श्रेष्ठ, इससे गृहीताका ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल होता है॥ ८॥

७९

औषधं पथ्यमाहारं स्नेहाभ्यङ्गं प्रतिश्रयं।
दानान्येतानि देयानि ह्यल्पानि च विशेषतः।
दीनान्धकृपणादिभ्यः श्रेयस्कामेन धीमता॥ ९॥

'औषधं पथ्यं आहारं' 'स्नेहाभ्यङ्गं' तैलाभ्यङ्गं 'प्रतिश्रयं'

शान्ति की आशा बद्ध करके न रखना चाहिये । पृथिवी हमारी विहारस्थान, नित्य सुख भोग करने का आयतन नहीं है । एकमात्र परमेश्वर नित्य सुख और नित्य शान्ति के आलय; वह हमारे परम लोक, वही हमारी परमगति है । वह हमारे निकट रहकर हमारी सब अवस्था देखते है, हमारा मंगल हो, यही उनकी एकमात्र इच्छा है; किस उपाय से हमारी सद्गति होगी, वह उसे जानते हैं; हमारे मंगल के लिये वह जो विधान करेंगे, उसे अन्यथा करनेवाला कोई नहीं; पुत्र-गण को दुःखभार से आक्रान्त देखकर पिता क्या उदासीन है ? यह वर्त्तमान अवस्था क्या उनके अज्ञातसार हमारे ऊपर पड़ती है ? उनकी अपरिवर्त्तनीय मंगलकामना क्या स्तब्ध हो रही है ? यह कभी नहीं । केवल मोहाक्रान्त होकर ही हम शोक दुःख से अभिभूत होते हैं । इसलिये वर्त्तमान अवस्था में ही समुदाय दृष्टि बद्धकर न रखना, उस परमगति की पर्य्यालोचना करके मानसिक दुःख विनाश करना चाहिये ॥ ९ ॥

धर्म नहीं, उसका आपातत मधुसमान सुस्वाद होता है सही, किन्तु अन्त में उसका गरल समान आस्वाद होता है ॥ १० ॥

वृद्ध पिता माता स्त्री पुत्र आदिक सब अवश्यपोष्य लोगों के अभाव और दुःख पहिले दूर करना चाहिये । जो कोई उन को कष्ट देकर या उनको कष्ट से मुक्त न करके दूसरों को देने में प्रवृत्त होता है, वह यथार्थ धर्मानुष्ठान नहीं करता ॥ १० ॥

## दशमोऽध्यायः ।

८१

प्रज्ञया मानसं दुःखं हन्याच्छारीरमौषधैः ।
न शोचन्ति कृतप्रज्ञाः पश्यन्तः परमाङ्गतिं ॥ १ ॥

'प्रज्ञया' बुद्ध्या 'मानसं' मनोभवं 'दुःखं हन्यात्' तथा 'शारीरं औषधैः' । 'कृतप्रज्ञाः' कृतबुद्धयः 'परमां गतिं' 'पश्यन्तः' अनुभवन्तः सन्तः 'न शोचन्ति' ॥ १ ॥

[illegible]
[illegible]
[illegible]

[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible]

सब जीवों के हितैषी वही साधु, और जो निर्दय वही असाधु कहेगये हैं ॥ ३ ॥

क्रोध के तुल्य अनिष्टकारी शत्रु और कोई नहीं; और लोभ के तुल्य यन्त्रणादायक व्याधि भी और कोई नहीं। क्रोध और लोभ सेही निष्ठुरता उत्पन्न होती है; निष्ठुरता मनुष्य को साधुता से परिभ्रष्ट करती है। क्रोध केवल दूसरे को यन्त्रणा देने में उत्साहित करता है : लोभ आत्मम्भरिता के निकट सारे साधुगणों को बलिदान कराता है। नरहत्या और चौर्य आदिक पापकर्म सब क्रोध और लोभ से अनुष्ठित होते हैं। इसलिये क्रोध और लोभ परित्याग करना चाहिये, और सबके ऊपर दयावान् रहना चाहिये ॥ ३ ॥

८४

दान्तः शमपरः शश्वत् परिक्लेशं न विन्दति ।
न च तप्यति दान्तात्मा दृष्ट्वा परगतां श्रियं ॥४॥

योहि 'दान्तः' नियतेन्द्रियः 'शमपरः' संयतान्तःकरणः सः 'शश्वत्' वारवार 'परिक्लेशं' 'न विन्दति' न लभते। 'न च दान्तात्मा' वशीकृतात्मा 'परगतां' 'श्रियं' सम्पत्तिं 'दृष्ट्वा' 'तप्यति' परितप्तोभवति ॥ ४ ॥

जिन्होंने इन्द्रिय और मन संयम किया है, वह फिर वारवार क्लेश प्राप्त नहीं होते। शान्तचित्त व्यक्ति परश्री देखकर कभी कातर नहीं होता है ॥ ४ ॥

रात दिन अपने को शिक्षा देनी चाहिये अपने को शासन करना चाहिये और अपने को धर्म परायण करना चाहिये। जो अपनी इन्द्रियों और अन्तःकरण को वशीभूत कर सक्ते हैं उन्हें फिर शोक करने का कोई कारण नहीं रहता है।

अहङ्कार परित्याग करना चाहिये ; ईश्वर का अनुग्रह ही मनुष्य का सर्व्वस्व, तद्व्यतीत मनुष्य का और कुछ भी नही । क्या धन मान सौन्दर्य, क्या ज्ञान और धर्म, किसी पर भी लोगो के निकट गर्व प्रकाश न करना चाहिये, मन को भी गर्वित न होने देना चाहिये । गर्व का उपक्रम देखतेही अपना पतन सन्निकट जान ईश्वर के शरणापन्न होना चाहिये । मंगलमय ईश्वर गर्वित पुत्र को विनीत करने के लिये अहङ्कार चूर्ण कर देते हैं और मनुष्य भी उसके प्रति घृणा करता रहता है ।

क्रोध मे अधीर हो दूसरे के प्रति हिंसा करने पर, पीछे अनुशोचना में दग्ध होना पडता है, इसलिये क्रोध परित्याग कर शोचनाशून्य होना चाहिये ।

वासना जितनीही बढ़ती है, उतनाही हमारा अभाव जान पड़ता है । जो अर्थोपार्जन का उद्देश्य भूलकर केवल धन सेही परितृप्त करने के लिये धनोपार्जन मे प्रवृत्त होते हैं, वह चिरकालही दुःखी, चिरकालही दरिद्र रहते हैं । इस लिये जो वासना को दमन कर सक्ते है, वही ऐश्वर्य्यवान् और जो लोभ को परित्याग कर सक्ते हैं, वही यथार्थ सुखी होते हैं ॥ २ ॥

८३

क्रोधः सुदुर्ज्जयः शत्रुर्लोभोव्याधिरनन्तक : ।
सर्व्वभूतहितः साधुरसाधुर्निर्द्दयः स्मृतः ॥ ३ ॥

'क्रोधः' अतिकृच्छ्रेण जीयतेऽसाविति 'सुदुर्ज्जयः' 'शत्रुः' । 'लोभः' 'अनन्तक.' 'व्याधिः' । 'सर्व्वभूतहितः साधुः असाधुः निर्द्दय· स्मृत·' ॥ ३ ॥

क्रोध अति दुर्जय शत्रु, लोभ अनन्त व्याधि । जो

'मित्रध्रुक्' मित्रं द्रुह्यतीति 'दुष्टभावः च' 'नास्तिकः' नास्ति जगतोमूलमात्मा नास्ति परलोकइत्येवम्वादी 'अथ' 'अनृजुः' असरलः 'शठः' 'गुणवन्तं च यः द्वेष्टि' 'तं' पण्डिताः 'पुरुषाधमं' 'आहुः' कथयन्ति ॥ ६ ॥

मित्र द्रोही, दुष्टस्वभाव, नास्तिक, कुटिल, शठ और गुणवानों का जो विद्वेषी है; उसे ज्ञानी लोगोंने नराधम कहा है ॥ ६ ॥

मित्रका विश्वासघाती होकर, उनके मुक्त हृदय में प्रवेश करके अपनी दुरभिसन्धि साधन करना साक्षात् सम्बन्ध या परम्परा से उसको अनिष्ट चेष्टा करनी मित्रद्रोह में परिगणित होती है; मित्रद्रोहरूप महापातक से सर्वदा दूर रहना चाहिये।

मन में यदि असत् अभिसन्धि रहे, तो वही दुष्टभाव है। दुष्टभाव और असत् इच्छा से कभी सत्कर्म अनुष्ठित नहीं होता है।

जो अपने को दमन नहीं कर सक्ते हैं, उन्हें चारोंओरही यन्त्रणा है । वह केवल अपनीही विपद् मे यन्त्रणा पाते है ऐसा नही, दूसरों का सौभाग्य भी उनके हृदय को व्यथित कर डालता है ॥ ४ ॥

८५

यईर्षुः परवित्तेषु रूपे वीर्य्ये कुलान्वये ।
सुखसौभाग्यसत्कारे तस्य व्याधिरनन्तकः ॥ ५ ॥

'यः' 'ईर्षुः' मत्सरी 'परवित्तेषु' परधनेषु 'रूपे वीर्ये' 'कुलान्वये' कुलसन्ततौ 'सुखसौभाग्यसत्कारे' सुखे सौभाग्ये सत्कारे च 'तस्यव्याधिः' 'अनन्तकः' अनन्तः ॥ ५ ॥

दूसरों के धन, रूप, वीर्य, कुल, सन्तान, सुख, सौभाग्य, सत्क्रिया पर जो कोई ईर्षा करता है, उस की व्याधिका फिर अन्त नही ॥ ५ ॥

परश्रीकातरता के तुल्य कुत्सित व्याधि और कुछ भी नही। दूसरे के मगल के प्रति जिसका विद्वेष होता है, उसके मन से फिर आराम नहीं रहता—उसे फिर शान्ति रहती नही। इस संसार मे जो जितना उन्नत होकर शुभ फल भोग करता रहता है, वह अज्ञातसार ईर्षाकारी के मन में उतना ही आघात देता रहता है । इसलिये विशुद्ध प्रेम द्वारा सहानुभावता की वृद्धि करके ईर्षा को जय करना चाहिये । सब के मङ्गल में अपना मंगल सन्निविष्ट जानकर क्षुद्रता परित्याग करनी चाहिये ॥ ५ ॥

८६

मित्रध्रुक् दुष्टभावश्च नास्तिकोऽथान्नृजुः शठः ।
गुणवत्सु योदृष्टि तमाहुः पुरुषाधमं ॥ ६ ॥

# एकादशोऽध्यायः।

८८

धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्म्म लक्षणं ॥ १ ॥

'धृतिः' धैर्यं। परेणापकारे कृतेऽपि तस्य प्रत्यपकारानाचरणं 'क्षमा'। विकारहेतुविषयसन्निधानेऽप्यविक्रियत्वं मनसः 'दमः'। अन्यायेन परधनादेरग्रहणं 'अस्तेयं'। 'शौचं' द्विविधं मृज्जलाभ्यां देहशोधनं ज्ञानतपोभ्या अन्तःशोधनञ्च। 'इन्द्रियनिग्रहः' इन्द्रियसंयमः। शास्त्रादितत्त्वज्ञानं 'धीः'। परमात्मज्ञानं 'विद्या'। यथार्थाभिधानं 'सत्यं'। क्रोधहेतौ सत्यपि क्रोधानुत्पत्तिः 'अक्रोधः'। एतत् 'दशकं' दशविधं 'धर्मलक्षणं' ॥ १ ॥

धैर्य, क्षमा, मनःसंयम, अचौर्य, देह और अन्तर शुद्धि, इन्द्रियनिग्रह, शास्त्रज्ञान, ब्रह्मविद्या, सत्यकथन और अक्रोध: धर्म के यह दश लक्षण हैं ॥ १ ॥

जो कोई आगे प्रिय व्यवहार करता है, किन्तु पीछे अनिष्टाचरण में प्रवृत्त रहता है, उसको शठ कहते हैं। शठता सम्पूर्णरूप परित्याग करके सर्वदा सब का हितानुष्ठान और शुभानुध्यान करना चाहिये।

ईश्वर के परिपूर्ण मंगलभाव से सारे सद्गुण उत्पन्न हुये हैं; सद्गुणों के प्रति विद्वेष करने से ईश्वर के प्रति विद्वेष करना होता है। जो सद्गुणसम्पन्न हो कर जगत् का उपकार करते हैं; उनके प्रति समादर करना चाहिये और मनुष्य के निर्गुण होने पर भी उसके प्रति विद्वेष न करना चाहिये ॥ ६ ॥

८७

अनर्थमर्थतः पश्यन्नर्थञ्चैवाप्यनर्थतः ।
इन्द्रियैरजितैर्बालः सुदुःखं मन्यते सुखं ॥ ७ ॥

'अनर्थम्' अकार्यं 'अर्थतः पश्यन्' 'अर्थं च एव अपि अनर्थतः'। 'इन्द्रियैः अजितैः' 'बालः' अल्पप्रज्ञः 'सुदुःखं मन्यते सुखं' ॥ ७ ॥

जो कोई इन्द्रियसंयमशून्य बालक के न्याय अकार्य को कार्य और कार्य को अकार्यरूप जानता है, वह अत्यन्त दुःख को सुख समझता है ॥ ७ ॥

जैसे बालक तीक्ष्णविष काल सर्प को भी पकड़ने में उद्यत होते हैं, वैसेही अजितेन्द्रिय अल्पप्रज्ञ लोग विपद् को सम्पद् समझते हैं। वह परिणाम नहीं देखते; जो आपाततः उनकी सारी प्रवृत्तियों का तृप्तिकर होता है, उसी में सर्वान्तःकरण से आसक्त होते हैं। इसलिये सर्वदा जितेन्द्रिय और कृतप्रज्ञ हो कर परिणाम देखना चाहिये। हमारे जीवन का शेष नहीं, अनन्त काल हमारा ईश्वर के साथ योग है। इस चिरस्थायी जीवन पर सर्वदा दृष्टि रख चलना चाहिये।

जो असूयाशून्य और कृतज्ञ होते हैं एवं शुभकर्म का अनुष्ठान करते हैं, वह सुख, धर्म, अर्थ और स्वर्ग- लाभ करते हैं ॥ ३ ॥

किसी के गुणपर दोषारोप न करना और उपकारी के प्रति हृदय के सहित कृतज्ञ होना। शुभ कर्म के अनुष्ठान में तत्पर रहना। इसके व्यतिरेक धर्मभाव वृद्धि नहीं पाता, और ई- श्वर को लाभ किया नहीं जाता है। मन का विषय सुख, संसार की उन्नति, आत्माके धर्म और अनन्तकाल की सद्गति, यही चार मनुष्य के प्रार्थनीय पुरुषार्थ हैं ॥ ३ ॥

८१

सर्व्वोदण्डजितोलोकोदुर्लभो हि शुचिर्नरः ।
दण्डस्य हि भयात् सर्व्वं जगद्भोगाय कल्पते ॥४

'सर्व्वः' 'लोकः' 'दण्डजितः' दण्डेन नियमितः सन् सद्धर्मा- यत्तते 'शुचिः' स्वभावविशुद्धः 'हि' 'नरः' 'दुर्लभः'। 'हि' य- कारणे 'दण्डस्य' एव 'भयात् सर्व्वं जगत्' 'भोगाय' भोगार्थं क- 'ल्पते' समर्थोभवति ॥ ४ ॥

सारे लोगही दण्डद्वारा शासित होते हैं; शुद्ध- चरित्र मनुष्य अति दुर्लभ। दण्ड के भय से ही प्रा- सुख प्रतिपालित होते हैं ॥ ४ ॥

८९

ह्रीमान् हि पापं प्रद्वेष्टि तस्य श्रीरभिवर्द्धते ।
ह्रीर्हता बाधते धर्मं धर्मोहन्ति हतः श्रियं ॥ २ ॥

'ह्रीमान्' लज्जावान् 'हि पापं प्रद्वेष्टि' 'तस्य' ह्रीमतः 'श्रीः अभिवर्द्धते' । 'ह्रीः हता' 'धर्मं' 'बाधते' पीड़यति 'धर्मः' 'हतः' सन् 'श्रियं' 'हन्ति' ॥ २ ॥

ह्रीविशिष्ट लोग पाप से द्वेष करते हैं, उनकी श्रीवृद्धि होती है; ह्री नष्ट होने से धर्म में बाधा जन्मती है और धर्महानि से श्रीभ्रंश होती है ॥ २ ॥

दूसरे के मुख से भी एक अश्लील वाक्य सुनकर जिसे लज्जा जान पड़ती है, वही ह्रीमान् । ह्रीमान् व्यक्ति पाप से अतिमात्र घृणा करता है और उसके सम्पर्क से दूर रहने की स्वभावतः इच्छा करता है—उसकी श्री वर्द्धित होती है । जिसकी ह्री नष्ट होती है उसके लिये घृणित पाप पथ सहज होता है—[illegible] धर्मपथ में उसे बाधा जन्मती है और अधर्म में पड़कर श्रीहीन और मलिन होता है । इसलिये बात में, भाव में, वेश विन्यास में यत्नपूर्वक ह्री की रक्षा करनी चाहिये ॥ २ ॥

९०

अनसूयुः कृतज्ञश्च कल्याणानि च सेवते ।
सुखानि धर्ममर्थञ्च स्वर्गञ्च लभते नरः ॥ ३ ॥

गुणेऽपि दोषाविष्कारवान् असूयुः न असूयुः 'अनसूयुः' 'कृतज्ञः' उपकारस्मरणधर्मा 'च' 'कल्याणानि च' श्रेयस्कराणि च कर्माणि यः 'सेवते' करोति । सः 'नरः' 'सुखानि धर्मं अर्थं च स्वर्गं च लभते' ॥ ३ ॥

धन है; क्षमा अशक्त लोगों का गुण, और शक्त लोगों का भूषण है ॥ ६ ॥

सर्वदा क्षमावान् रहना; वैर निर्यातन का संकल्प एकबारही परित्याग करना। प्रत्यपकार करने का सामर्थ्य रहते भी अन्यकृत अपकार में सहिष्णुता अवलम्बन करनाही यथार्थ क्षमा का कार्य है। हमारा अपकार होय हो, किन्तु हम से दूसरे का अपकार न हो, ऐसी कामना स्वर्गीय क्षमागुण से उत्पन्न होती है ॥ ६ ॥

९४

यथैवात्मा परस्तद्वत् द्रष्टव्यः शुभमिच्छता।
सुखदुःखानि तुल्यानि यथात्मनि तथा परे ॥७॥

'शुभं इच्छता' अनेन 'यथा एव आत्मा' 'परः' 'तद्वत्' तथा 'द्रष्टव्यः'। यस्मात् आत्मनः परस्य च 'सुखदुःखानि' सुखानि दुःखानि च 'तुल्यानि' 'यथा आत्मनि तथा परे' ॥ ७ ॥

शुभाकाङ्क्षी लोग अपना जैसा दूसरे को देखेंगे; क्योंकि आत्मपर सब से ही सुख दुःख समान है ॥७॥

हिये । असाधुव्यवहार ही विस्तर, इसलिये प्रजा राजदण्ड के शासन से अद्यापि इस पृथिवी पर किञ्चित् धर्म अर्थ और सुख भोग करपाती है ॥ ४ ॥

९२

अधर्मदण्डनं लोके यशोघ्नं कीर्त्तिनाशनं ।
अस्वर्ग्यञ्च परत्रापि तस्मात्तत् परिवर्ज्जयेत् ॥ ५ ॥

यस्मात् 'लोके' 'अधर्मदण्डनं' 'यशोघ्नं' यशोहन्तृ 'कीर्त्ति-नाशनं' च जीवतः ख्यातिर्य्यशः मृतस्य ख्यातिः कीर्त्तिरित्येत-योः पृथङ्निर्द्देशः । 'परत्र अपि' परलोकेऽपि 'अस्वर्ग्यं च' स्वर्गप्रतिबन्धकञ्च 'तस्मात् तत् परिवर्जयेत्' ॥ ५ ॥

अन्यायदण्ड करने से इसलोक में यश और की-र्ति नाश होती है और परलोक में स्वर्ग हानि होती है ; इसलिये उसे परित्याग करना चाहिये ॥ ५ ॥

अन्यायदण्ड न करना चाहिये । मङ्गलस्वरूप ईश्वर का न्यायराज्य विस्तार करना दण्डधारण करनेका उद्देश्य है, क्रोध के वशीभूत होकर उसका अन्यथाचरण करना न चा-हिये ॥ ५ ॥

९३

क्षमा वशीकृतिर्लोके क्षमा हि परमं धनं ।
क्षमा गुणोह्यशक्तानां शक्तानां भूषणं क्षमा ॥ ६ ॥

'लोके' भुवने 'क्षमा' 'वशीकृतिः' वशीकरणं अथवा यशः क्षमोत्पन्नया । 'क्षमा हि परमं धनं' । 'क्षमा' 'हि' 'अशक्तानां' 'गुणः' 'शक्तानां भूषणं क्षमा' ॥ ६ ॥

क्षमा द्वारा लोग वशीभूत होते हैं, क्षमा परम

दूसरे को परिवाद देकर साधु लोग जैसे सन्तप्त होते हैं; दुर्जन वैसाही परिवाद देकर तुष्ट होते हैं ॥ १ ॥

जो ईश्वर को भक्ति और मनुष्यों को प्रीति करते है, वही साधु । वह कभी मनुष्य को अपवाद देकर आनन्दित नहीं होते, क्योंकि मनुष्य उनके प्रिय है, वह सब किसी के दोष देखकर दुःखित होते हैं और प्रीति के साथ उसे संशोधन करने की चेष्टा करते हैं । वह मनुष्य को मनुष्य समझही प्रीति करते हैं: इसीलिये वह सब के सद्गुण देख आनन्दित होते और दोष देख दुःखित होते हैं: उनको सुख और दुःख दोनोंही प्रीति से उत्पन्न होते हैं । इसलिये वह आह्लाद के साथ किसी के भी दोष की घोषणा नहीं कर सक्ते हैं । पिता माता जैसे पुत्र को पुत्र समझ प्रीति करते हैं, इसी लिये पुत्र के गुण देख कर सुखी होते और दोष देख हृदय मे आघात पाते हैं; वैसाही मनुष्य को केवल मनुष्य समझ प्रीति करनी सीखना, इसीसे दूसरे के अपवाद मे हृदय फिर आनन्दित न होगा । जो कोई दूसरे का दोष देख व दूसरे का दोष घोषणाकर हृदय मे सुख अनुभव करता है, उसका हृदय अत्यन्त क्षुद्र है । ऐसी क्षुद्रता के संशोधन करने मे सर्वदा यत्नवान् रहना ॥ १ ॥

जैसा दूसरे को भी वैसाही होता है । ऐसा आचरण ही कल्याण लाभ का उपाय है ॥ ७ ॥

९५

मातृवत् परदारांश्च परद्रव्याणि लोष्टवत् ।
आत्मवत् सर्व्वभूतानि यः पश्यति सपश्यति ॥८॥

'परदारान्' परकलत्राणि 'मातृवत्' मातेव 'परद्रव्याणि, 'च' 'लोष्टवत्' मृत्पिण्डसमानि । 'आत्मवत्' स्वोपमानि 'सर्व्वभूतानि' सर्व्वप्राणिनः 'यः पश्यति' 'सः' एव 'पश्यति' यथातथ्येनेति यावत् ॥ ८ ॥

जो परस्त्री को मातृवत्, पर द्रव्य को लोष्टवत् और सब प्राणियों को आत्मवत् देखते हैं; वही यथार्थ देखते हैं ॥ ८ ॥

पर स्त्री को माता के न्याय देखना और मूल्यहीन मृत्पिण्ड में चित्त जैसा निर्लोभ रहता है, वैसाही परद्रव्य में निर्लोभ हो रहना और अपने को जैसा प्रीति के साथ देखते हो, वैसाही और सब को प्रीति के साथ देखना ॥ ८ ॥

---

## द्वादशोऽध्यायः ।

९६

अन्यान् परिवदन् साधुर्यथा हि परितप्यते ।
तथा परिवदन्नन्यांस्तुष्टोभवति दुर्ज्जनः ॥ १ ॥

'यथा हि' 'अन्यान्' 'परिवदन्' परीवादेन अधिक्षिपन् 'साधुः' 'परितप्यते' परितापान्वितो भवति । 'तथा परिवदन् अन्यान् तुष्टः भवति दुर्ज्जनः' ॥ १ ॥

'विनयात्' 'राज्यानि' साम्राज्यानि 'प्रतिपेदिरे' प्राप्तवन्तः। तस्मात् महेण विनयिना भाव्यमित्युपदेशरहस्यम् ॥ ३ ॥

अविनय दोषसे अङ्ग रघादि बहु परिच्छदविशिष्ट अनेक राजा भी नष्ट हुये हैं। अनेकों ने वनवासी होकर भी विनयगुण से राज्य लाभ की है ॥ ३ ॥

विनयी लोगही धर्म करने मे समर्थ होते हैं और विनयी लोगही संसार मे उन्नति लाभ कर सक्ते है। विनयहीन लोग सर्वदाही विक्षिप्त होते हैं। यदि सम्पत्ति रहे, विनयी होने से उसकी शोभा बढ़ती है, यदि विपत्ति हो, विनय गुण से उसकी मुक्तिलाभ होगी। इसलिये ईश्वर अन्तर में जो सब सद्गुण प्रदान करेंगे, और बाहर जो सब सौभाग्य देंगे, उस पर एक दिन भी अहङ्कार न करना ॥ ३ ॥

'विनीतात्मा' विनीतस्वभावः सः 'नित्यं' 'भद्राणि' कुशलानि 'पश्यति' ॥ २ ॥

जो विपत्काल मे व्यथित नहीं होते, जो कर्मदक्ष, सदा उद्योगी, प्रमाद रहित और विनीत स्वभाव हैं, वह सर्वदा कुशल देखते हैं ॥ २ ॥

जिन्हें धैर्य और सहिष्णुता नहीं, वह विपत्काल मे अत्यन्त व्यथित हो पड़ते है । इसलिये जैसे योद्धा सङ्कटसंकुल युद्धक्षेत्र मे अव्याकुल चित्तसे खड़े रहने को पहिले सेही सीखता है, वैसाही धैर्य्य और सहिष्णुता का अभ्यास करते रहना । इससे चाहे जितनी विपद् उपस्थित हो, एक बारही हत बुद्धि न कर सकेगी । ईश्वर ने जो क्षमता दीहै, दिन दिन उसकी वृद्धि करके अधिक से अधिक क्षमता उपार्जन करते रहना । आलस्य परित्याग करके प्रतिनियत उद्यम शील रहना । मत्तता और अन्यमनस्कता परित्याग कर के अभिनिविष्ट चित्त से लक्ष्य साधन में प्रवृत्त रहना । यह सर्वदा स्मरण रखना कि ईश्वर के अनुग्रह के बिना तुम एक पद भी नही डाल सक्ते हो ; शरीर मन आत्मबल बुद्धि सब उन्हीं के अनुग्रह पर निर्भर करती है ; इसलिये उन्हें सबका मूल जानकर अहङ्कार और औद्धत्य परित्याग करके विनीत होना ॥ २ ॥

९८

बहवोऽविनयान्नष्टाराजानः सपरिच्छदाः ।
वनस्थाअपि राज्यानि विनयात् प्रतिपेदिरे ॥ ३ ॥

'बहवः' 'राजानः' 'अविनयात्' अविनयवशात् 'सपरिच्छदाः' हस्त्यश्वरथपादातकोषादिपरिच्छदयुक्ताअपि 'नष्टाः' प्राणेभ्योवियुक्ताः । किन्तु 'वनस्थाः अपि' सहायमात्रहीनाअपि बहवः

संयमे यत्नमातिष्ठेत् विद्वान् यन्तेव वाजिनां ॥ १ ॥

'इन्द्रियाणां' 'विषयेषु' 'अपहारिषु' अपहरणशीलेषु 'विचरतां' वर्त्तमानानां 'संयमे' 'विद्वान्' 'यत्न' 'आतिष्ठेत्' कुर्यात् 'यन्ता इव' सारथिरिव 'वाजिनां' रथनियुक्तानामश्वानाम् ॥ १ ॥

सारथि जैसे सारे अश्व को संयम करते हैं, वैसाही ऐन्द्रिय विषय में प्रवृत्त सारी इन्द्रियों को संयम में ज्ञानी लोग यत्न करेंगे ॥ १ ॥

जिन सारे विषयों के इन्द्रिय गोचर होनेपर अन्तःकरण में असद्भाव उदय होता है, इन्द्रियों को ऐसे अपवित्र विषयोंमें विनियोग न करना चाहिये । पवित्र विषय उपभोग द्वारा इन्द्रियों को परितृप्त करके रातदिन जीवनके उद्देश्य साधन में प्रवृत्त रहना चाहिये ॥ १ ॥

१०२

इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ॥ २ ॥

यस्मात् 'इन्द्रियाणां' अवशीकृतानां हि 'चरतां' स्वच्छन्द विषयेषु गच्छतां 'यत्' यदि 'मनः' 'अनुविधीयते' अनुवर्त्ती भवति [illegible] 'तत्' मनः 'अस्य' पुरुषस्य प्रज्ञां ज्ञानं हरति [illegible] 'अम्भसि' समुद्रादिजले प्रवहन्तं [illegible] 'नावं' नौकां 'वायुः' 'इव' ॥ २ ॥

[illegible] सारी इन्द्रियों [illegible] बुद्धि को नष्ट [illegible]

धर्म के अनुष्ठान व्यतीत आत्मा परितुष्ट नही होता । विषय सुख में मन सुखी हो सक्ता है, किन्तु आत्मा में यदि ग्लानि रहे, उससे राशीकृत विषय सुखभी व्यर्थ होजाते है । इसलिये धर्मानुष्ठान द्वारा आत्मा को परितुष्ट रखना और जिसमें आत्मप्रसाद की हानि हो, उसे परित्याग करना ॥ ४ ॥

१००

धर्मकार्यं यतन् शक्त्या नोचेत् प्राप्नोति मानवः ।
प्राप्तोभवति तत् पुण्यमत्र मे नास्ति संशयः ॥५॥

अपि च 'धर्मकार्यं' सम्पादयितु 'शक्त्या' 'यतन्' प्रयत्नं कुर्वन् 'चेत्' यदि 'मानवः' 'नो' न 'प्राप्नोति' । तदा 'तत् पुण्यं' तस्य धर्मस्य फलं 'प्राप्तः भवति' । 'अत्र' 'मे' मम 'संशयः' 'न अस्ति' ॥ ५ ॥

मनुष्य स्वसाध्यमत किसी धर्मकार्यसाधन में यत्न करके भी यदि कृतकार्य न हों, तो भी तज्जन्य पुण्य लाभ करते हैं . इसमें हमे संशय नहीं ॥ ५ ॥

धर्म कार्य्य के अनुष्ठान के निमित्त साध्यानुसार यत्न करना । सारी शक्ति नियोग करके कृतकार्य्य न हो सकने पर भी पुण्यलाभ होगा । ईश्वर का अशेष कार्य्य किसने कितना सम्पन्न किया है, ईश्वर उसकी गणना नहीं करते, उन्होने जिसे जो शक्तिप्रदान कीहै, वह उसे अकपट नियोग करे, यही उनका अभिप्राय है । वह होने पर वह उसे कृतकृत्य करते हैं ॥५॥

---

त्रयोदशोऽध्यायः ।

१०१

[illegible] ।

अन्तःकरण उतनाही दुर्दान्त हो पड़ेगा । इसलिये कभी इ-न्द्रियदमन और मनः संयम मे शैथिल्य न करना चाहिये ॥ ३ ॥

१०४

इन्द्रियाणान्तु सर्व्वेषां यद्येकं क्षरतीन्द्रियं ।
तेनास्य क्षरति प्रज्ञा दृतेः पात्रादिवोदकं ॥ ४ ॥

एकेन्द्रियासंयमोऽपि महान् व्यतिकर इत्याह । 'सर्व्वेषां' 'इ-न्द्रियाणां तु' मध्ये 'यदि एकं' 'इन्द्रियं' 'क्षरति' विषयप्रवणं भवति । 'तेन' द्वारभूतेन 'अस्य' विषयपरस्य मानवस्य 'प्रज्ञा' बुद्धिः 'क्षरति' इन्द्रियान्तरैर्नावतिष्ठते । अत्र दृष्टान्तः 'दृतेःपात्रा त्' चर्म्मनिर्म्मितोदकभाजनात् 'उदकं' 'इव' । यथैकदेशस्थितेनच्छि-द्रेण सर्व्वंस्थमेव स्रवति एवमेकेन्द्रियासंयमविवरेण समस्तमेव इन्द्रियगतस्यं ज्ञानामृतं क्षरतीति साम्यं ॥ ४ ॥

सारी इन्द्रियों में से यदि एक इन्द्रिय का ही स्खलन हो, तो उससे भी लोगों की बुद्धि भ्रष्ट होती है, जैसे चर्म्ममय पात्र से एक भी छिद्र होने से सारा जल निकल जाता है ॥ ४ ॥

अपवित्र विषय के, अनेक इन्द्रिय द्वारा हो, या एकही इन्द्रिय द्वारा हो, अन्तःकरण में प्रवेश करने से अपवित्र वासना उत्पन्न हो मनुष्य का पतन होता है, इसलिये किसी इन्द्रिय को ही यथेच्छरूप विषय भोग करने का अवसर न देना चाहिये ॥ ४ ॥

१०५

न तथैतानि शक्यन्ते संनियन्तुमसेवया ।
विषयेषु प्रजुष्टानि यथा ज्ञानेन नित्यशः ॥ ५ ॥

जब जो प्रवृत्ति उठे, उसमे ही इन्द्रियों को विचरण करने न देना. किन्तु आध्यात्मिक धर्म के आदेश से मनको सुशिक्षित और वशीभूत करके इन्द्रियों का दमन करना चाहिये। यदि मन वशीभूत रहे, यह होने से सारे अपवित्र विषय इन्द्रियों के पथमे उपस्थित होकर भी मनुष्य को पवित्रता से भ्रष्ट नही कर सक्ते हैं । जब प्रलोभन सङ्कुल संसार में रह कर भी धर्म साधन करना होगा, तब मनको दमन न करसकने से पद २ पर विपद् आ पड़ेगी । मन इन्द्रियो के अनुकूल होने से मनुष्य हतचेतन होकर पाप मोह में निमग्न होता है ॥ २ ॥

१०३

न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति ।
हविषा कृष्णवर्त्मेव भूयएवाभिवर्द्धते ॥ ३ ॥

किमिन्द्रियसंयमेन विषयोपभोगादेव लब्धकामोनिवर्त्स्यति इत्याशङ्क्याह । 'जातु' कदाचिदपि 'कामाना' विषयाणां 'उपभोगेन' 'कामः' अभिलाषः 'न शाम्यति' शमं नोपैति । किन्तु 'भूययेव' अधिकाधिकमेव 'अभिवर्द्धते' वृद्धिमेति । 'हविषा' घृतेन 'कृष्णवर्त्मा' अग्निः 'इव' । प्राप्तभोगस्यापि प्रतिदिनं तदधिकभोगवाञ्छादर्शनात् ॥ ३ ॥

काम्यवस्तु के उपभोग से कामना की कभी निवृत्ति नहीं होती है ; किन्तु घृतप्राप्त अग्नि के न्याय और भी बढ़ती रहती है ॥ ३ ॥

विषयभोग परितृप्त होने पर इन्द्रियगण आपही संयत हो जावेंगे इसलिये यत्न पूर्वक इन्द्रिय संयम करने का प्रयोजन नहीं ऐसा न समझना चाहिये; जितनाही विषय भोग करोगे विषयभोग की कामना उतनी ही बढ़ती जायगी,

हैं, वह विद्वान ही हों, या मूर्ख ही हों, उन्हे धर्मपथ से परिभ्रष्ट होना पड़ता है। इसलिये सर्व प्रयत्न से आन्तरिक रिपुओं को अपने वश में लाना चाहिये ॥ ६ ॥

१०७

वशे कृत्वेन्द्रियग्रामं संयस्य च मनस्तथा ।
सर्व्वान् संसाधयेदर्थानक्षिरवन् योगतस्तनुं ॥ ७ ॥

अतएव 'इन्द्रियग्रामं' बहिरिन्द्रियगणं 'वशे कृत्वा' 'तथा' 'मनः' 'च' 'संयस्य' 'सर्व्वान्' 'अर्थान्' पुरुषार्थान् 'संसाधयेत्' 'योगतः' उपायेन 'तनुं' स्वदेहञ्च 'अक्षिरवन्' अपीड़यन् सन् ॥ ७ ॥

जिससे शरीर क्षीण न हो, ऐसे उपाय से मन और इन्द्रियों को वशीभूत करके सर्वार्थ साधन करना चाहिये ॥ ७ ॥

इदानीमिन्द्रियसंयमोपायमाह । 'एतानि' इन्द्रियाणि 'विषयेषु' 'प्रजुष्टानि' प्रसक्तानि 'असेवया' नितान्तविषयासेवनेन 'नित्यशः' सर्व्वदा 'संनियन्तुं' 'तथा' 'न' 'शक्यन्ते' 'यथा' 'ज्ञानेन' । तस्मादुक्तोपायेन विवेकिभिरिन्द्रियमनसा संयमः कर्त्तव्य इति वाक्यार्थः ॥ ५ ॥

जैसे ज्ञान के आदेश से यथायोग्य व्यवहार कर के विषयासक्त सारी इन्द्रियों को नित्य वश में रक्खा जाता है, नितान्त भोग परित्याग करके वैसा नहीं हो सक्ता है ॥ ५ ॥

विषय सुख का आस्वादन एकबारही परित्याग करने से इन्द्रिय वशीभूत नहीं होतीं हैं । विवेक की सहायता से हेयोपादेय पृथक् करके हेय विषय परित्याग और उपादेय विषय ग्रहण पूर्वक धीरे २ सिद्धि लाभ करना चाहिये ॥ ५ ॥

१०६

अविद्वांसमलं लोके विद्वांसमपि वा पुनः ।
प्रमदा ह्युत्पथं नेतुं कामक्रोधवशानुगं ॥ ६ ॥

प्रमदयन्ति पुरुषान् इति 'प्रमदाः' स्त्रियस्ताः 'लोके' अविद्वांसं' 'पुनः' 'विद्वांसं अपि वा' 'कामक्रोधवशानुगं' कामक्रोधवशानुयायिनं पुरुषं 'उत्पथं' उच्छृङ्खलतां 'नेतुं' प्रापयितुं 'अलं' समर्थाः ॥ ६ ॥

इस संसार में कामक्रोध के वशीभूत अविद्वान् हो, या विद्वान् हो हो, कामनीगण उसे विपथगामी करने से समर्थ होती हैं ॥ ६ ॥

केवल विद्या होने से ही जितेन्द्रिय हुवा नहीं जाता है । जो काम क्रोध आदिक सारे रिपुओं के अधीन होकर चलते

पुण्यं प्राणान् धारयति पुण्यं प्राणदमुच्यते ॥२॥

'पुण्यं कुर्व्वन्' 'पुण्यकीर्त्तिः' सन् सः 'पुण्यस्थानं' 'गच्छति' 'स्म' । यत: 'पुण्यं प्राणान् धारयति' लोकानां अतः 'पुण्यं' 'प्राणद' प्राणस्य दातृ 'उच्यते' ॥ २ ॥

मनुष्य पुण्यकर्म करके पवित्र कीर्त्ति लाभ करते हैं और पुण्यलोक में गमन करते हैं; पुण्य जीवका प्राण धारण करता है, पुण्य प्राणदाता कहा गया है ॥ २ ॥

अन्नपान जैसे दैहिक जीवन को पोषण करता है, वैसाही पुण्य द्वारा आत्मा का जीवन रक्षित होता है । इसलिये जिन सारे कर्म से पुण्यलाभ होगा, उनके अनुष्ठान में सर्वदा यत्नशील रहना चाहिये । जैसे निषिद्ध कर्म परित्याग कर निष्पाप होना चाहिये, वैसाही विहित कर्म अनुष्ठान करके पुण्य उपार्जन करना चाहिये । पुण्यवान् मनुष्य इहकाल में पवित्र कीर्त्ति लाभ और परकाल मे उन्नतलोक मे गमन करते हैं ॥२॥

११०

पाप चिन्तयते चैव ब्रवीति च करोति च ।
तस्याधर्मो प्रविष्टस्य गुणा नश्यन्ति साधवः ॥ ३ ॥

जो इन्द्रियलाभ का प्रधान उद्देश्य भूलकर उसके आनुषङ्गिक फल स्वरूप विषय सुख के उपभोग में ही निर्वृत हो रहता है, वही अवनति प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

——:-०-:——

## चतुर्दशोऽध्यायः ।

१०८

यदा न कुरुते पापं सर्व्वभूतेषु कर्हिचित् ।
कर्मणा मनसा वाचा ब्रह्म सम्पद्यते तदा ॥ १ ॥

'यदा' यस्मिन् काले मनुष्यः 'कर्मणा मनसा वाचा' 'सर्व्व-भूतेषु' 'कर्हिचित्' कदापि 'पापं' 'न कुरुते' 'तदा' 'ब्रह्म' 'सम्पद्यते' प्राप्नोति ॥ १ ॥

जब मनुष्य किसी प्राणी के प्रति, क्या कर्म, क्या मन, क्या वाक्य से कभी पापाचरण नहीं करते हैं; तब वह ब्रह्म को लाभ करते हैं ॥ १ ॥

किसी से अनिष्टाचरण न करना चाहिये; किसी की भी अनिष्टचिन्ता न करनी चाहिये; दूसरे से अनिष्टाचरण का वाक्य भी परित्याग करना चाहिये। दूसरे के प्रति पापाचरण करने से अपने को पापपङ्क में निमग्न करना होता है। इस-लिये कायमनोवाक्य से परिशुद्ध रहकर सब के प्रति सद्भाव प्रकाश करना चाहिये। इससे पुण्यवान् होकर पवित्र स्वरूप ईश्वर को लाभ करने में समर्थ होना चाहिये ॥ १ ॥

१०९

पुण्यं कुर्व्वन् पुण्यकीर्त्तिः पुण्यस्थानं स्म गच्छति।

परित्याग करना । सर्व प्रकार निष्पाप रहने के लिये यत्न और चेष्टा करनी ही तपस्या है । उपवासादि द्वारा शरीर को परिशुष्क करने से तपश्चर्या नहीं होती ॥ ४ ॥

११२

प्राज्ञो धर्मेण रमते धर्मञ्चैवोपजीवति ।

धर्म्मात्मा भवति ह्येवं चित्तञ्चास्य प्रसीदति ॥५॥

'प्राज्ञः' विवेकी 'धर्मेण' सह 'रमते' विहरति 'धर्म्मं च एव उपजीवति' धर्मेणैव फलेन जीवनोपायरूपेण प्राणान् धारयति नत्वधर्मेण 'एवं' 'हि' ईदृशेनैव प्रकारेण 'धर्मात्मा' धर्मस्वभावः 'भवति' । 'चित्त च' 'अस्य' धर्मपरस्य 'प्रसीदति' प्रसन्नोभवति ॥ ५ ॥

प्राज्ञ व्यक्ति धर्म में रमण करते हैं और धर्मपथ से जीविका लाभ करते हैं । इसी प्रकार ही मनुष्य धर्मात्मा होते हैं और इन्हीं का चित्त प्रसाद लाभ करता है ॥ ५ ॥

चिन्तास्रोत किसी न किसी विषय में प्रवाहित न होकर निरवलम्ब नहीं रहता । मनुष्य जब सद्विषय की चिन्ता मे प्रवृत्त होते हैं, तब उनके सारे सद्भाव स्फूर्त्तियुक्त होकर सत्कर्मसाधन में उनकी प्रवृत्ति उत्पादन करते है । किन्तु जब वह असद् विषय की चिन्ता करते रहते हैं, तब उनके सारे असद्भाव उद्दीप्त होकर उन्हें पापालाप और पापकर्म में उत्साहित करते हैं । इसलिये पापचिन्ता उदित होते ही उसे उन्मूलन करना चाहिये । पापचिन्ता प्रबल होने से मनुष्य धैर्यावलम्बन में असमर्थ होकर पापाचरण मे प्रवृत्त होते हें । ऐसेही धीरे २ पाप मे निमग्न हो पड़ते है । जो कोई क्रमागत पापाचरण करके पाप में प्रविष्ट हो पड़ता है, उसके और सब साधुगुण तिरोहित होते हैं । चिन्ता को सर्वदा साधुविषय में नियोग कर रखना चाहिये और पापालाप और पापकर्म सम्पूर्णरूप परित्याग करना चाहिये ॥ ३ ॥

१११

ये पापानि न कुर्वन्ति मनोवाक्कर्मबुद्धिभिः ।
ते तपन्ति महात्मानो न शरीरस्य शोषणं ॥ ४ ॥

'ये' 'महात्मानः' अक्षुद्रबुद्धयः 'मनोवाक्कर्मबुद्धिभिः' करणभूतैः 'पापानि न कुर्व्वन्ति' । 'ते' एव 'तपन्ति' तपः कुर्व्वन्ति। अपि तु ये 'शरीरस्य शोषणं' साधयन्ति ते 'न' तपन्ति ॥ ४ ॥

जो मन और वाक्य और कर्म और बुद्धि द्वारा पापाचरण नहीं करते, वह महात्मा ही तपस्या करते हैं, जो शरीर शोषण करते हैं, वह तपस्या नहीं करते ॥ ४ ॥

पापाकामना, पापबुद्धि, एवं पापजनक वाक्य और कर्म

११४

प्रज्ञाचक्षुर्नर इह दोषान्नैवानुरुध्यते ।
विरज्यते यथाकाम न च धर्मं विमुञ्चति ॥ ७ ॥

'प्रज्ञाचक्षुः' ज्ञाननेत्रः 'नरः' 'इह' लोके 'दोषान् न एव अनुरुध्यते' दोषानुरुद्धोन भवतीत्यर्थः । 'यथाकाम' तथा 'विरज्यते' वीतरागोभवति 'न च धर्मं' 'विसुञ्चति त्यजन्ति ॥ ७ ॥

जिन मनुष्यों ने ज्ञान नेत्र लाभ किये हैं, वह फिर इस लोक में दोष से आबद्ध नहीं होते । वह स्वेच्छानुसार राग परित्याग करते हैं, किन्तु धर्म परित्याग नहीं करते ॥ ७ ॥

अधर्म के प्रति वैराग और धर्म के प्रति अनुराग कल्याण लाभ का उपाय है जिन्होंने ज्ञान चक्षु लाभ किया है वह धर्म और अधर्म की प्रकृति और परिणाम यथार्थरूप उपलब्धि करके धर्म के प्रति जातराग और अधर्म के प्रति वीतराग होते हैं, इससे वह फिर किसी दोष से आबद्ध नहीं होते हैं। अतएव ज्ञानद्वारा पापविराग और धर्मानुराग बढ़ाना चाहिये । धर्माधर्म विचार करके ज्ञानीलोग धर्मका अननुमोदित विषयराग और विषय सेवा स्वेच्छानुसार परित्याग करते हैं किन्तु धर्म के प्रति अनुराग और धर्मानुष्ठान कदापि परित्याग नहीं करते ॥ ७ ॥

११५

बाल्यकालेऽपि पापिष्ठः पापात्मा पापमिच्छति ।
वार्द्धकेऽपि धार्मिकः शुभात्मा शुभमिच्छति ॥ ८ ॥

किन्तु प्रज्ञा की सहायता से पाप और पुण्य के भविष्यत् फलाफल की सर्वदा पर्यालोचना करनी चाहिये ॥ ५ ॥

११३

यस्यात्मा विरतः पापात् कल्याणे च निवेशितः।
तेन सर्वमिदं बुद्ध प्रकृतिर्विकृतिश्च या ॥६॥

तथा हि 'यस्य आत्मा' 'पापात्' 'विरतः' निवृत्तः 'कल्याणे' शुभे 'च' 'निवेशितः' प्रवेशितः 'तेन' विवेकिना 'सर्वं' विश्वं 'इदं' 'बुद्धं' ज्ञातं । तत् बोधनमाह 'या' 'प्रकृतिः' याथात्म्यरूपा या 'च' 'विकृतिः' विपरीता ॥ ६ ॥

जिनका आत्मा पाप से विरत हुवा है और शुभकार्य मे रत हुवा है; वह जानते हैं कि स्वभाव सिद्व क्या और स्वभाव विरुद्व क्या है ॥ ६ ॥

आत्मा जब तक पाप में प्रवृत्त रहता है; तब तक उसकी बुद्धि विपरीत देखती है । तब पापाचरण को ही सुखलाभ का हेतु जानती रहती है; धर्म का सुमधुर आस्वादन तिक्त ज्ञान पड़ता है ; पापाचार के प्रतिपोषक असाधु लोग ही प्रणयभाजन होते हैं ; साधुओं का संसर्ग विरक्ति उत्पादन करता है ; ईश्वर छाया के न्याय और धर्म शून्यवत् प्रतीयमान होता रहता है; वर्त्तमान सुखही सर्वस्व ज्ञान पड़ता है; अनन्तजीवन के प्रति दृष्टि कम हो पड़ती है । आत्मा ऐसा विकारग्रस्त होकर, क्या स्वभाव सिद्ध और क्या स्वभाव विरुद्ध है, उसे हृदयङ्गम करने में समर्थ न हो शोचनीय अवस्था को प्राप्त होता है । इसलिये पाप से निवृत्त होकर कल्याण में अपने को नियोजित करना, इससे प्रज्ञा स्फूर्त्ति लाभ कर सत्य और असत्य को सहज ही देखते रहोगे ॥ ६ ॥

चाहिये । धर्म हत होकर हमें नष्ट न करे ॥ ८ ॥

जोकोई धर्मको उलङ्घन करता है, वह दुर्गति प्राप्त होता है । और जोकोई धर्मपालन करता है; वह उन्नति लाभ करता है. इसवास्ते हमारे कल्याण के निमित्त ऐसाही नियम प्रतिष्ठित किया है । इसलिये उनके शुभ अभिप्राय और अपरिहार्य नियम के प्रति श्रद्धावान् हो प्राणपण से धर्मका प्रतिपालन करके उनके अभिमत कल्याणप्रद पथसे अग्रसर होना चाहिये । अधःपथ मे निपतित होनेके लिये धर्मको उलङ्घन न करना चाहिये ॥ ९ ॥

११७

एक एव सुहृद्धर्मो निधनेऽप्यनुयाति यः ।
शरीरेण समं नाशं सर्वमन्यद्धि गच्छति ॥ १० ॥

'एकः' केवलः 'धर्मः' 'एव' 'सुहृत्' मित्रं 'यः' 'निधनेऽपि' मरणे च सति 'अनुयाति' अर्थात् फलदानार्थमनुगच्छति । 'हि' यस्मात् 'अन्यत् सर्वं' भार्य्यापुत्रधनादि 'शरीरेण समं' शरीरेण सह 'नाशं' 'गच्छति' अतः पुत्रादिस्नेहापेक्षया धर्मो न हन्तव्यः ॥ १० ॥

योत्रै 'पापात्मा' पापाचरणशीलः सः 'पापेभ्यः' 'वार्य्यमाणः' निषिध्यमानः 'अपि' बहुभिः 'पापं' एव 'इच्छति' कर्त्तुमिति शेषः । यश्च 'शुभात्मा' धर्मानुष्ठानशीलः सः 'पापेन' 'चोद्यमानः' प्रेर्य्यमाणः 'अपि' लोकैः 'शुभं इच्छति' ॥ ८ ॥

पापात्मा पापसे निवारित होकर भी पाप इच्छा करते हैं। धर्मशील शुभात्मा को पाप कर्म में प्रवृत्ति देनेपर भी वह कल्याण इच्छा करते हैं ॥ ८ ॥

पापाचरण का अभ्यास होनेपर उससे निवृत्त होना अनायास साध्य नहीं और पुण्यकर्म करना जिसका अभ्यास हुवा है, पाप कर्म में सहसा उसकी प्रवृत्ति उत्पन्न नही होती, इसलिये दिन २ धर्मानुष्ठान का अभ्यास करनाही धर्मपथ में अग्रसर होनेका उत्कृष्ट उपाय है । पहिले यदि कष्ट हो उसे सह्य करके भी धर्माचरण का अभ्यास करना चाहिये, अन्तमें वह अति सहज हो पड़ेगा ॥ ८ ॥

११६

धर्म्मएव हतोहन्ति धर्मोरक्षति रक्षितः ।

तस्माद्धर्मोन हन्तव्यो मा नोधर्मोहतोवधीत् ॥९॥

'धर्मः' 'हतः' अतिक्रान्तः सन् 'हन्ति' 'एव' अतिक्रान्तारं 'धर्म.' 'रक्षितः' सन् 'रक्षति' । 'तस्मात् धर्मः' 'न हन्तव्यः' नातिक्रमणीयः सर्व्वैः । 'धर्मः' 'हतः' सन् 'नः' अस्मान् 'मा अवधीत्' न हन्त्वित्यर्थः ॥ ९ ॥

जोकोई धर्म को नष्ट करता है, धर्म उसे नष्ट करता है; और जो धर्म की रक्षा करते हैं, धर्म उनकी रक्षा करता है, इसलिये धर्म का नाश न करना

११९

सुखं ह्यवमतः शेते सुखञ्च प्रतिबुध्यते ।
सुखं चरति लोकेऽस्मिन् अवमन्ता विनश्यति ॥ १२ ॥

'सुखं हि' यथा भवति तथा 'अवमतः' अवज्ञातः 'शेते' निद्राति । 'सुखं च' 'प्रतिबुध्यते' जागर्त्ति । 'सुखं चरति लोके अस्मिन्' । 'अवमन्ता' अवज्ञाता तु 'विनश्यति' । तस्मात्तन्न कार्य्यमित्यभिप्रायः ॥ १२ ॥

अपमानित व्यक्ति सुख से सोता, सुख से जागता और सुख से लोकयात्रा निर्वाह करता है ; किन्तु जो अपमान करता है, वही विनाश पाता है ॥ १२ ॥

किसी की भी अवमानना न करनी चाहिये ; जो कोई अवज्ञात होता है, उसका वास्तविक कोई अनिष्ट नहीं होता ; किन्तु जो अवमानना करता है, वही अपराधी होता है ॥ १२ ॥

१२०

पापं कुर्वन् पापकीर्त्तिः पापमेवाश्नुते फलं ।
पुण्यं कुर्वन् पुण्यकीर्त्तिः पुण्यमत्यन्तमश्नुते ॥ १३ ॥

'पापं कुर्वन्' 'पापकीर्त्तिः' सन् पापम् एव 'फलं' 'अश्नुते' भुङ्क्ते । 'पुण्यं कुर्वन्' 'पुण्यकीर्त्तिः' सन् 'अत्यन्तं' 'पुण्यं' 'अश्नुते' ॥ १३ ॥

मनुष्य पापाचरण करने से अपकीर्त्ति प्राप्त होता है और पापमय फल भोग करता है, पुण्य अनुष्ठान करने से सत्कीर्त्ति प्राप्त होता है और अत्यन्त शुभ फल भोग करता है ॥ १३ ॥

पुण्य बन्धुके न्याय सहाय होकर उन्नति में लेजाता है, पाप शत्रुके न्याय भयङ्कर होकर दुःखानल में दग्ध करता है । इस लिये चिरजीवन धर्म को आश्रय करके रहना चाहिये और सबों की अपेक्षा धर्म के प्रति अधिकतर अनुरक्त होना चाहिये ॥ १० ॥

११८

न धर्मोऽस्तीति मन्वाना: शुचीनवहसन्ति ये ।
अश्रद्दधानाधर्मस्य ते नश्यन्ति न संशयः ॥ ११ ॥

'न धर्मः अस्ति इति' 'मन्वानाः' मन्यमानाः 'शुचीन्' शुद्धान् धर्म्मिष्ठान् 'ये' 'अवहसन्ति' उपहसन्ति येऽपि 'धर्मस्य' 'अश्रद्दधानाः' अश्रद्धावन्तः 'ते नश्यन्ति न संशयः' ॥११॥

धर्म नहीं यह समझ कर जो साधुओं का उपहास करता है और धर्म में अश्रद्धा करता है, वह निःसन्देह विनाश पाता है ॥ ११ ॥

'धर्म नहीं' ऐसा कभी न समझना चाहिये और धार्मिक लोगों के प्रति उपहास न करना चाहिये । यदि कभी धर्म के प्रति अविश्वास उत्पन्न हो, इससे अपने को प्रकृतिभ्रष्ट और विपद् के सन्निहित जान सावधान होना चाहिये । जैसे जड़ राज्य में प्राकृतिक नियम प्रतिष्ठित है, वैसाही धर्म राज्य में धर्म नियम प्रतिष्ठित हो रहा है ; इसमें कुछ भी संशय नहीं । ईश्वर जैसे प्रकृति के नियन्ता, वैसाही सारे आत्माओं के नियन्ता है ; इनकी कहीं अराजकता नहीं । पापी अवश्यही दण्ड पायेगा, पुण्यवान् अवश्यही पुरस्कृत होंगे ॥ ११ ॥

योऽञ्जिकृत्वा पापसम्बन्धं धर्म्माचरणमेव श्रेयोऽर्थिभिः कार्य्य-मित्यर्थः ॥ १४ ॥

इसलिये पुरुष को दृढ़व्रत होकर पाप न करना चाहिये, वार वार पाप करने से बुद्धि नाश होती है ॥ १४ ॥

दृढ प्रतिज्ञ होकर पापकर्म परित्याग करना चाहिये। प्र-तिज्ञा की दृढ़ता न होने से पाप पर जयलाभ करना दुःसाध्य होगा। पाप की मोहनी शक्ति मनुष्य को सहजा विमोहित करती है, पाप त्याग की कठोर प्रतिज्ञा भी शिथिल कर दे-ती है, और बल पूर्वक मनुष्य के हृदय को आकर्षण करती है। पापानल के हृदय मे प्रज्वलित होने पर बुद्धि और वि-वेक सभी उससे दग्ध हो जाते हैं। इसलिये ईश्वर को हृदय में रखकर दृढ़व्रत होना चाहिये, तद्व्यतीत पाप त्याग करने की प्रतिज्ञा कुछ भी परिपूर्ण न होगी ॥ १४ ॥

——:-०-:——

# पञ्चदशोऽध्यायः ।

१८२

निषेवते प्रशस्तानि निन्दितानि न सेवते ।

अनास्तिकः श्रद्दधान एतत् पण्डितलक्षणं ॥ १ ॥

योऽपि 'प्रशस्तानि' स्तुतियोग्यानि शुभानि कर्माणि 'निषे-वते', परं[illegible] 'निन्दितानि' पुन 'न सेवते'। योऽपि 'अना-स्तिकः' [illegible] 'श्रद्दधानः' श्रद्धावान् तस्य 'एतत्' [illegible] ॥ १ ॥

[illegible] सत्कर्मों का अनुष्ठान करते हैं और गर्हित

पापकर्म करने पर मनुष्य भी असन्तुष्ट हो पापकारी की अपकीर्त्ति फैलाते हैं, सर्व्व साक्षी ईश्वर भी उसे दण्ड देते हैं और पुण्यकर्म करने पर मनुष्य परितुष्ट होकर पवित्र कीर्त्ति प्रचार करते हैं और ईश्वर उसे पुरस्कार देते हैं; इसलिये यह न समझना कि पाप कर्म करके पृथिवी पर सुख स्वच्छन्द भोग कर सकोगे और यह भी न समझना कि धर्मपथ में रहने से पृथिवी पर केवल कष्ट भोग करना होता है। ईश्वर अधर्म के प्रतिकूल और धर्म के प्रति अनुकूल हैं, और उन्होंने मनुष्य जाति को भी स्वभावतः पाप के विपक्ष और पुण्य के स्वपक्ष करके सृष्ट किया है। कोई पापाचरण करे तो ईश्वर अन्तर में उसे दण्ड देते हैं और मनुष्य बाहर से उसे दण्डित करते रहते हैं। और कोई पुण्याचरण करे तो ईश्वर अन्तर से उसे पुरस्कृत करते हैं, मनुष्य बाहर से पुरस्कार प्रदान करते रहते हैं। मनुष्य जाति के विचार दोष से कभी २ इसका व्यतिक्रम भी देखाई देता है, सच है, किन्तु न्यायस्वरूप ईश्वर के प्रसाद से क्षणकाल पीछे ही पुण्यकर्म द्विगुण तेज से दीप्ति पाता रहता है, पापकर्म द्विगुण घृणा के साथ पैर के नीचे कुचला जाता है; कुज्झटिका कितनी देर सूर्य को छिपाकर रख सक्ती है? इसलिये पापकर्म परित्याग और पुण्य कर्म का अनुष्ठान करके दोनों लोक में दीप्ति लाभ करनी चाहिये ॥ १३ ॥

१२१

तस्मात् पापं न कुर्वीत पुरुषः शंसितव्रतः।

पापं प्रज्ञां नाशयति क्रियमाणं पुनः पुनः ॥१४॥

'तस्मात्' 'पुरुषः' 'शंसितव्रतः' व्रतनिष्ठः सन् 'पापं न कुर्वीत'। किन्तु 'पापं' 'पुनः पुनः' 'क्रियमाणं' सत् 'प्रज्ञां' बुद्धिं 'नाशयति'। बुद्धिनाशात् सर्व्वं प्रणश्यति पापात्मन्। अनघ-

'शुभाशुभफलं' सुखदुःखफलकं 'मनोवाग्देहसम्भवं' मनोवाग्देहसम्भूत 'कर्म'। तथाहि 'नृणां' मनुष्याणा 'उत्तमाधममध्यमाः' 'गतयः' 'कर्मजाः' कर्मजन्याएव भवन्ति ॥ ३ ॥

मानसिक, वाचनिक, और शारीरिक, इन तीन प्रकार के कर्म से ही शुभ और अशुभ फल होता है। मनुष्यों की उत्तम, मध्यम, अधम तीन प्रकार की कर्मजनित गति होती है ॥ ३ ॥

चिन्ता आदिक मानसिक व्यापार, वाक्योच्चारण और शरीर द्वारा अनुष्ठित सारे कर्म, इन्ही तीनों से शुभ और अशुभ फल उत्पन्न होता है। मन द्वारा ही हो, वाक्य द्वारा ही हो, और शरीर द्वारा ही हो, मनुष्य जो कुछ करेगा, उसमे से एक बिन्दु भी विफल न होगा, एक भी कर्म विफल नही होता, सब सेही कुछ न कुछ शुभ या अशुभ उत्पन्न हो कर आत्मा मे प्रवेश करता है, आत्मा तदनुसार उत्तम, मध्यम, या अधम गति प्राप्त होता है। चिन्ता से, वाक्य से, या कर्म से जितना पुण्याचरण करोगे उतनी ही आत्मा मे पवित्रता सञ्चित होगी और जितना पाप करोगे, उतनी ही मलिनता उत्पन्न होगी। इसलिये कायमनोवाक्य से शुभ कर्म मे प्रवृत्त रहना चाहिये ॥ ३ ॥

कार्म परित्याग करते हैं, और श्रद्धावान और अना-
स्तिक होते हैं, उन्हीं ने ज्ञान लाभ किया है ॥ १ ॥

जैसा ज्ञान सीखने से हृदय प्रशस्त होता है और सत्कर्म में स्पृहा और असत्कर्म मे घृणा, धर्म के प्रति आस्था और ईश्वर के प्रति श्रद्धा और भक्ति उत्पन्न होती है, वही ज्ञान उपार्जन करके ज्ञानवान् होना चाहिये ॥ १ ॥

१२३

एकोधर्मः परं श्रेयः क्षमैका शान्तिरुत्तमा ।
विद्यैका परमा तृप्तिरहिंसैका सुखावहा ॥ २ ॥

'एकः' 'धर्मः' एव 'परं' 'श्रेयः' कल्याणसाधनं तथा 'एका' 'क्षमा' 'उत्तमा' 'शान्तिः' । 'एका' 'विद्या' 'परमा तृप्तिः' उत्तमतृप्तिहेतुः । 'एका' 'अहिंसा' सुखावहा' सुखमावहति ॥२॥

धर्म ही एक मङ्गल साधन, क्षमाही एक उत्तम
शान्ति, विद्याही एक परम तृप्ति, और अहिंसा ही
एक सुख का कारण है ॥ २ ॥

धर्म व्यतीत कल्याण लाभ का दूसरा उपाय नहीं, इसलिये धर्मपरायण होना चाहिये । क्षमा और सहिष्णुता का अभ्यास करके शान्तिलाभ करना चाहिये । विद्या में अनुरक्त हो कर तृप्ति सुख उपभोग करना चाहिये । किसी को भी हिंसा न करके सुखी होना चाहिये ॥ २ ॥

१२४

शुभाशुभफलं कर्म मनोवाग्देहसम्भवं ।
कर्मजागतयोनॄणामुत्तमाधममध्यमाः ॥ ३ ॥

अनिष्ट उत्पन्न होता है और वह अनिष्ट मनुष्य की आत्मा में ही संक्रामित होता रहता है ॥ ५ ॥

१२७

अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवविधानतः ।

परदारोपसेवा च शारीरं त्रिविधं स्मृतं ॥ ६ ॥

'अदत्तानां उपादानं' अन्यायेन परस्वग्रहणं 'हिंसा च एव' 'अविधानतः' अविधिना । 'परदारोपसेवा च' परपत्नीगमनञ्च इत्येव 'त्रिविधं' 'शारीरं' शरीरभवं अशुभफल कर्म 'स्मृतं' मतं ॥ ६ ॥

अदत्त धन ग्रहण, अविहित हिंसा, परदारसेवा; यह तीन प्रकार के शारीरिक कुकर्म हैं ॥ ६ ॥

शारीरिक सारे कुकर्म सब से अधिक अनिष्ट उत्पन्न करते हैं। मानसिक कुकर्म केवल कुकर्मों की यन्त्रणा का कारण होता है, शारीरिक कुकर्म और २ लोगों का भी घोरतर अपकार करता रहता है ॥ ६ ॥

१२८

न्ननं 'च' समुच्चयार्थः। एतदुक्तं 'त्रिविधं' त्रिप्रकारं अशुभफलं 'मानसं' मनोभवं 'कर्म' ॥ ४ ॥

परद्रव्यलाभ की आलोचना, लोगों का अनिष्टचिन्तन, और ईश्वर और परकाल मे अविश्वास, यही तीन प्रकार के मानसिक कुकर्म हैं ॥ ४ ॥

जो कोई पर द्रव्य अपहरण करने की कामना करता है, लोगों की अनिष्ट चिन्ता करता है और 'ईश्वर नही' 'परलोक नही' 'धर्म नही' ऐसा मनन करता रहता है, वह मनही मन पाप करता है। मन २ में पाप का संकल्प और आलोचना करनी मानसिक कुकर्म कहा जाता है; क्योंकि यह कार्य मे प्रकाशित न होकर भी आत्मा को कलुषित करता रहता है। जो पाप के दण्डदाता, वह बाहर का काम भी देखते हैं, भीतर का भाव भी देखते हैं ॥ ४ ॥

१२६

पारुष्यमनृतञ्चैव पैशुन्यञ्चापि सर्वशः।
असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधं ॥ ५ ॥

'पारुष्यं' अप्रियाभिधानं 'अनृतं' असत्यभाषणं 'च एव' 'पैशुन्यं च अपि' परोक्षे परदूषणकथनञ्चापि। 'असम्बद्धप्रलापः च' निष्प्रयोजनवाग्विन्यासश्च। 'सर्वशः' एतदेतत् सर्वं 'चतुर्विधं' 'वाङ्मयं' वाचिकं अशुभफलं कर्म 'स्यात्' ॥ ५ ॥

निष्ठुर वाक्य, मिथ्या वाक्य, पीछे परनिन्दा और असम्बद्ध प्रलाप वाक्य; यही चार प्रकार के वाचनिक कुकर्म हैं ॥ ५ ॥

मानसिक दोष के न्याय वाक्य के दोष से भी नाना विध

होने से आत्मा का आनन्द और शान्ति तिरोहित होती है और ग्लानि और अशान्ति आत्मा को क्षतविक्षत करती है। यही पापानुष्ठान का दण्ड है। मनुष्य ऐसाही आन्तरिक दण्ड भोग कर अनुशोचना करता है और पाप से निवृत्त हो पुण्यपथ से गमन करने को उत्सुक होता है। पापकारी मनुष्य जिससे अपनी विकृत अवस्था जान सके, ईश्वर ऐसा ही चैतन्य उदय करने के लिये दण्ड दान करते हैं; दण्डाघात से चैतन्य के उदय होने पर अनुशोचना उपस्थित होती है; अनुतप्त होने पर दण्डदान का उद्देश्य सिद्ध हुआ देख कर ईश्वर उसका पूर्वापराध क्षमा करते हैं। तब मनुष्य यदि फिर पापाचरण न करके सत्पथ अवलम्बन करता है, तो फिर उसके आत्मा से पवित्रता और शान्ति वर्षित होने लगती है। अनुशोचना, और पाप से निवृत्त हो कर पुण्यपथ में गमन करना, प्रायश्चित्त के यही दो अङ्ग हैं। अनुशोचना ईश्वर के नियमानुसार उपस्थित होती है; दूसरा अङ्ग मनुष्य को यत्नपूर्वक सम्पादन करना होगा। सर्वदा अपनी परीक्षा करनी चाहिये और पाप से निवृत्त होना चाहिये; पापद्वारा अपना जो कुछ अनिष्ट हुआ है, पुण्यकर्म द्वारा उसे परिहार करना चाहिये ॥ ८ ॥

——:-:-:——

## षोड़शोऽध्यायः ।

१३०

[illegible] वाप्नुतं मनं ।

[illegible] ॥ १ ॥

[illegible]

शरीर, इन तीनों को दमन करके और काम क्रोध को संयम कर मनुष्य सिद्धि प्राप्त होते हैं ॥ ७ ॥

मन से दोष उत्पन्न न हो, इसीलिये मन को दमन करना चाहिये । जिन सारी चिन्ता, कल्पना और कामना द्वारा मन कलुषित होता है, उनके उदित होते ही ईश्वर चिन्ता और साधुसङ्ग आदिक सारे उपाय अवलम्बन करके यत्न पूर्वक उन्मूलित करना चाहिये । वाक्यदोष उत्पन्न न हो, इसलिये वाक्य संयम का अभ्यास करना चाहिये । और हस्त पदादि सारे अङ्गों को मानसिक असद्भाव का अनुसरण करने न देना चाहिये ॥ ७ ॥

१२९

कृत्वा पापं हि सन्तप्य तस्मात् पापात् प्रमुच्यते।
नैवं कुर्य्यां पुनरिति निवृत्त्या पूयते तु सः ॥ ८ ॥

पापस्य प्रायश्चित्तमाह । 'पापं हि' 'कृत्वा' अज्ञानवशात् मोहाद्वा पश्चात् 'सन्तप्य' तत्करणेन हेतुना सन्तापं कृत्वा 'तस्मात् पापात् प्रमुच्यते' । 'न एव' 'पुनः' अहं 'कुर्य्यां' करिष्यामि 'इति निवृत्त्या' 'तु' 'सः' 'पूयते' पूतोभवति ॥८॥

पाप करके तन्निमित्त सन्ताप करने पर उस पाप से वह मुक्त होता है । 'ऐसा कर्म फिर न करूंगा' यह प्रतिज्ञा करके उससे निवृत्त होने पर वह पवित्र होता है ॥ ८ ॥

मनुष्य पाप में धीरे २ निमग्न हो विनाश प्राप्त न हो, इस लिये करुणामय परमेश्वर ने पाप के साथ यन्त्रणा को संयुक्त कर दिया है । जैसे शरीर में रोग उत्पन्न होने से शारीरिक यन्त्रणा उपस्थित होती है, वैसाही आत्मा में पाप उत्पन्न

की दीनहीन अवस्था में अमृत फल और पापकारी के स्फीत भाव में सांघातिक अग्निप्रच्छन्न हुवा करती है, यथायोग्य समय धर्मपरायण आनन्द नीरमें अभिषिक्त होंगे और पापी हाहाकार करेगा । इसलिये प्राण तक पण करके धर्मपथ में दण्डायमान रहना चाहिये, एक पद भी अधर्मपथ में निम्नगामी न होना चाहिये ॥ २ ॥

१३२

अधर्मेणैधते तावत् ततो भद्राणि पश्यति ।

ततः सपत्नान् जयति समूलस्तु विनश्यति ॥ ३ ॥

तदेव वाक्यान्तरेण द्रढयति । 'अधर्मेण' परद्रोहादिना 'तावत्' आपाततो ग्रामधनादिना 'एधते' वर्द्धते 'ततः' तेनैव 'भद्राणि' बहुभृत्यगवाश्वादीनि 'पश्यति' लभते । 'ततः' तदनन्तर 'सपत्नान्' शत्रून् 'जयति' । पश्चात् कियता कालेनाधर्मपरिपाकवशात् 'समूलः तु' मूलेन सह धनादिसहितः 'विनश्यति' ॥ ३ ॥

अधर्मद्वारा आपाततः वर्द्धित होता और कुशल लाभ करता, एवं शत्रुओं को जय करता है, पीछे जड़ से विनाश पाता है ॥ ३ ॥

च अपि' 'अनृतं' मिथ्याभिधानं 'धनं' धनोपायः । 'यः' 'च' 'नित्य' 'हिंसारतः' परेषां । 'न' 'असौ' 'इह' लोके इखं 'एधते' सुखं यथाभवति तथा वर्द्धते । तस्मादेतन्न कर्त्तव्यमिति निन्दया निषेधः कल्प्यते ॥ १ ॥

जो मनुष्य अधार्मिक और मिथ्याकथन जिसके धनालाभ का उपाय, और जो सर्वदा परहिंसा में रत ; उसका इस लोक में सुख नहीं बढ़ता है ॥१॥

अधर्मद्वारा ऐहिक सुख स्वच्छन्दता भी लाभ करनेकी कामना न करनी चाहिये । अधर्म करके कोई इस लोक में भी सुखी नहीं रह सक्ता है । इस लोक मे भी ईश्वर का राज्य है । उनका न्यायदण्ड इस लोक में भी सञ्चरण करता है ॥ १ ॥

१३१

न सीदन्नपि धर्म्मेण मनोऽधर्म्मे निवेशयेत् ।
अधार्म्मिकाणां पापानामाशु पश्यन् विपर्य्ययं ॥२॥

'धर्म्मेण' 'सीदन् अपि' अवसन्नोऽपि सन् 'मनः' कदापि 'अधर्म्मे' 'न' 'निवेशयेत्' न संयोजयेत् । 'अधार्म्मिकानां' 'पापानां' पापिनां 'आशु' शीघ्रं 'विपर्य्ययं' 'पश्यन्' ॥ २ ॥

धर्मपथ मे नितान्त अवसन्न होने पर भी अधार्मिक पापियों का आशु विपर्य्यय देख अधर्म में मनोनिवेश करना न चाहिये ॥ २ ॥

धर्मपथ में रहकर कष्ट भोग होता है शरीर और मन अवसन्न होता है, और पापकारी सहसा सुख सम्पद् से स्फीत होरहा है, यह देखकर कभी धर्मको निष्फल न समझना चाहिये और अधर्माचरण में प्रवृत्त होना न चाहिये । धार्म्मिक

नपुत्रदारं न ज्ञातिर्धर्मस्तिष्ठति केवलः ॥ ५ ॥

'हि' यस्मात् 'अमुत्र' परलोके 'सहायार्थं' साहाय्यैकार्य्य-सिद्ध्यर्थं 'पिता माता च' तौ 'न' 'तिष्ठतः'। तथा 'पुत्रदारं' पुत्राश्च दाराश्च तत् 'न' तिष्ठति 'न ज्ञातिः'। 'धर्मः' तु 'केवलः' एकः 'तिष्ठति'। अतस्तत्सञ्चयने महान् यत्नः कर्त्तव्यः ॥ ५ ॥

परलोक में सहाय होने के लिये पिता माता, स्त्री पुत्र, ज्ञाति बन्धु, कोई भी नहीं रहता; केवल धर्म ही रहता है ॥ ५ ॥

जब मृत्यु आकर आत्मा को देहसे पृथक् करेगी, तब पृथ्वी का कोई बन्धु कुछ सहायता करने मे समर्थ न होगा। तब केवल धर्मही सान्त्वना और आराम का पथ दिखावेगा। इ-सलिये पिता माता आदिक सारे बन्धु बान्धव की अपेक्षा धर्म को अधिक समझना चाहिये ॥ ५ ॥

१३५

एकः प्रजायते जन्तुरेकएव प्रलीयते।

एकोऽनुभुङ्क्ते सुकृतमेकएव तु दुष्कृतं ॥ ६ ॥

क्रम करे, तो चारोओर से आन्दोलित हो उसका प्रतिविधान करनेमें प्रवृत्त होता है । इसी लिये पापी पापाचार कर चिर दिन जयलाभ नही करसक्ता है; आपाततः उसकी जितनी श्री वृद्धि हो, एक समय वह जड़से विनाश पाता है और उसका ऐश्वर्य्यही कालफणी होकर उसे दंशन करता रहता है । इस लिये कभी सांसारिक सुख लोभ से पापपथ का आश्रय न करना चाहिये, परिपूर्ण न्यायस्वरूप ईश्वर पर निर्भर करके उनके प्रतिष्ठित धर्म्म को प्रतिपालन करना चाहिये ॥ ३ ॥

१३३

धर्म्मं शनैः सञ्चिनुयात् वल्मीकमिव पुत्तिकाः ।
परलोकसहायार्थं सर्व्वभूतान्यपीड़यन् ॥ ४ ॥

'धर्म्मं' 'शनैः' अल्पेनाल्पेन 'सञ्चिनुयात्' सञ्चितं कुर्यात् । तत्र दृष्टान्तः । 'पुत्तिकाः' पिपीलिकाप्रभेदाः 'वल्मीक इव' महान्तं मृत्कूटमिव । किमर्थं 'परलोकसहायार्थं' परलोके साहाय्यनिमित्तं । कीदृशेनोपायेन 'सर्व्वभूतानि अपीड़यन्' सर्व्वप्राणिनां पीड़ां परिहरन् ॥ ४ ॥

किसी प्राणी को पीड़ा न देकर परलोक में साहाय्यार्थ, चींटी जैसे वाल्मीक प्रस्तुत करती है, वैसाही धीरे २ धर्म्म सञ्चय करना चाहिये ॥ ४ ॥

चींटिओं के दृष्टान्तानुसार धर्म्मसञ्चय करना चाहिये । यह क्षुद्र जीव होकर कैसे धीरे २ आश्चर्य्य वाल्मीक निर्माण कर देते है । वैसाही धीरे २ धर्म्म कर्म्म का अनुष्ठान करके पुण्य उपार्ज्जन कर परलोक का सम्बल आहरण करना चाहिये ॥४॥

१३४

नामुत्र हि सहायार्थं पिता माता च तिष्ठतः ।

'तस्मात्' 'आत्मनः' 'साहायार्थं' 'धर्मं' 'नित्यं' 'शनैः' 'सञ्चिनुयात्'। 'हि' अवधारणे 'धर्मेण' एव 'सहायेन' 'दुस्तरं' 'तमः' संसाररूपमज्ञानं 'तरति' अतिक्रामति। अतिक्रम्य च तद्भयसम्भूतमशोकमनाद्यनन्तं नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वरूपं परमानन्दं ब्रह्म प्राप्नोतीत्यर्थः ॥ ८ ॥

इसलिये अपनी सहायता के निमित्त धीरे २ धर्म नित्य सञ्चय करना चाहिये। जीव धर्म की सहायता द्वारा दुस्तर संसार से उत्तीर्ण होता है ॥ ८ ॥

इस लोकमें धर्म व्यतिरेक कौन सुखी होसक्ता है? परलोक में धर्म व्यतिरेक और किसके द्वारा जीव सान्त्वना लाभ करेगा? धर्म व्यतिरेक मनुष्यों का मनुष्यत्व और किसप्रकार उपार्जित होगा एवं देवताओं का देवत्वही और किसप्रकार रक्षा पासक्ता है? धर्मही धार्मिकों का बल, धर्मही पुरुषों का पौरुष, धर्मही नारीगणों का अलङ्कार। धर्मही सुख लाभ का उपाय धर्मही आत्म प्रसाद का आकर, धर्मही ब्रह्मानन्द लाभका हेतु है। मनुष्य केवल धर्म की सहायता से दुस्तर तिमिरराशि उत्तीर्ण हो शुद्ध, बुद्ध, मुक्तस्वभाव, परमानन्दस्वरूप परब्रह्म के साथ समागत होते हैं।

किसीके अनुरोध से धर्म को परित्याग न करना चाहिये । किसी कारणही पापाचरण न करना चाहिये । यदि सब कुछ छोड़कर धर्म की रक्षा करनी हो, तो सबकुछ छोड़देना चाहिये । क्योंकि धर्महीन होने पर जो नरक यन्त्रणा भोग करनी होगी, उससे उद्धार करने को और कोई नरहेगा एवं उसका सहभागी भी और कोई न होगा । पाप पुण्य का फल मनुष्य अकेलाही भोग करता रहेगा ॥ ६ ॥

१३६

मृतं शरीरमुत्सृज्य काष्ठलोष्टसमं क्षितौ ।
विमुखाबान्धवायान्ति धर्मस्तमनुगच्छति ॥ ७ ॥

यतश्च 'मृतं' गतः प्राणादिरहितं 'शरीरं' 'काष्ठलोष्टसमं' काष्ठलोष्ट्रवत् 'क्षितौ' भूमौ 'उत्सृज्य' त्यक्त्वा 'विमुखाः' पराङ्मुखाः सन्तः 'बान्धवाः' 'यान्ति' गृहान् प्रतिगच्छन्ति । 'धर्म्मः' 'तु' 'तं' 'अनु' सह 'गच्छति' ॥ ७

बान्धव भूमितले मृत शरीर को काष्ठलोष्टवत् परित्याग कर विमुख हो चले जाते हैं ; धर्म्म ही उस का अनुगामी होता है ॥ ७ ॥

धर्म के तुल्य बन्धु और कोई नहीं । मरने पर पृथिवी के सारे बन्धुगण मृत शरीर को श्मशान मे परित्याग करके निवृत्त होंगे आत्मा अकेला लोकान्तर मे उपनीत हो केवल सञ्चित धर्म बल मे सद्गति लाभ करेगा । ऐसे बन्धु का परित्याग न करना चाहिये ॥ ७ ॥

१३७

तस्माद्धर्मं सहायार्थं नित्यं सञ्चिनुयात् शनैः ।
धर्मेण हि सहायेन तमस्तरति दुस्तरं ॥ ८ ॥

# ब्राह्मधर्म्म ग्रहणम्।

## ओँ तत्सत्

१ ओँ ब्रह्म वाएकमिदमग्रआसीत् नान्यत् किञ्चनासीत्। तदिदं सर्व्वमसृजत्।

२ तदेव नित्यं ज्ञानमनन्तं शिवं स्वतन्त्रं निरवयवमेकमेवाद्वितीयं सर्व्वव्यापि-सर्व्वनियन्तृ-सर्व्वाश्रय-सर्व्ववित्-सर्व्वशक्तिमद्-ध्रुवं पूर्णमप्रतिममिति।

३ एकस्य तस्यैवोपासनया पारत्रिकमैहिकञ्च शुभम्भवति।

४ तस्मिन् प्रीतिस्तस्य प्रिय-कार्य्य-साधनञ्च तदुपासनमेव।

एतस्मिन् ब्राह्मधर्म्मबीजे विश्वस्य ब्राह्मधर्म्मं गृह्णामि।

१ ओँ सृष्टिस्थितिप्रलयकर्त्तरि मुक्तिकारणे सर्व्वज्ञे सर्व्वव्यापिनि पूर्णानन्दमङ्गले निरवयवएकमात्राद्वितीये परब्रह्मणि प्रीत्या तत्प्रियकार्य्यसाधनेन च तदुपास्यामि।

२ सर्व्वदा परब्रह्मेति सृष्टं किञ्चिन्नाराधयिष्यामि।

३ रुग्णोऽविपन्नश्चेत् प्रतिदिनं यदा चित्तैकाग्रता तदा श्रद्धया प्रीत्या च परब्रह्मणि मनः समाधास्यामि।

प्रकार उनकी उपासना करनी चाहिये, इसी प्रकार उनकी उपासना करनी चाहिये ॥ ८ ॥

मनके साथ परमेश्वर से प्रीति करनी चाहिये और संसार में रहकर उनका प्रिय कार्य साधन करना चाहिये। यही उनकी पूजा है। यही मनुष्य के कृतार्थ होने का उपाय है। इसके द्वारा ही पारत्रिक और ऐहिक मङ्गल लाभ होना चाहिये। यही ब्राह्मधर्म की अनुज्ञा, यही ब्राह्मधर्म का शिक्षादान, यही ब्राह्मधर्म का प्रमाण है। उनसे प्रीति और उनके प्रिय कार्य साधन भिन्न जीव की कोई और गति नहीं ॥ ९ ॥

ओं ऋतं वदिष्यामि सत्यं वदिष्यामि तन्मामवतु तद्वक्तारमवतवतु मामवतु वक्तारमवतु वक्तारम् ॥

हम ऋत बोलेंगे, हम सत्य बोलेंगे, सत्य हमारी रक्षा करे, सत्य वक्ता की रक्षा करे, सत्य हमारी रक्षा करे, सत्य वक्ता की रक्षा करे, सत्य वक्ता की रक्षा करे।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः। हरिः ओं।

समाप्तश्चायं ब्राह्मधर्म्मः।

# ब्राह्मधर्म ग्रहण ।

## ओँ तत्सत् ।

१ पहिले केवल एक परब्रह्म मात्र थे ; और कुछ न था ; उन्ही ने यह सब सृष्टि की है ।

२ वह ज्ञानस्वरूप, अनन्तस्वरूप, मङ्गलस्वरूप, नित्य, नियन्ता, सर्वज्ञ, सर्वव्यापी, सर्वाश्रय, निरवयव, निर्विकार, एकमात्र, अद्वितीय, सर्वशक्तिमान्, स्वतन्त्र और परिपूर्ण है, किसी के साथ उनकी उपमा नहीं होती ।

३ एकमात्र उनकी उपासना द्वारा ऐहिक और पारत्रिक मङ्गल होता है ।

४ उनसे प्रीति करना और उनका प्रियकार्य साधन करना ही उनकी उपासना है ।

मैं इस ब्राह्मधर्म बीज में विश्वास करके ब्राह्म धर्म ग्रहण करता हूं ॥

५ दुष्कृतिभ्योनिवृत्यै यत्नवान् भविष्यामि ।

६ यदि मोहात् कुकर्म्म किञ्चित् कृतं स्यात् तदे-
कान्ततस्तस्मान्मुक्तिमन्विच्छन् न प्रमदिष्यामि ।

७ वर्षे वर्षे मदीये च तावत् सांसारिकशुभकर्म्मणि
ब्राह्मसमाजाय दास्यामि ।

हे परमात्मन् मां प्रति एतत्
परमधर्म्म प्रतिपालन
सामर्थ्य सर्प्पय ।

ओं एकमेवाद्वितीयम् ।



# प्रतिज्ञास्मरणार्थ

## श्लोकाः ।

यदस्य जगतोजन्मस्थितिभङ्गादिकारणम् ।
अमृतस्य च यन्मूलमेकं ब्रह्म सनातनम् ॥
प्रीत्या परमया तस्य प्रियकार्य्यनिषेवया ।
उपास्यं तन्मया नान्यत् सृष्टं किञ्चन तद्धिया ॥
यदा कदा प्रतिदिनं नापन्नश्चेन्न रोगवान् ।
श्रद्धाप्रीतियुतं चित्तं समाधास्ये तदीश्वरे ॥
सदनुष्ठाननिरतोविरतश्च तथाऽसतः ।
सर्व्वदाहं भविष्यामि प्रीणनाय परात्मनः ॥
अज्ञानाद् यदि वा मोहात् कुर्य्यां कर्म्म विगर्हितम् ।
तस्माद्विमुक्तिमन्विच्छन् नाचरिष्यामि तत् पुनः ॥
प्रतिवर्षे तथा चैव सद्गृहे शुभकर्म्मणि ।
देयं ब्राह्मसमाजाय प्रतिज्ञातमिदं मया ॥

---

३ रोग या किसी विपद् द्वारा अक्षम न होने पर प्रतिदिन श्रद्धा और प्रीतिपूर्वक परब्रह्म में आत्मा समाधान करूंगा ॥

४ सत्कर्म के अनुष्ठान में यत्नशील रहूंगा ॥

५ पापकर्म से निरस्त रहने में सचेष्ट हूंगा ॥

६ यदि मोहवश कभी कोई पापाचरण करूं, तो उसके लिये अकृत्रिम अनुशोचना कर उससे विरत हूंगा ॥

७ ब्राह्मधर्म की उन्नति साधनार्थ प्रत्येक वर्ष ब्राह्मसमाज में दान करूंगा ॥

हे परमात्मन् ! सम्यक्रूप इस परमधर्म के प्रतिपालन करने की क्षमता मुझे अर्पण करो ॥

ओं एकमेवाद्वितीयम् ।



## प्रातः स्मर्त्तव्यम् ।

+****+

लोकेश चैतन्यमयाधिदेव
मङ्गल्य विष्णो भवदाज्ञयैव ।
हिताय लोकस्य तव प्रियार्थं
संसार यात्रामनुवर्त्तयिष्ये ॥

हे लोकेश चैतन्यमय अधिदेव ! हे मङ्गलमय विभो ! तुम्हारी आज्ञानुसार लोगों के हितके लिये एव तुम्हारी प्रीति के लिये संसारयात्रा निर्वाह करने में प्रवृत्त हों ।

## निवेदन।

ब्राह्म-अखाड़ा, प्रयाग में धर्म्म और नीति विषयक सुन्दर और मनोरम अनेक पुस्तकें मिलसकती हैं [illegible]को ब्रह्मविद्या लाभ करके मानव जीवन सफल [illegible]ना हो वह इन पुस्तकों को मंगाकर पढ़ें।

ब्राह्म-अखाड़ा में विद्यार्थियों को ब्रह्मज्ञान की शिक्षा भी दीजातीहै। विद्यार्थी होने के नियम अध्यापक ब्राह्माश्रम, प्रयाग से जाने जासक्ते हैं।

# धम्मपद

अर्थात्

# बौद्ध-धर्म-उपदेश-रत्न-माला।

ठाकुर सूर्यकुमार वर्मा लिखित

और

काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा
प्रकाशित।

मेडिकल हाल प्रेस में मुद्रित।

[illegible]

[illegible]

हर एक मत में कई एक शाखायें अवश्यमेव हो जाती हैं। आज कल संसार में जितने मत प्रचलित हैं उन सबों में भी शाखान्तर देखने में आते हैं।

जिस प्रकार वैद्य या डाक्टर रोगी को देख कर पहिले पहिल रोग का निदान करता है पश्चात औषधि इत्यादि का प्रयोग कराता है इसी प्रकार बौद्ध धर्म में द्वादश निदान लिखे हैं। वे निदान ये हैं, [१] अविद्या [२] सम्स्कार [३] विज्ञान [४] नामरूप [५] षड यन्त्र [६] स्पर्श [७] वेदना [८] तृष्णा [९] भव (१०] उपादान [११] जाति [१२] जरामरण।

इसके पश्चात चार महा सत्य माने हैं। उन चार महा सत्यों के नाम ये हैं-(१) दुःख (२) दुःख की उत्पत्ति (३) दुःख का नाश (४) और दुःख नाश का उपाय। तदनन्तर दुःखनिवृत्ति के आठ आर्य मार्ग बतलाए हैं। वे अष्टाङ्ग मार्ग ये हैं,-

[१] सम्यक् दृष्टि [२] सम्यक् संकल्प [३] सम्यक् वाक्य [४] सम्यक् कर्मान्त [५] सम्यक् जीव [६] सम्यग् व्यायाम [७] सम्यक् स्मृति और [८] सम्यक् समाधि।

अब यदि यहां पर इन हर एक बातों की अलग अलग व्याख्या की जाय तो यह भूमिका ही स्वतः एक स्वतन्त्र पुस्तक हो जायगी। इस कारण यहां केवल दिग्दर्शन मात्र दिया जाता है। यदि ईश्वर ने सहायता की और मुझे अवकाश मिला तो मैं "बौद्ध धर्म और उसका रहस्य" नामक एक स्वतन्त्र पुस्तक लिखकर उसमें बौद्ध धर्म की पूरी पूरी व्याख्या और समालोचना करके उसे किसी समय पाठकों की भेंट कर सकूंगा। इस समय केवल इतना ही परिचय देकर पाठकों को सन्तुष्ट करना चाहता हूं। बौद्ध धर्म में हर एक गृहस्थ के लिये पांच अनुशासन प्रतिपालन करने ही पड़ते हैं। वे पांच अनुशासन इस प्रकार हैं - [१] हिंसा न करना [२] चोरी न करना [३] व्यभिचार न करना [४] मिथ्या न बोलना और [५] सुरापान न करना।

यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो यह स्पष्ट विदित होता है कि [illegible] बौद्धधर्मावलम्बियों के रहस्यों का ही प्रति-

इसी पत्रिका के गत किसी भाग में बाबू श्यामसुन्दर दास बी० ए० द्वारा लिखित उस महात्मा की जीवनी प्रकाशित हो चुकी है जिसके देखने से उक्त महात्मा के जीवन का बहुत कुछ हाल प्रगट हो सकता है। परन्तु हम इस समय यहाँ केवल यह बताना ही ठीक समझते हैं कि इस प्राचीन धर्म के मुख्य मूल तत्त्व क्या हैं जिस से पाठकों को उसके धर्म की असलियत प्रगट हो जाय। बौद्धों का सुगत देव बुद्ध भगवान पूजनीय देव और जगत क्षणभंगुर, आर्य पुरुष और आर्या स्त्री तथा तत्वों की आख्या संज्ञादि ये चार प्रसिद्ध तत्व बौद्धों में मन्तव्य पदार्थ हैं। बौद्ध लोगों का मुख्य सिद्धान्त यह है कि "बुद्ध्या निर्वतते स बौद्धः" अर्थात जो बुद्धि से सिद्ध हो उसीको माने और जो बुद्धि में न आवे उसको न माने। परन्तु काल की गति से महात्मा गौतम के बाद बौद्ध धर्म की चार शाखायें हो गईं अर्थात माध्यमिक, योगाचार, सौत्रान्तिक और वैभाषिक। माध्यमिक लोग सर्व शून्य मानते हैं, अर्थात जितने पदार्थ हैं वे सब शून्य अर्थात आदि में नहीं होते, अन्त में नहीं रहते, मध्यम में जो प्रतीत होते हैं वे भी प्रतीत समय में रहते हैं पश्चात शून्य हो जाते हैं इस लिये शून्य ही एक तत्त्व है। 'योगाचार' लोग बाह्य शून्य मानते हैं अर्थात पदार्थ भीतर ज्ञान में भासते हैं बाहर नहीं, घटज्ञान आत्मा में है तभी मनुष्य कहता है कि यह घट है, जो भीतर ज्ञान न हो तो नहीं कह सकता कि यह घट है या क्या वस्तु है। 'सौत्रांतिक' लोग बाहर अर्थ का अनुमान मानते हैं क्योंकि बाहर कोई पदार्थ साङ्गोपाङ्ग प्रत्यक्ष नहीं होता, किन्तु एक देश प्रत्यक्ष होने से शेष से अनुमान किया जाता है। 'वैभाषिक' लोगों का मत है कि बाहर पदार्थ प्रत्यक्ष होते हैं, जैसे, 'नील घट' इस प्रतीति में नील युक्त घटाकृति बाहर प्रतीत होती है। यह चार शाखायें चार शिष्यों में भिन्न भिन्न मत होने के कारण हो गईं, यद्यपि इनका गुरु एक ही गौतम था। सारे मनुष्यों की बुद्धि एक सरीखी नहीं होती, आपस में एक दूसरे से कुछ न कुछ भेद भाव अवश्य होता है, इसी कारण से

कथन है कि यह निर्वाणशून्यता क्या पदार्थ है इसको हम वाक्य द्वारा नहीं बतला सकते। पाठक महोदयगण! अब हमने बौद्ध धर्म के मुख्य मुख्य सिद्धान्त आपके सम्मुख निवेदन कर दिए। अब हम आपकी सेवा में धम्मपद पुस्तक के विषय में जो बौद्धधर्म के उपदेशों का एक मुख्य ग्रंथ है और जिसका अनुवाद आगे के पृष्ठों में आपकी सेवा में प्रस्तुत किया जाता है, निवेदन करना चाहते हैं। महात्मा गौतम के मरने के पश्चात बौद्धधर्मानुयायियों की एक बृहत् सभा ईसा से ४०० वर्ष पूर्व (अथवा ४८५ वर्ष पूर्व, कारण कि समयनिर्णय में लोगों का मतभेद है) हुई। इस सभा के मुख्याधिकारी तीन महापुरुष—काश्यप, आनन्द और उपाली थे। इन महात्माओं में से महात्मा कश्यप ने 'बुद्धसूत्र' लिखकर उसका नाम 'धम्मपद' रक्खा।

धम्मपद इस शब्द के अर्थ 'धर्ममार्ग' धर्मसूत्र, सदाचार की राह इत्यादि अनेक हो सकते हैं। पाली भाषा में धर्म को धम्म कहते हैं और सूत्र को पद। प्राचीन काल में इस ग्रन्थ के अनेक अनुवाद संस्कृत, चीनी, जापानी, तिब्बती, ब्रह्मी और मंगोली इत्यादि अनेक भाषाओं में हुए। परन्तु आजकल पश्चिमी विद्वानों की कृपा से इस बौद्धधर्म ग्रन्थ के अनुवाद लेटिन, ग्रीक, अँग्रेजी, फ्रेंच, जर्मन और डेन इत्यादि अनेक भाषाओं में हुए और हो रहे हैं। जब इस ग्रन्थ का आदर संसार में इस प्रकार हो रहा है तब हमने भी अपने हिन्दी रसिक पाठकों के लिये इसका अनुवाद करना निश्चय किया। यह मूल ग्रन्थ पाली भाषा में है। प्रोफेसर मोक्ष-मूलर ने इसका अनुवाद अंग्रेजी भाषा में किया है और उसका मराठी अनुवाद माधवराव बावीकर ने करके ग्रन्थमाला नामक मासिक पुस्तक में प्रकाशित कराया। इसी अनुवाद के आधार पर से हमने भी यह अनुवाद किया है। मूल भाषा पाली न जानने और मोक्षमूलर कृत अंगरेजी अनुवाद बहुत कुछ खोज करने पर भी यहाँ न मिल सकने से केवल मराठी पुस्तक के आधार से यह लेख लिखना पड़ा। इस ग्रन्थ में ४२३ श्लोक अर्थात् पद हैं। कई भाषाओं के अनुवादान्तर का अनुवाद हुआ है अर्थात् मोक्षमूलर ने किसी

पालन न करनी चाहिए वरन संसार के सारे गृहस्थो के लिये ये आज्ञाये शिरोधार्य होनी चाहिए क्योंकि जितने बुरे व्यसन और यावत् पाप हैं वे सब इन्ही पाँच आज्ञायो के उल्लघन करने से उत्पन्न होते हैं। सारे पापों की जड़ हिंसा, चोरी, व्यभिचार, असत्य-भाषण और मद्यपान हैं। जो गृहस्थ इन कुव्यसनों को परित्याग कर दे वह अवश्यमेव सुखी रह सकता है, चाहे वह गृहस्थ बौद्ध, आर्य, मुसलमान और ईसाई कोई क्यों न हो।

बहुत से लोगों का सिद्धान्त है कि बौद्धधर्मानुयायी या बौद्धधर्म के आचार्य महात्मा गौतम ईश्वर अथवा आत्मा को नहीं मानते, वे केवल शून्यवादी हैं। यथार्थ में बौद्ध दार्शनिक शून्य वादी अवश्य हैं परन्तु शून्यवाद का तात्पर्य समझने में बहुत से लोग भूल करते है। जिन्होंने उत्तम प्रकार से शून्यवाद निरूपण किया है उन्होंने [१] ईश्वर है या नहीं [२] आत्मा नित्य है या अनित्य इत्यादि प्रश्नों को ही नहीं उठाया और न इस विषय पर उन्होंने अपना विचार या मत स्पष्ट रूप से प्रगट किया है। तब हम कैसे कह सकते हैं कि वे ईश्वरवादी है या नहीं, आत्मा नित्य है या अनित्य इसको मानते हैं या नहीं। बौद्ध दार्शनिक लोगो का मत है कि अविद्या और अस्मद् येही दोनो उत्पत्ति के कारण है। अविद्या से अहं और संसार और इन्हीं दोनों से जन्म होता है। अविद्या के नाश से अहं और ससार दोनों का नाश हो जाता है। अब यहाँ पर यह प्रश्न हो सकता है कि अहं और ससार के उच्छेद हो जाने से बाकी क्या रहा? अहं और ससार के उच्छेद हो जाने से जो बाकी रहा वही 'है' और 'नहीं' दोनो से अतीत। यही 'अस्ति' और 'नास्ति' अतीतपदार्थ, निर्वाण और शून्यता है। यही पदार्थ भाव (Positive) भी नहीं और अभाव (Negative) भी नहीं है। भाव और अभाव दोनो अनित्य है। इसी कारण बौद्ध लोग निर्वाण अथवा शून्यता को भावाभाव अतिरिक्त वर्णन करते हैं। उन लोगो का ऐसा विश्वास है कि उस निर्वाणावस्था में न सुख है, न दुःख, न प्रकाश है न अन्धकार और न वह अवस्था परिवर्तनशील है। उन लोगों का

प्राप्त होता है। अपने शुद्ध कर्मों को देखकर उसको सन्तोष और आनन्द मालूम होता है।

१७—दुराचारी मनुष्य इस लोक में कष्ट पाता है और परलोक मे भी कष्ट पाता है, दोनो लोको में कष्ट पाता है। अपने किए हुए दुराचरणों को देखकर उसको दुःख होता है, और दुराचरण मे प्रवृत्ति होते समय उसको अधिक दुःख होता है।

१८—सदाचारी मनुष्य इस लोक में सुख पाता है और परलोक में भी उसे सुख मिलता है, उसे दोनो लोक मे सुख प्राप्त होता है। अपना सदाचार देखकर उसको आनन्द होता है और जब वह सन्मार्ग मे प्रवृत्त होता है तब उसको और भी अधिक आनन्द मिलता है।

१९—प्रमत्त मनुष्य बौद्ध (धर्म)शास्त्र को अधिक पढ़ा हो परन्तु उसके अनुकूल आचरण न करता हो तो जिस प्रकार दूसरे की गौओं को गिननेवाले ग्वाले को वे गौए प्राप्त नही होती उसी तरह उस को श्रमणपना ( आचार्यत्व ) नहीं प्राप्त होता।

२०—जिसने विषय वासना, वैर और मोह को त्याग दिया, जिस को सत्य ज्ञान और मनःशान्ति प्राप्त हो गई, जो इस लोक और परलोक सम्बन्धी किसी विषय की चिन्ता नहीं करता—ऐसे शास्त्रानुसार चलनेवाला मनुष्य यदि शास्त्र को थोड़ा भी पढ़ा हो तो उसको श्रमणत्व ( आचार्यत्व ) प्राप्त होता है।

यमकवर्ग समाप्त।

---

## २—अप्रमाद वर्ग।

७ जो सुख की ही चाहना करता है, जो इन्द्रियसंयम नहीं करता, जो मितभोजी नहीं होता, जो आलसी और दुर्बलेन्द्रिय है उसको कामदेव इस प्रकार पटक देता है जिस प्रकार आँधी कम जोर पेड़ को पृथ्वी पर जड़ से उखाड़ देती है।

८–जिस तरह पहाड़ को पानी बहा नहीं सकता उसी तरह जो सुख की ही चाहना नहीं करते, जिन्होंने इन्द्रियों को अपने आधीन कर लिया है, जो मितभोजी है, जो श्रद्धावान और गम्भीर है उनको काम देव कभी नहीं हरा सकता।

९–पापों का मल बिना धोये हुए जो पीले वस्त्र पहिरने की इच्छा करता है, वह इन्द्रियनिग्रह से दूर होने के कारण पीले वस्त्र पहिरने के बिलकुल अयोग्य है।

१०–परन्तु अन्तःकरण का मल जिसने धो डाला है, सद्गुण जिसके शरीर में पूर्ण रूप से विराजमान है, जिसने इन्द्रिय निग्रह कर लिया है, वह पीले वस्त्र पहरने के योग्य है।

११–जिनको असार सार सा मालूम देता है और सार असार सा प्रतीत होता है, उनमें असत्य वासनायें भरी होने के कारण उनको सार कभी नहीं प्राप्त होगा।

१२–जिनको सार सार ही मालूम देता है और असार असार ही प्रतीत होता है, उनमें सत्य विचार होने के कारण उनको सार की प्राप्ति होती है।

१३–जिस प्रकार कच्चे मकान में पानी आता है उसी प्रकार अविवेकी मन में विकार आते है।

१४–जिस प्रकार पक्के मकान में पानी नहीं आता उसी प्रकार विवेकी मन में विकार नहीं आने पाते।

१५–पापी मनुष्य इस लोक में भी क्लेश पाता है और परलोक में भी क्लेश पाता है, दोनों लोकों में क्लेश पाता है। अपने कर्म देख कर उसको दुःख होता है, उसे (पीछे) शोक होता है।

१६ सदाचारी मनुष्य को इस लोक में आनन्द प्राप्त होता है और परलोक में भी आनन्द मिलता है, दोनों लोक में उसे सुख

३१–जो सन्यासी उद्योगरत रहकर आलस्य से डरता है वह अग्निवत् अपने सारे संचित कर्मों को भस्म कर डालता है।

३२–जो सन्यासी उद्योगरत रहकर आलस्य से डरता है वह अपनी पूर्व स्थिति से च्युत नहीं होता, वह निर्वाण पद के समीप पहुंच जाता है।

अप्रमाद वर्ग समाप्त।

---

## ३–चित्त वर्ग।

३३–जिस प्रकार लुहार भालों को सीधा करता है उसी प्रकार पण्डित अस्थिर, चंचल, और चपल–जिसको स्वाधीन रखना अति कठिन है–ऐसे अपने चित्त को स्थिर करते हैं।

३४ यदि मछली को पानी से निकालकर बाहर ज़मीन पर डाल दें तो वह बहुत तड़फड़ाती है उसी प्रकार अपना चित्त काम देव के सकट से छूटने को तड़फड़ाता है।

३५–स्वाधीन रखना, कठिन, चंचल और वेगगामी ऐसे मन को वश में करना उत्तम है। वश होने पर मन से सुख प्राप्ति होती है।

है वे उसीमें रत रहकर श्रेष्ठ लोगों के तुल्य ज्ञान प्राप्त करके आनन्द पाते हैं।

२३-जो ज्ञानी नित्य ध्यान करते हैं और श्रेष्ठ मार्ग पर नित्य आलस्य रहित चलते हैं उनको सर्वोत्तम सुख -निर्वाण- प्राप्त होता है।

२४-जो मनुष्य सदैव सावधान रहते हैं, जिनके आचरण शुद्ध, जो विचारपूर्वक काम करते हैं, और इन्द्रियसंयम करके धर्माज्ञानुकूल चलते हैं, ऐसे पुरुषों की यशवृद्धि होती है।

२५-उद्योगनिरतता, मनोयोग और इन्द्रियसंयम इनके सहारे से जो बुद्धिमान पुरुष अपने लिए द्वीप तय्यार करता है वह द्वीप जल प्रलय होने पर भी नहीं डूबता।

२६-मूर्ख लोग अहंकार करते हैं, अविद्वानों के दास बनते हैं। बुद्धिमान मनुष्य उद्योगरूपी मूल्यवान रत्न को अपने पास रखते हैं। वे लोग अहंकार नहीं करते। माया और विषय सुख में नहीं फँसते। जो उद्योगी और विचारशील हैं उनको अधिक सुख प्राप्त होता है।

२७-२८ जब ज्ञानी मनुष्य उद्योग के सहारे से आलस्य का परित्याग करता है तब वह ज्ञानरूपी किले की सब से ऊंची चोटी पर जाकर असमानारूढ होता है। जिस प्रकार पहाड़ पर बैठा हुआ मनुष्य नीचेवालों को देखता है उसी प्रकार (ज्ञानी मनुष्य) स्थिर चित्त हो कर मूढजन समूह को देखता है।

२९-आलसी मनुष्यों में आलस्य रहित, निद्रित मनुष्यों में जाग्रत-ऐसे बुद्धिमान-मनुष्य इस प्रकार है जिस प्रकार कोई उत्तम घोड़ा टट्टों को शर्त बाधने पर गिराकर सब से पहिले उसे फाड़ जाता है। तात्पर्य यह है कि वह मनुष्य आलसी और निद्रित मनुष्यों को पीछे छोड़ जाता है और अपने आप उस उत्तम घोड़े की तरह आगे बढ़कर बाजी जीत लेता है।

३०-उद्योग के सहारे से मघवा (इन्द्र) सब देवताओं का राजा हुआ। लोग उद्योगी की स्तुति करते हैं और आलसी निरुद्योगी की सदैव निन्दा करते हैं।

रूप सुगंध को नष्ट किए उससे पराग इकट्ठा करता है, उसी प्रकार साधू को अपने घर में रहना चाहिए ।

५०–दूसरे का दोष अथवा पाप देखने की अपेक्षा साधू को अपने बुरे कर्म और आलस्य की ओर देखना चाहिए ।

५१–जिस तरह सुन्दर तरह तरह के फूलों में यदि सुगंधि न हो तो वे व्यर्थ है उसी तरह जो जैसा बोलता है और वैसा करता नहीं उसके शब्द मधुर भी हों तो भी निष्फल होते है ।

५२–परन्तु जिस प्रकार उत्तम भांति भांति के सुन्दर और सुगंधित फूल अच्छे लगते है उसी प्रकार जो मनुष्य जैसा बोलता और उसीके अनुसार आचरण करता है उसके शब्द मधुर, अच्छे और सुफल होते है ।

५३–जिस प्रकार फूलों के ढेर मे से फूल लेकर अनेक प्रकार की माला माली तय्यार करते है उसी प्रकार एक बेर मनुष्य जन्म पाया तो उसको अधिक सत्कर्म मे लगाना चाहिए ।

५४–फूलों की सुगंधि वायु के प्रतिकूल नहीं जाती । चन्दन, तगर, बेला, चमेली इनकी भी सुगंधि जिस ओर वायु नहीं चलती उस ओर नहीं जाती । परन्तु जो लोग सज्जन है उनकी कीर्ति रूपी सुगंधि वायु के प्रतिकूल भी चलती है । मनुष्य के सदाचरणों का सब ओर सचार होता है ।

५५–चन्दन अथवा तगर, कमल अथवा दूस इन सब की अपेक्षा सद्गुणी पुरुष की सुगंधि अपूर्व होती है ।

तरह मन को दृढ़ करके ज्ञानरूपी शस्त्र द्वारा इस पर धावा करना चाहिए। इसमें किसी प्रकार की भूल न होने देनी चाहिए।

४१—हाय हाय ! थोड़े ही समय में यह शरीर निरुपयोगी काष्ठवत् अचेतन होकर पृथ्वी पर पड़ा रह जायगा।

४२—वैरी वैरी की अर्थात् शत्रु शत्रु की जितनी हानि करता है उसकी अपेक्षा कुमार्ग में लगा हुआ मन अधिक हानि पहुंचाता है।

४३—सन्मार्ग में लगा हुआ मन जितना भला करता है उतना भला मा बाप या अन्य सम्बन्धी लोग नहीं कर सकते।

चित्त वर्ग समाप्त।

---

## ४—पुष्प वर्ग।

४४—इस पृथ्वी को देवता और राक्षसों में से कौन जीतता है ? जिस प्रकार चतुर मनुष्य उत्तम पुष्पों को ढूंढ लाता है उसी प्रकार सदाचरण का सरल और दृढ़ मार्ग कौन ढूंढ निकालता है ?

४५—इस पृथ्वी को देवता और राक्षसों में जो साधक अर्थात् क्रियावान हैं वे ही जीतते हैं। जिस प्रकार चतुर मनुष्य उत्तम पुष्पों को तलाश कर लेता है उसी प्रकार साधक, उद्योगी, पुरुष सदाचरण का सरल परन्तु दृढ़ मार्ग ढूंढ निकालता है।

४६—जो ऐसा जानता है कि यह शरीर पानी के बुलबुले के समान है और मृगतृष्णावत असत्य है, वह कामदेव के बाणों से छेदा नहीं जा सकता और न उसे यम का द्वार देखना पड़ता है।

४७—जिस प्रकार निद्रित गांव को नदी की बाढ़ बहा ले जाती है उसी प्रकार सांसारिक सौन्दर्य में लिप्त मनुष्य को मृत्यु आकर बहा ले जाती है।

४८—सांसारिक सुख सौन्दर्य में व्यग्र मनुष्य पर उसकी वासना पूर्ण होने के पहिले मृत्यु आकर अपना अधिकार जमा लेती है।

४९—जिस प्रकार भौंरा फूलों को बिना छेड़े, बिना उसके रंग

६९—बुरे कर्मों का फल जब तक नहीं मिलता तब तक मूर्ख को वह मधु सरीखा मीठा प्रतीत होता है परन्तु जब उसे उसका फल मिलता है तब इस फल से उसे दुःख प्राप्त होता है।

७०—किसी मूर्ख ने यती के तुल्य कई मास तक बराबर पत्तों पर भोजन किया और किसी अन्य पुरुष ने अच्छे प्रकार शास्त्र मनन किया। तो पहिला इस दूसरे के सामने पासँग भी नहीं है।

७१—जिस प्रकार तुरन्त का दुहा हुआ दूध तुरन्तही नहीं फट जाता, इसी प्रकार बुरे कर्मों का बुरा फल तुरन्तही नहीं मिलता। बुरे कर्मों की बुराई तुरन्तही समझ में नहीं आती। परन्तु राख में दबी आग के तुल्य वह मूर्ख का पीछा नहीं छोड़ती।

७२—बुरे कर्म प्रगट हो जाने पर मूर्ख को दुःख होता है उसकी प्रतिष्ठा नहीं रहती, इतनाही नहीं वरन् वे उसके भाग्य को भी दूषित करदेते हैं।

७३—सन्यासियों में अग्रगण्य होने, मठ अथवा देवालयों में मुख्याधिकारी होने और लोगों से अपने पुजाने की वृथा अभिलाषा इत्यादि कीर्तियों की चाहना मूर्ख लोग करते हैं।

७४—यह मैंने किया, वह मैंने किया, ऐसा गृहस्थ और सन्यासियों को मालूम होता है। जो कोई कुछ करना चाहता हो वह मेरे कहने के अनुसार करे ऐसा मूर्ख चाहता है। इस कारण इसकी तृष्णा और अहंकार नित्य प्रति बढ़ता जाता है।

७५—सम्पति मिलने का एक अलग मार्ग है और निर्वाणप्राप्ति का दूसरा मार्ग है। जो सन्यासी बुद्ध का शिष्य है उसे सांसारिक विषय वासनाओं का परित्याग करना चाहिए और इनसे बचने का यत्न करना चाहिए।

बाल वर्ग समाप्त।

---

## ५—बाल वर्ग ।

६०—जो जागता है उसको रात अधिक है, जो थका है उसको कोस बड़े हैं, जिसको सत्यधर्म नहीं मालूम है, ऐसे मूर्ख को संसार भयंकर मालूम होता है ।

६१—प्रवासी को अपने से अच्छा अथवा अपने तुल्य प्रवासी न मिले तो उसको धैर्य के साथ अकेलेही राह चलना चाहिए परन्तु मूर्ख के साथ चलना अच्छा नहीं है ।

६२— ये पुत्र मेरे हैं, यह धन मेरा है, ऐसे विचार मूर्खों के मन में आते हैं—वह स्वतः अपनाही नहीं है, तो फिर लड़के और सम्पत्ति उसकी कैसे होगी?

६३—मूर्ख को अपना मूर्खपना मालूम होने पर वह अन्त में होशियार होजाता है, परन्तु जो मूर्ख अपने को होशियार समझता है वह यथार्थ में मूर्ख है ।

६४—जिस प्रकार चमचे को वस्तु का स्वाद नहीं जान पड़ता, उसी प्रकार यदि मूर्ख जन्म पर्यन्त किसी ज्ञानी के साथ रहे तो भी सत्य उसके ध्यान में कभी नहीं आवेगा ।

६५—जिस प्रकार जीभ को वस्तु का स्वाद आता है, उसी प्रकार यदि बुद्धिमान पुरुष का ज्ञानी के साथ कुछ थोड़ा बहुत भी समागम रहे तो भी सत्य उसके ध्यान में आजाता है ।

६६—जिसको बुद्धि नहीं है वह मूर्ख अपनाही शत्रु है क्योंकि वह जो बुरे कर्म करता है उसके बुरे फल वह जल्दी पाता है ।

६७—जिससे भविष्यत में पश्चात्ताप हो, जिसका फल रो रोकर भोगना पड़े, ऐसा काम करना अच्छा नहीं है ।

६८—परन्तु, जिस कर्म के करने से पीछे पछताना न पड़े और जिसका फल आनन्द और सन्तोषदायक हो, ऐसा काम करना अच्छा है ।

